# FOREWORD

Haricandra's Jīvandhara-campū was first edited by T S Kuppuswami Sastri of Tanjore in 1905 The present edition with a simple commentary by the editor is a welcome addition to the Mūrtidevī Jaina Granthamālā Series published by Bhāratīya Jñānapītha, Banaras The book deals with the story of Jīvandhara and his romantic adventures which has both the features of a folktale and a religious romance, and is intended to serve also as a medium of preaching the doctrines of Jainism

The outline of the story of Jīvandhara first appears, as far as we know, in Gunabhadrà's Uttarapurāna (75-183 ff) composed in 897 A D It is, however, Vādībhasimha who appears to have given a systematic form to the story in his Gadyacintāmani and Ksatracūdāmani both of which have the same theme, the adventures of Jīvandhara and his attainment of sainthood after the joys and sorrows of wordly life The latter work is a shorter version of the story with a strong moralising tendency written in easy verse in the Anuṣṭup metre, and perhaps meant for the edification of the ordinary layman The Gadya cintāmani, on the other hand, is an elaborate prose romance written in Kāvya style in the manner of Subandhu and Bāna, and represents the longer version of the story in all its details It is the work of a talented writer, a worthy pupil of Somadeva Sūri, the author of Yaśastilakacampū If the Tamil Jīvakacintāmani is based on Vādībhasimha's version of the story of Jīvandhara, as suggested by T S Kuppuswami Sastri in the Introduction to his edition of Ksatracūḍāmani (Tanjore, 1903) it would be a further proof of the Sanskrit poet's popularity and influence on later writers

Haricandra's Jīvandharacampū is a summary of the story of Jīvandhara as related by Vādībhasimha in his two works mentioned above. Without the latter it would not be very easy to follow the story in all its details in Haricandra's narrative His work is, however, not without interest, being written in mixed prose and verse , he appears to be the second Jaina Sanskrit writer to compose a Campū, though he does not rise to the heights of his great predecessor in the field Like Vādībhasimha, he gives long descriptions in his work, but he often does so by curtailing the narrative His love for descriptions is seen at its best in the elaborete account of the war between Kāṣṭhāṅgāra and Jīvan-

dhara in Jīvandharacampū (Book X,) which goes far beyond its counterpart in Vādībhasimha's Gadyacintāmani (Book X)

Haricandra, the author of Jīvandharacampū, appears to be the same as Haricandra who wrote the Dharmaśarmābhyudaya Kāvya in twenty Cantos Kuppuswami Sastri, in his edition of Jīvandharacampū, points out a number of striking verbal resemblances between the two works For example, Jīvandharacampū XI 48

केय लक्ष्मीरपारा क्व खलु जिनपते निश्चल निःस्पृहत्व
क्वासौ सुस्पष्टबोध सकलविषयक क्वेदृशानुद्धतत्वम् ।
रे रे सर्वे कुतीर्था वदत निजधियेत्येवमामन्द्रनादी
भो स्वामिन् दुन्दुभिस्ते वदति जलधरध्वानपूरानुकारी ॥

Dharmaśarmābhyudaya XX 99

क्वेय लक्ष्मी' क्वेदृश नि.स्पृहत्व क्वेद ज्ञान क्वास्त्यनौद्धत्यमीदृक् ।
रे रे ब्रूत द्राक्कुतीर्था इतीव ज्ञाने भर्तुर्दुन्दुभिर्व्योम्न्यवादीत् ॥

It may also be pointed out that there is a remarkable similarity between the following lines of a Praśasti verse occurring in Jīvandharacampū and Dharmaśarmābhyudaya respectively

(1) विधत्ता वाग्देव्या सह परिचय श्रीरनुदिन ।
मतं जैन जीयाद्विलसतु च भक्तिर्जिनपतौ ॥

(2) जीयाज्जैनमिदं मत शमयतु क्रूरानपीय कृपा ।
भारत्या सह शीलयत्वविरतं श्रीः साहचर्यव्रतम् ॥

It has been pointed out by scholars that Haricandra shows Māgha's influence in his Dharmaśarmābhyudaya, but it is not so well-known that he shows his acquaintence not only with Māgha's work but also with Śrīharsa's Naisadhīya-carita in his Jīvandharacampū. The verse in the latter work has a close resemblance to a verse in the former:

1. JC III 51: सरोजयुग्म बहुधा तप.स्थितं बभूव तस्याश्चरणद्वय ध्रुवम् ।
न चेत् कथ तत्र च हंसकाविमौ समेत्य हृद्य तनुतां कलस्वनम् ॥

2 NC II 38 जलजे रविसेवयेव ये पदमेतत्पदतामवापतु ।
ध्रुवमेत्य रुत. सहसकीकुरुतस्ते विधिपत्रदंपती ॥

The following passage in the Jīvandharacampū (I) is a somewhat clumsy adaptation of a verse in Śrīharsa's poem (XII 28)

1 "यस्य च रिपुमहिला वनमध्यमध्यासीना " "स्वशिशुभ्य' पूर्ववासनावशेन क्रीडाराजहंस-मानयेति निर्भर्त्सयद्भ्यो बाष्पाम्बुपूरपूरितवदनकमलनयनमीनप्रतिबिम्बपरिष्कृतस्तनान्तर-सरोवरप्रतिफलितचन्द्रमस निर्दिश्यायं ते हसो ममापि विरहाग्निव्यालीढवपुषस्तथेति परिसान्त्वयामासु ।"

2 एतद्भीतारिनारी गिरिबिलविगलद्वासरा निःसरन्ती
स्वक्रीडाहसमोहप्रहिलशिशुभृशप्रार्थितोन्निद्रचन्द्रा ।
आक्रन्दद्भूरि यत्तन्नयनजलमिलच्चन्द्रहसानुबिम्ब-
प्रत्यासत्तिप्रहृष्यत्तनयविहसितैराश्वसीन्यश्वसीच्च ॥

Haricandra is thus one of the earliest poets to be influenced by S'rīharsa's famous poem

The date of Haricandra is not precisely known He must be considerably later than Vādībhasimha whose literary activity belongs to the early years of the eleventh century A D A further clue is furnished by a dated Ms of Haricandra's Dharmas'armābhyudaya preserved in the Sanghavī Pādā Bhāndāra at Pattan, which was copied in Samvat 1287 (-56 = 1231 A D ), as mentioned in A Descriptive Catalogue of Manuscripts in the Jain Bhandars at Pattan, Vol 1, p 32, Baroda 1937 From this it would be reasonable to suppose that the composition of Haricandra's poem could not have been later than, say, 1175 A D We shall not therefore be far wrong if we say that Haricandra flourished sometime between 1075 A D and 1175 A D Unfortunately Haricandra's acquaintance with S'rīharsa's Naisadhīyacarita does not help us to determine his date more precisely, as it is not certain whether that work belongs to the eleventh or twelfth century, a point which we hope to discuss elsewhere

In conclusion, I must express my thanks to my esteemed friend Dr A. N Upadhye for inviting me to write a few lines introducing this excellent edition of a neglected work to students of Sanskrit literature.

Jorhat (Assam)                                        K K HANDIQUI
12-1-58.

# प्रस्तावना

## सम्पादन-सामग्री

जीवन्धरचम्पूका सम्पादन श्री कुप्पू स्वामी द्वारा प्रकाशित मूल पुस्तक तथा बम्बईसे प्राप्त एक हस्तलिखित पुस्तकके आधारपर किया गया है। ( मूल पुस्तक मुद्रित है अत उसके परिचयदानकी खास आवश्यकता प्रतीत नहीं होती पर ) बम्बईसे आगत हस्तलिखित प्रति परिचयदानकी अपेक्षा रखती है। सपादनके लिए हस्तलिखित प्रतियोका समवलोकन अपना महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है इसलिए इसके लिए हस्तलिखित प्रतियोकी बहुत तलाश की। अनेक जैन-अजैन भाण्डारोके अध्यक्षोको लिखा, समाचारपत्रोमे भी इसकी सूचना छपाई पर किसी भी भाण्डारमें यह प्रति उपलब्ध नहीं हुई। अन्तमे मै एक प्रकारसे निराश ही हो गया था तब मेरे मित्र प० कुन्दनलालजी, बम्बई, मैनेजर रामचन्द्र ग्रन्थमाला, बम्बईने सूचना दी कि जीवन्धर चम्पूकी एक प्रति भूलेश्वर जैन मन्दिर, बम्बईमें है। सूचना ही नहीं उन्होंने प्रयत्न कर वह प्रति मेरे पास भिजवा भी दी। उसी पुस्तकके आधारपर मुद्रित प्रतिमे पाठ सशोधन तथा पाठान्तरो का सग्रह किया गया। इस प्रतिका सक्षिप्त परिचय इस प्रकार है—

यह प्रति भूलेश्वर जैन-मन्दिर, बम्बईसे प० कुन्दनलालजीके सत्प्रयत्न एव मन्दिर सम्बन्धी व्यवस्थापक समितिके सौहार्द्रसे प्राप्त हो सकी। इसमे ११×७ इञ्चके ७५ पत्र है, प्रत्येक पत्रमे १५ पक्तियाँ और प्रत्येक पक्तिमे ३० से ३५ तक अक्षर है, काली और लाल स्याहीसे लिखी गई है। इस पुस्तकके अन्तमे लिपि-लेखनके विषयमे लिखा है कि—

"यादृश पुस्तक दृष्ट तादृश लिखित मम।
शुद्धाशुद्धमशुद्ध वा मम दोषो न दायते॥"

अस्मन् ग्रन्थे अजमेरमध्ये श्रीचन्द्रप्रभचैत्यालयमध्ये समाप्त क्रियते शुभसम्वत् १८५६ नृपतिविक्रमे पौषकृष्णा १३ शनैश्चरवासरे शुभ। मङ्गल भगवान् वीरो मङ्गल गौतम प्रभु। मङ्गल कुन्दकुन्दाद्या जैनधर्मोऽस्तु मङ्गलम्॥ श्री जिनाय नम॥

अर्थात् यह ग्रन्थ अजमेरके चन्द्रप्रभ चैत्यालयमे पौष कृष्ण १३, शनिवार विक्रम सवत् १८५६ को लिखा गया है, किसने लिखा है इसका उल्लेख नहीं है। इस पुस्तकका लेख अत्यन्त अशुद्ध है। बीच बीचमे कितने ही पाठ छूट गये हैं और कुछ दो दो बार लिखे गये है, य और पमे प्राय अभेद है। लाल स्याहीके निशान केवल शोभाके लिए लगाये गये है। जान पडता है कि इसका लिपिकार सस्कृत भाषासे अनभिज्ञ रहा है। अशुद्ध होनेपर भी कुछ स्थलोपर ऐसे पाठ मिले है जो कि कुप्पूस्वामीके द्वारा प्रकाशित पुस्तकमे छूट गये थे तथा परिवर्तित हो गये थे। ऐसे छूटे हुए श्लोको और गद्य खण्डोको मैने टिप्पणीमें 'ब' पुस्तकके नामसे उद्धृत है।

पुस्तककी अशुद्धि बहुलता देख इसे मूल पुस्तक माननेका साहस नहीं हो सका अत श्री कुप्पूस्वामीके द्वारा प्रकाशित पुस्तकको ही मूल पुस्तक मानकर इसका सशोधन-सपादन किया गया है।

ग्रन्थका नाम—

इस ग्रन्थके पुष्पिका वाक्योमे सर्वत्र ग्रन्थका नाम 'चम्पु जीवन्धर' उल्लिखित किया गया है पर आजकल जीवन्धर चम्पू इस श्रतिसुखद नामसे ही इसका व्यवहार किया जाने लगा है,

यद्यपि मेरी इच्छा थी कि ग्रन्थका नाम पुष्पिका वाक्यके आधारपर चम्पु जीवन्धर ही रक्खा जाय पर भारतीय ज्ञानपीठके प्रधान सम्पादक महोदयका सुझाव प्रचलित नाम रखनेका ही प्राप्त हुआ। जिसे मैंने स्वीकृत कर लिया अत अब यह ग्रन्थ 'जीवन्धर चम्पू' इस नामसे ही प्रकाशित हो रहा है।

टीका और प्रकाशन—

अध्ययन और अध्यापनकी ओर निसर्गत प्रवृत्ति होनेके कारण जहाँ मैंने जैन ग्रन्थोका परिशीलन किया है वहाँ अनेक अजैन ग्रन्थोंका भी परिशीलन किया है और उस परिशीलनसे मै इस निष्कर्षपर पहुँचा कि जैन कवियोने सस्कृत भाषाका रत्नभाण्डार भरनेमे कोई कमी नही की है। भले ही जैन साहित्यमे ग्रन्थोकी बहुलता न हो पर जो भी थोडेसे ग्रन्थ जैनाचार्योंके लिखित आज उपलब्ध हैं वे अन्य अजैन ग्रन्थोकी होडमे पीछे रहने लायक नही हैं। खेद इस बातका है कि समाजका रवैया कुछ ऐसा रहा है कि उत्तमोत्तम ग्रन्थोको भी जनताके समक्ष नही ला सका है। अन्य समाजमे जहाँ साधारणसे साधारण ग्रन्थोकी अनेक टीकाएँ उपलब्ध है वहाँ जैन साहित्यके महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ भी टीकारहित पडे है। जीवन्धर चम्पू अपनी भाव भङ्गी और शब्दार्थ-सम्पत्तिकी अपेक्षा एक उत्तम काव्य माना जाता है पर इस पर एक भी टीका टिप्पणी नहीं। ग्रन्थकर्ताके भावको आजका विद्यार्थी सरलतासे समझना चाहता है पर हमारे जो प्राचीन प्रकाशन है उनसे विद्यार्थी वर्गको निराश होना पडता है। जीवन्धर चम्पू विशारद परीक्षाकी पाठ्यपुस्तक है इसलिए इसे पढानेका अवसर मुझे प्राय प्रतिवर्ष हो मिलता रहता है। पढाते समय मै अनुभव करता हूँ कि अमुकस्थल इतना दुरूह है कि उसे टीकाके बिना छात्र अच्छी तरह हृदयगत नहीं कर सकता। यही विचार कर पाँच-छह वर्ष हुए तब जीवन्धर चम्पूकी सस्कृत-हिन्दी टीका लिखी थी। जो कि आज श्रीमान् प० फूलचन्द्रजी सिद्धान्त शास्त्रीकी प्रेरणा पाकर भारतीय ज्ञानपीठ बनारसकी ओरसे प्रकाशित हो रही है। सस्कृत टीका विस्तृत टीका है इसमे समास पर्याय, अलकार, छन्द आदिके निर्देशसे छात्रोकी व्युत्पत्ति बढानेका पर्याप्त ध्यान रक्खा गया है। हिन्दी भाषाभाषी लोग भी इस ग्रन्थके स्वरससे परिचित हो इस दृष्टिसे परिशिष्टमे हिन्दी अनुवाद भी दिया गया है। इस तरह इस साहित्यिक साधनाके द्वारा आशा करता हूँ कि हमारा विद्यार्थी-वर्ग तो लाभान्वित होगा ही साथ ही साहित्य-सुधाभिलाषी अन्य जन भी महाकवि हरिचन्द्रकी रसधाराका आस्वादन कर सकेंगे। काव्य, उसकी विशेषता तथा रचयिता आदि प्रासङ्गिक चर्चाएँ अग्रिम प्रकरणमे देखिए।

काव्य और काव्यका प्रयोजन—

काव्य, वह सितामिश्रित सजीवनी है कि जिसके द्वारा अनेक दुष्प्रवृत्ति रूपी ज्वर अनायास ही शान्त हो जाते हैं। काव्यसे न केवल मनोरजन होता है अपितु उससे धार्मिक, नैतिक, दार्शनिक ज्ञानकी शिक्षा, कायरों को साहस, वीर जनोको उत्साह, शोकाभिभूत जनोको सान्त्वना एवं उद्विग्न चित्त वालोको परम शान्ति मिलती है। काव्यालकारमे लिखा है कि—

धर्मार्थकाममोक्षाणा वैलक्षण्य कलासु च।
प्रीतिं करोति कीर्तिञ्च साधुकाव्यनिबन्धनम् ॥

अर्थात् उत्तम काव्यकी आराधना धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष विषयक चातुर्य, कलाओमे प्रीति तथा कीर्तिको करता है।

आचार्य मम्मटने अपने काव्य प्रकाशमे कहा है कि—

काव्य यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये ।
सद्य परिनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे ॥

अर्थात् काव्य यश, धन, व्यवहार लाभ, अमङ्गल हानि, सद्य सन्तोष और कान्तासम्मित भावसे उपदेश दानका कारण है ।

आचार्य कुन्तकने शास्त्र और काव्यमे अन्तर बतलाते हुए लिखा है कि—

कटु कौषधवच्छास्त्रमविद्याव्याधिनाशनम् ।
आह्लाद्यमृतवत्काव्यमविवेकगदापहम् ॥ —वक्रोक्ति जीवित ।

अर्थात् शास्त्र तो कडुवी औषधिके समान अविद्यारूपी रोगको नष्ट करनेवाले है और काव्य आनन्ददायी अमृतके समान अविवेक रूपी रोगको हरनेवाला है ।

इस तरह विचार करनेपर विदित होता है कि काव्यके द्वारा अनायास ही लोक कल्याण सम्पन्न हो जाता है । जब पूर्व आचार्योंने देखा कि जनताकी रुचि शास्त्रोके नीरस अध्ययन की ओर पूर्ववत् आकृष्ट नहीं होती है तब उन्होने काव्यसुधाकी पुट दे दे कर शास्त्रीय चर्चाको सरल और सुग्राह्य बना दिया । यही कारण है कि काव्यकालमे जिनकी रचना हुई है ऐसे न्याय, आयुर्वेद, ज्यौतिष आदिके ग्रन्थोमे भी काव्यसुधाका प्रवाह उनके रचयिताओने प्रवाहित किया है ।

'कवृ वर्णने' धातुसे कवि शब्द बनता है जिसकी व्युत्पत्ति होती है 'कवते वर्णयति इति कवि' अर्थात् जो वर्णन करे उसे कवि कहते है । विद्याधरने अपनी एकावलीमे 'कवयतीति कवि' इस प्रकार भी कवि शब्द की निरुक्ति की है 'कवे कर्म भावो वा काव्यम्' कविका जो भाव अथवा कर्म है उसे काव्य कहते हैं । भामहने भी लिखा है कि—

प्रज्ञा नवनवोन्मेषशालिनी प्रतिभा मता ।
तदनुप्राणनाज्जीवेद् वर्णनानिपुण कवि ॥

तस्य कर्म स्मृत काव्यम् ।

अर्थात् नव नवोन्मेषसे सुशोभित कविकी जो बुद्धि है, उसे प्रतिभा कहते हैं । इस प्रतिभाके बलपर जो जीवित है तथा नाना प्रकारके वर्णन करनेमे निपुण है उसे कवि कहते हैं । कविका जो कर्म है उसे काव्य कहते है । कविका लक्षण लिखते हुए आचार्य अजितसेनने भी अलकारचिन्तामणिमे ऐसा ही लिखा है—

प्रतिभोज्जीवनो नानावर्णनानिपुण कृती ।
नानाभ्यासकुशाग्रीयमतिर्व्युत्पत्तिमान् कवि ॥

यह काव्य शब्दका निरुक्त्यर्थ है जिसमे किसीको विवाद नहीं है पर इसके वाच्यार्थका विभिन्न आचार्योंने विभिन्न शैलियोसे वर्णन किया है । यहाँ उनमेसे कुछका निदर्शन करा देना अनावश्यक नहीं होगा—

काव्योके विभिन्न स्वरूप

मृदुललितपदाढ्य गूढशब्दार्थहीन जनपदसुखबोध्य युक्तिमन्नृत्ययोज्यम् ।
बहुकृतरसमार्ग सन्धिसन्धानयुक्त स भवति शुभकाव्य नाटकप्रेक्षकाणाम् ॥

—नाट्यशास्त्र १६ । ११८

संक्षेपाद् वाक्यमिष्टार्थं व्यवच्छिन्ना पदावली ।
काव्यं स्फुरदलङ्कारं गुणवद्दोषवर्जितम् ॥
—अग्निपुराण ३३७।६ ७।

'शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्' । —काव्यालंकार १।१०

शब्दार्थौ सहितौ वक्रकविव्यापारशालिनि ।
बन्धे व्यवस्थितौ काव्यं तद्विदाह्लादकारिणि ॥ —वक्रोक्ति जीवित १।७

निर्दोषं गुणवत्काव्यमलङ्कारैरलङ्कृतम् ।
रसान्वितं कविः कुर्वन् कीर्तिं प्रीतिं च विन्दति ॥
—सरस्वती कण्ठाभरण १।२

'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलङ्कृती पुनः क्वापि' —काव्यप्रकाश
अदोषौ सगुणौ सालङ्कारौ च शब्दार्थौ काव्यम् ।
—काव्यानुशासन प्रथमाध्याय ( हेमचन्द्राचार्यस्य )

गुणालङ्कारसहितौ शब्दार्थौ दोषवर्जितौ काव्यम् —प्रतापरुद्रयशोभूषण

साधुशब्दार्थसन्दर्भं गुणालङ्कारभूषितम् ।
स्फुटरीतिरसोपेतं काव्यं कुर्वीत कीर्तये ॥ —वाग्भटालंकार १।२

शब्दार्थौ निर्दोषौ सगुणौ प्रायः सालङ्कारौ काव्यम् ।
—काव्यानुशासन ( द्वितीय वाग्भट्टस्य )

निर्दोषा लक्षणवती सरीतिर्गुणभूषिता ।
सालङ्काररसानेकवृत्तिर्वाक्काव्यनामभाक् ॥ —चन्द्रालोक १।७

वाक्यं रसात्मकं काव्यम् —साहित्यदर्पण १।३

काव्यं रसादिमद्वाक्यं —अलंकार शेखर १।१

शब्दार्थालंकृतीद्धं नवरसकलितं रीतिभावाभिरामं
व्यङ्ग्याद्यर्थं विदोषं गुणगणकलितं नेतृसद्वर्णनाढ्यम् ।
लोकद्वन्द्वोपकारि स्फुटमिह तनुतात् काव्यमग्र्यं सुखार्थी ।
नानाशास्त्रप्रवीणः कविरतुलमतिः पुण्यधर्मोरुहेतुम् ॥ —अलंकार चिन्तामणि १।७

रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दः काव्यम् —रसगङ्गाधर ।

इस छोटेसे प्रकरणमे इन सब विभिन्न मतो की आलोचना अशक्य एव अनावश्यक है फिर भी इतना कह सकना अपेक्षित है कि सब लक्षण एक ही केन्द्रमे चक्कर लगा रहे है । सबसे अन्तिम मत पण्डितराज जगन्नाथ का है कि रमणीय अर्थका प्रतिपादन करनेवाला शब्द समूह काव्य कहलाता है । भले ही अर्थ की रमणीयता अलकार गुण, रीति, ध्वनि या रस आदि किसी तत्त्वसे प्रस्फुटित हुई है 'चमत्कारपूर्ण उक्ति ही काव्य है' यह काव्यके नाना लक्षणोका स्वरस है ।

काव्य हेतु—

काव्यका हेतु क्या है ? इस विषयमें भी साहित्य विद्या विशारदोमें विभिन्न मत पाये जाते है फिर भी अधिकांश आचार्योंका मत यही है कि काव्यमे १ शक्ति, २ निपुणता और ३ अभ्यास ये तीन ही कारण है । रुद्रटने काव्यालकारमे शक्तिका लक्षण लिखा है कि—

मनसि सदा सुसमाधिनि विस्फुरणमनेकधा निधेयस्य ।
अक्लिष्टानि पदानि च विभान्ति यस्यामसौ शक्तिः ॥ १।१५

अर्थात् जिसके द्वारा सुस्थिर चित्तमे अनेक प्रकारके वाक्यार्थका विस्फुरण तथा काव्य-रचनाके अनुकूल कोमलकान्त पदावली उपस्थित रहती है उसे शक्ति कहते हैं। शक्तिको ही प्रतिभा कहते है। नाना शास्त्रदर्शित्वको निपुणता कहते है। इसी निपुणता को कितने ही आचार्योंने व्युत्पत्ति नामसे उल्लेख किया है। गुरुजनोके सम्पर्कमे रहकर शास्त्ररचनाके प्रति जो आदर भाव है उसे अभ्यास कहते है। इस विषयमे कुछ आचार्योके उल्लेख इस प्रकार है—

नैसर्गिकी च प्रतिभा श्रुत च बहु निर्मलम् ।
अमन्दश्चाभियोगोऽस्या कारण काव्यसम्पद ॥ —काव्यादर्शे रुद्रटस्य १।१०३

तस्यासारनिरासात् सारग्रहणाच्च चारुण करणे ।
त्रितयमिद व्याप्रियते शक्तिर्व्युत्पत्तिरभ्यास ॥ —काव्यालङ्कार १।१४

शक्तिनिपुणतालोककाव्यशास्त्राद्यवेक्षणात् ।
काव्यज्ञशिक्षयाभ्यास इति हेतुस्तदुद्भवे ॥ —काव्यप्रकाश १।३

प्रतिभाकारण तस्य व्युत्पत्तिस्तु विभूषणम् ।
भृशोत्पत्तिकृदभ्यास इत्याद्यकविसकथा ॥ —वाग्भटालकार १।३

उक्त उद्धरणोसे सिद्ध होता है कि शक्ति ( प्रतिभा ) निपुणता और अभ्यास ये तीन ही काव्यके हेतु है। परन्तु वामन राजशेखर तथा द्वितीय वाग्भट आदि कुछ साहित्यकारोने केवल प्रतिभाको ही काव्यका हेतु माना है। वामनने काव्यालकार सूत्र १।३।१६ मे कहा है कि 'कवित्वबीज प्रतिभानम्' अर्थात् काव्यका कारण प्रतिभा है। राजशेखरने काव्यमीमासामे लिखा है कि—'सा केवल काव्ये हेतु ' इति यायावरीय । अर्थात् एक प्रतिभा ही काव्यका हेतु है। द्वितीय वाग्भटने भी अपने काव्यानुशासनमे लिखा है कि—'प्रतिभैव च कवीना काव्यकरण कारणम् । व्युत्पत्त्यभ्यासौ तस्या एव सस्कारकारकौ न तु काव्यहेतू' अर्थात् प्रतिभा ही काव्य निर्माण का कारण है, व्युत्पत्ति और अभ्यास तो उसीका सस्कार करनेवाले है। इन उल्लेखोका निष्कर्ष यही निकलता है कि काव्यनिर्माणमे प्रभुता प्रमुख कारण है और व्युत्पत्ति अथवा निपुणता उसमे शोभा उत्पन्न करनेवाली है। प्रतिभा और व्युत्पत्तिमे बलीयसी कौन है? इसका निर्णय कालिदास और भवभूतिके साहित्यका मन्थन करनेवाले विद्वान् सहज ही समझ सकते है।

काव्यके भेद—

अग्निपुराणमे काव्यके श्रव्य, अभिनेय और प्रकीर्ण यह तीन भेद बतलाये गये है—

श्रव्य चैवाभिनेय च प्रकीर्णं सकलोक्तिभि ॥ —३३७।३६

भामहने काव्यको गद्य और पद्य दो भागोमे विभक्त करके फिर सस्कृत, प्राकृत और अपभ्रश ये तीन भेद बतलाये है।

दण्डीने काव्यादर्शमे ( १।११ ) गद्य, पद्य और मिश्रित ये तीन भेद बतलाये है।

वामनने काव्यालकार सूत्रमे ( १।३।२१,२६ ) गद्य, पद्य ये दो भेद बतलाकर गद्यके वृत्तगन्धी, चूर्णक और उत्कलिका इस प्रकार तीन भेद तथा पद्यके अनेक भेद बतलाये हैं।

रुद्रटने गद्य और पद्य ये दो भेद बतलाकर उनको प्राकृत, सस्कृत, मागधी, पैशाची, शौरसेनी और अपभ्रश इन छह भाषाओमे विभक्त किया है।

हेमचन्द्रने प्रेक्ष्य ( दृश्य ) और श्रव्य इन दो भेदोमे विभक्त कर प्रेक्ष्यको पाठ्य और गेय इन दो भेदोमे तथा श्रव्यको महाकाव्य, आख्यायिका, चम्पू और अनिबद्ध इस प्रकार चार भेदोमे विभक्त किया है।

काव्यप्रकाशकार मम्मटने उत्तम, मध्यम और जघन्य ये तीन भेद बतलाकर ध्वनिको

उत्तम काव्य, गुणीभूत व्यङ्ग्यको मध्यम काव्य और शब्दचित्र तथा अर्थचित्र ( शब्दालंकार तथा अर्थालंकार ) को जघन्य काव्य बतलाया है।

साहित्य दर्पणकार विश्वनाथ कविने काव्यके दृश्य और श्रव्य इस प्रकार मूलमे दो भेद बतलाकर दृश्यके रूपक और उपरूपक ये दो भेद बतलाये है। रूपकके १ नाटक, २ प्रकरण, ३ भाण, ४ व्यायोग, ५ समवकार, ६ डिम, ७ ईहामृग, ८ अङ्क, ९ वीथी, १० प्रहसन ये दश भेद बतलाये है। तथा उपरूपकके १ नाटिका, २ त्रोटक, ३ गोष्ठी, ४ सट्टक, ५ नाट्यरासक, ६ प्रस्थानक, ७ उल्लाप्य, ८ काव्य, ९ प्रेङ्ख, १० रासक, ११ श्रीगदित, १२ शिल्पक, १३ विलासिका, १४ दुर्मल्लिका, १५ प्रकरणी, १६ हल्लीस, १७ भणिका और १८ रुलापक ये अठारह भेद बतलाये है। इन सबके लक्षण भरत मुनिके नाट्यशास्त्र, दश रूपक तथा साहित्यदर्पणमे स्पष्ट किये गये है। श्रव्य काव्यके पद्य और गद्य ये दो भेद बतला कर पद्यके १ मुक्तक, २ युग्मक, ३ सदानितक, ४ कलापक, ६ कुलक, ६ महाकाव्य, ७ काव्य, ८ खण्ड काव्य, ९ कोष और १० व्रज्या ये दश भेद बतलाये है तथा गद्य काव्यके १ मुक्तक, २ वृत्तगन्ध, ३ उत्कलिकाप्राय और ४ चूर्णक ये चार भेद निर्दिष्ट किये है। इनके सिवाय गद्य पद्य मिश्रित रचनासे युक्त चम्पू काव्य कहा है। 'गद्यपद्यमय काव्य चम्पूरित्यभिधीयते' अर्थात् गद्य पद्यमिश्रित रचना चम्पू कहलाती है।

चम्पू-काव्यका विस्तार और उसकी लोकप्रियता—

लोगोकी रुचि विभिन्न प्रकारकी होती है, कुछ लोग तो गद्य-काव्यको अधिक पसन्द करते है और कुछ लोग पद्य-काव्यको अच्छा मानते है, पर चम्पू काव्यमे दोनोकी रुचिका ध्यान रक्खा जाता है इसलिए यह सबको अपनी ओर आकर्षित करता है। महाकवि हरिचन्द्रने जीवन्धरचम्पूके प्रारम्भमे कहा है कि—

> गद्यावलि. पद्यपरम्परा च प्रत्येकमप्यावहति प्रमोदम्।
> हर्षप्रकर्षं तनुते मिलित्वा द्राग्बाल्यतारुण्यवतीव कान्ता ॥

अर्थात् गद्यावली और पद्यावली दोनो ही प्रमोद उत्पन्न करती है फिर हमारा यह काव्य तो दोनोसे युक्त है अत मेरी यह रचना बाल्य और तारुण्य अवस्थासे युक्त कान्ताके समान अत्याह्लाद उत्पन्न करेगी इसमे सशय नही है। चम्पू साहित्यकी ओर जब दृष्टि डालते है तो सर्वप्रथम त्रिविक्रम भट्टकी 'नल चम्पू' पर दृष्टि जा सकती है। इसमे नल दमयन्तकी मनोहारिणी कथा गुम्फित की गई है। श्लेष परिसख्या आदि अलकार पद-पद पर इसकी शोभा बढा रहे है। पदविन्यास इतना सरस और सुकुमार है कि कविकी कलाके प्रति मस्तक श्रद्धावनत हो जाता है। इसी कविकी दूसरी रचना मदालसा चम्पू भी है। यह कवि ई० ९१५ मे हुआ है। इसके बाद ई० ९५९ मे आचार्य सोमदेवके यशस्तिलक चम्पूकी रचना हुई है। इस चम्पूमे आचार्य ने कथाभागकी रक्षा करते हुए कितना प्रमेय भर दिया है ? यह देखते ही बनता है। इसके गद्य कादम्बरीसे भी चार हाथ आगे है। कल्पनाएँ अद्भुत है। कथाका सौन्दर्य ग्रन्थके प्रति आकर्षण उत्पन्न करता है। सोमदेवने प्रारम्भमे ही लिखा है कि जिस प्रकार नीरस तृण खानेवाली गायसे सरस दूधकी धारा प्रवाहित होती है उसी प्रकार जीवनपर्यन्त न्याय जैसे नीरस विषयका अध्ययन करनेवाले मुझसे इस काव्य-सुधाकी धारा बह रही है। इस ग्रन्थरूपी महासागरमे अवगाहन करनेवाले विद्वान् ही समझ सकते है कि आचार्य सोमदेवके हृदयमे कितना अगाध वैदुष्य भरा है। उन्होने एक जगह स्वय कहा है कि लोक-विम्ब और कवित्वमे समस्त ससार सोमदेवका उच्छिष्टभोजी है अर्थात् उनके द्वारा वर्णित वस्तुका ही सब वर्णन करनेवाले है। इस महाग्रन्थमे आठ समुच्छ्वास है। अन्तके तीन समुच्छ्वासोमे सम्यग्दर्शन तथा उपासकाध्यय-

नाङ्गका कितना विस्तृत और समयानुरूप वर्णन किया है यह देखते ही बनता है। तृतीय उच्छ्वास तो राजनीतिका भण्डार ही है।

इसके बाद महाकवि हरिचन्द्रके 'जीवन्धरचम्पू' काव्यकी रचना हुई है। इसकी कथा वादीभसिंहकी गद्यचिन्तामणि अथवा क्षत्रचूडामणिसे ली गई है। यद्यपि जीवन्धर स्वामीकी कथाका मूल स्रोत गुणभद्रके उत्तरपुराणमे मिलता है पर उसमे और इसमे कितने स्थलोमे नाम तथा कथानकमे वैचित्र्य पाया जाता है। इसमे प्रत्येक लम्बकी कथावस्तु तथा पात्रोंके नाम आदि गद्यचिन्तामणिसे मिलते जुलते है।[1] महाकविने इस काव्यमे भगवान् महावीर स्वामीके समकालीन क्षत्रचूडामणि श्री जीवन्धर स्वामीकी कथा गुम्फित की है। पूरी कथा अलौकिक घटनाओसे भरी है। कथाकी रोचकता देखते हुए जब कभी हृदयमें आता है कि यदि इसका चित्रपट बन जाता तो अनायास ही एक आदर्श लोगोके सामने आ जाता।

इस ग्रन्थकी रचनामे कविने बडा कौशल दिखाया है। अलकारकी पुट और कोमल कान्त पदावली बरवश पाठकके मनको अपनी ओर आकृष्ट कर लेती है। मुझे तो लगता है कि कविको निसर्गसिद्ध प्रतिभा प्राप्त थी इसीलिए प्रकरणानुकूल अर्थ और अर्थानुकूल शब्दोंके ढूँढनेमे उसे जरा भी प्रयत्न नहीं करना पड़ा है। कितने ही गद्य तो इतने कौतुकावह है कि उन्हे पढ-कर कविकी प्रतिभाका अलौकिक चमत्कार दृष्टिगत होने लगता है। नगरी वर्णन, राज वर्णन, राज्ञी वर्णन, चन्द्रोदय, सूर्योदय, वन क्रीडा, जल क्रीडा, युद्ध आदि काव्यके समस्त वर्णनीय विषयोको कविने यथास्थान इतना सजाकर रक्खा है कि देखते ही बनता है। प्रस्तावना लेखके लिए समय अत्यन्त अल्प मिला है नहीं तो ग्रन्थके अवतरण देकर मै सिद्ध करता कि कविकी कलममे कितना जादू है। अस्तु, इसके बाद जैन चम्पू ग्रन्थोंमे महाकवि अर्हद्दासके पुरुदेव-चम्पूका नम्बर आता है। इसमे श्लेषादि अलकारोंकी प्रधानता है। भगवान् आदिनाथका दिव्य चरित्र, भवान्तर वर्णनके साथ साथ उसमे अकित किया गया है।

इसके बाद भोजराजके 'चम्पू रामायण', अभिनव कालिदासके 'भागवत चम्पू', कवि कर्ण-पूरके 'आनन्द वृन्दावन चम्पू', जीव गोस्वामीके 'गोपाल चम्पू', श्रीशेष कृष्णके 'पारिजातहरणचम्पू, नीलकण्ठ दीक्षितके 'नीलकण्ठ चम्पू', वेङ्कटाध्वरीके 'विश्वगुणादर्श चम्पू', अनन्त कविके 'चम्पू भारत' केशवभट्टके 'नृसिह चम्पू' रामनाथके 'चन्द्रशेखर चम्पू' श्रीकृष्णकविके 'मन्दार मरन्द चम्पू' और पन्त विट्ठलके 'गजेन्द्र चम्पू' आदि ग्रन्थ दृष्टिमे आते है जिनमे लेखकोने अपनी गद्य पद्य लेखनकी कला दिखलाई है। इस अल्पकाय लेखमे समग्र ग्रन्थोंका परिचय दे सकना सम्भव नहीं है इसलिए नाम मात्र देकर सन्तोष धारण किया। इस प्रकार गद्य पद्यात्मक चम्पू साहित्यका बडा विस्तार है। दशम ईशवीय शतीके पूर्वकी चम्पू रचना मेरी दृष्टिमे नहीं आई है।

काव्यमें रस—

जैन सिद्धान्तके अनुसार सासारिक आत्माओमे प्रति समय हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा और वेद ये किञ्चित् कषाय सत्ता अथवा उदयकी अपेक्षा विद्यमान रहती है। जब हास्य वगैरहका निमित्त मिलता है तब हास्य आदि रस प्रकट हो जाते है। इन्हींको दूसरी जगह स्थायिभाव कहा है। यह स्थायिभाव जब विभाव, अनुभाव और सचारी भावोंके द्वारा प्रस्फुटित होता है तब रस कहलाने लगता है। सब रस नौ है—१ शृङ्गार, २ हास्य, ३ करुणा, ४ रौद्र, ५ वीर, ६ भयानक, ७ वीभत्स, ८ अद्भुत और ९ शान्त। कई लोग शान्तको

१ इसका सप्रमाण उल्लेख इसी प्रस्तावना लेखमे आगे देखे।

रस नही मानते अत उनके मतसे आठ ही रस माने गये है। इनके सिवाय भरत मुनिने वात्सल्यको भी रस माना है तब १० भेद होते हैं। आठ, नौ और दश इन तीन विकल्पोमे ९ का विकल्प अनुभवगम्य, युक्तिसगत और अधिक जनसमत है।

काव्यका प्रवाह—

काव्यका प्रवाह गद्यकी अपेक्षा अधिक आनन्ददायी होता है इसलिए वह इतने वेगसे प्रवाहित हुआ कि उसने गद्यरचनाको एक प्रकारसे तिरोभूत ही कर दिया। धर्मशास्त्र, न्याय, व्याकरण, ज्योतिष, आयुर्वेद आदि विषयोंके ग्रन्थ काव्य रूपमे ही लिखे जाने लगे। यही कारण रहा कि सस्कृत साहित्यमे पद्यमय जितने ग्रन्थ है उतने गद्यमय ग्रन्थ नही है। सस्कृत साहित्यके विपुल भाण्डारमे जब गद्यमय ग्रन्थोंकी ओर दृष्टिपात करते है तब कादम्बरी, श्रीहर्षचरित, दशकुमार चरित, गद्यचिन्तामणि, तिलकमञ्जरी आदि दश पॉच ग्रन्थोपर ही दृष्टि रुक जाती है पर पद्यमय ग्रन्थोपर अव्याहत गतिसे आगे बढती जाती है। चम्पू ग्रन्थोका जो गद्यकी अपेक्षा अधिक विस्तार हुआ है वह साथमे पद्यके रहनेसे ही हुआ है।

काव्यमे गुण अलकार और रीति —

रसके बाद काव्यके सौष्ठवको बढानेवाले अलकार गुण और रीति है। रीतिका स्थान शरीरके सस्थानके समान है। गुण, दया, दाक्षिण्यादिके समान उत्कर्षाधायक है और अलकार शब्द तथा अर्थकी शोभा बढानेवाले अस्थायी धर्म है। इनका स्थान मानव शरीरपर धारण किये हुए कटक कुण्डलादिके समान है। एक समय था जब कविताके अन्दर कवि लोग शक्ति भर अलकार रखनेका प्रयत्न करते थे पर अब समय बदल गया है, आजका मानव कवितामे अर्थको जितना पसन्द करता है उतना अलकारको नहीं। एक समय था कि महिलाएँ नाना प्रकारके आभूषणोसे लदी रहती थीं पर आजकी स्त्रीका चित्त आभूषणोकी उपेक्षा करने लगा है। कवि अपनी धारासे लिखता जाता है उसमे अनायास जो अलकार आते जाते है उन्हे कवि यथा स्थान बैठाता जाता है पर जहॉ कवि अलकार बैठानेकी भावनासे जो कुछ लिखता या कहता है वहॉ उसकी कृत्रिमता सामने आ जाती है, कालिदासकी कवितामें अलकारकी विरलता होने पर भी सौन्दर्य है। इसका कारण यही है कि वे अलकारके पीछे नहीं पडे है। अपने युगमे अलकारोका क्रमिक विकास होते-होते चरम सीमा तक पहुँचा है। यहॉ अलकारोका नामोल्लेख तथा स्वरूपचित्रणकी आवश्यकता नहीं है।

गुणोके विषयमे भी आचार्योंमे विभिन्न मत मिलते है। वामनने १ श्लेष, २ प्रसाद ३ समता, ४ समाधि, ५ माधुर्य, ६ ओज, ७ सौकुमार्य, ८ अर्थव्यक्ति, ९ उदारता और १० कान्ति ये दश गुण माने है, तो राजा भोजने २४ गुण मान रक्खे है। किन्हींने आठ ही गुण माने हैं और किन्हींने अन्तमे चलकर माधुर्य, ओज और प्रसाद ये तीन गुण माने है। इसमे सन्देह नहीं कि ये तीन गुण काव्यके उत्कर्षको बढानेमे अत्यन्त सहायक होते है।

रचनाकी शैलीको रीति कहते है, कुछ लोग अधिक लम्बे समासवाली रचना पसन्द करते है और कुछ छोटे-छोटे समासवाली रचनाको अच्छा समझते है। इसीलिए रीतिमे भेद हुआ है। रसके अनुकूल शब्द योजनाकी दृष्टिने भी रीतिको जन्म दिया है। इस तरह गौडी, पाञ्चाली, लाटी और वैदर्भीके भेदसे चार प्रकारकी रीतियॉ साहित्य क्षेत्रमे मानी जाती हैं।

जीवन्धर चम्पू और उसके रचयिता महाकवि हरिचन्द्र —

जीवन्धर चम्पूके विषयमे पहले बहुत कुछ लिखा जा चुका है। अत यहॉ पुनरुक्ति करना अन्याय्य होगा। इसके रचयिता महाकवि हरिचन्द्र है। यद्यपि कुछ लोगोका ध्यान है

कि यह धर्मशर्माभ्युदयके कर्ता श्रीहरिचन्द्रकी रचना नही है पर धर्मशर्माभ्युदय और जीवन्धर चम्पूके भावो तथा शब्दोमे जो समानता है उससे जान पडता है कि दोनोका कर्ता एक होना चाहिए। इसके सिवाय जीवन्धर चम्पूकी जो हस्तलिखित प्रति उपलब्ध है उसके पुष्पिका वाक्योमे इसके कर्ता हरिचन्द्रका ही उल्लेख किया गया है। ग्रन्थान्तमे ग्रन्थकर्ताने स्वय अपने नामका उल्लेख किया है।[1] आग्लविद्वान् डाक्टर कीथ महाशय भी हरिचन्द्रको ही जीवन्धर चम्पूका कर्ता मानते है। यह कहना कि धर्मशर्माभ्युदय देखकर किसी पृष्ठवर्ती कविने उसके भाव और शब्दोको आत्मसात कर इसकी रचना की है, यह उचित नहीं जान पडता। मर्मज्ञ विद्वान्‌की दृष्टिमे यह बात अनायास आ जाती है कि यह बात कविने अन्यत्रसे ली है और यह स्वत लिखी है। अन्ततोगत्वा नक़ल नकल ही है। जिस प्रकार सोमदेवके यशस्तिलक चम्पूके नीतिभाग और नीति वाक्यामृतमे एककर्तृक होनेके कारण पद पद पर सादृश्य पाया जाता है उसी प्रकार जीवन्धर चम्पू और धर्मशर्माभ्युदयमे एककर्तृक होनेसे पद पद पर सादृश पाया जाता है। दोनो ही ग्रन्थोमे इसका प्रवाह, अलकारकी पुट और शब्दविन्यासकी शैली एक-सी है। यहाँ मै दोनो ग्रन्थोके कुछ अवतरण देकर इस विषयको स्पष्ट कर देना उचित समझता हूँ।

जीवन्धर चम्पूके प्रारम्भमे भगवान् ऋषभदेव, चन्द्रप्रभ, शान्तिनाथ, महावीर, रत्नत्रय तथा जिनवाणीको नमस्कार किया गया है, इसी प्रकार धर्मशर्माभ्युदयमे भगवान् ऋषभदेव, चन्द्रप्रभ, शान्तिनाथ, महावीर, रत्नत्रय और जिनवाणीको नमस्कार किया गया है। धर्मशर्माभ्युदयमे कथानायक होनेसे भगवान् धर्मनाथको भी नमस्कार किया गया है। इनके सिवाय धर्मशर्माभ्युदयमे एक श्लोक द्वारा समुदाय रूपमे समस्त जिनेन्द्रोको और जीवन्धरचम्पूमे समस्त सिद्धोको नमस्कार किया है। मङ्गलके बाद दोनो ही ग्रन्थोमे एक एक श्लोकके द्वारा पूर्वाचार्यों अथवा पूर्व कवियोका स्मरण किया गया है। दोनो ग्रन्थोका कुछ सादृश्य देखिए।

जीवन्धर चम्पू—

(१)

अपारससारसन्तमसान्धीकृतजीवलोकस्य पुरुषार्थचतुष्टयप्रकाशनायेव दिवाकरयुगलनिशाकरयुगलव्याजेन प्रदीपचतुष्टयमाबिभ्राणे—पृष्ठ ४

(२)

उदयास्ताचलमध्यसञ्चारखिन्नस्य सरोजबन्धो विश्रमाय वेधसा विरचितैरिव धराधरैर्धान्यराशिभिरुद्भासितम्। —पृष्ठ ५

धर्मशर्माभ्युदय—

(१)

अपारससारतमस्यपारे
सन्तश्चतुर्वर्गफलानि सर्वे।
इतीव यो द्वि-द्विदिवाकरेन्दु-
व्याजेन धत्ते चतुर प्रदीपान्॥
—सर्ग १ श्लोक ३५

(२)

जनै प्रतिग्रामसमीपमुच्चै
कृता वृषाढ्यैर्वरधान्यकूटा।
यत्रोदयास्ताचलमध्यगस्य
विश्रामशैला इव भान्ति भानो.।
—सर्ग १ श्लोक ४८

---

१ अष्टाभि स्वगुणैरय कुरुपति पुष्टोऽथ जीवन्धर
सिद्ध. श्रीहरिचन्द्रवाङ्मयमधुस्यन्दिप्रसूनोच्चयै।
भक्त्याराधितपादपद्मयुगलो लोकातिशायिप्रभा
निस्तुल्या निरपायसौख्यलहरी सम्राप मुक्तिश्रियम्॥ —५८ लम्ब ११ जी०च०

( ३ )

अतिदूरप्रवृद्धशाखाविलसितकैतवेन हस्तमुदस्य विचित्रपतत्रिविरुतैः कल्पपादपान् जेतुमिवाह्वयमानै ।

—पृष्ठ ५

( ३ )

कल्पद्रुमान् कल्पितदानशालान्
जेतु किलोत्तालपतत्रिनादै ।
आहूय दूराद्वितरन्ति वृक्षा
फलान्यचिन्त्यानि जनाय यत्र ।।

—सर्ग १ श्लोक ५५

( ४ )

यथा यथासीदुदर विवृद्ध
तथा तथास्या कुचकुम्भयुग्मम् ।
श्यामाननत्व सममाप राज्ञा
स्वप्नस्य पाकादनुतापकर्त्रा ।।

—लम्भ १ श्लोक ५६

सवृद्धमुदर वीक्ष्य तत्स्तनौ मलिनाननौ ।
न सहन्ते हि कठिना मध्यस्थस्यापि सपदम् ॥

—लम्भ १ श्लोक ५७

( ४ )

वृद्धि परामुदरमाप यथा यथास्या
श्यामानन स्तनभरोऽपि तथा तथाभूत् ।
यद्वा नितान्तकठिना प्रकृति भजन्तो
मध्यस्थमप्युदयिन न जडा सहन्ते ।

—सर्ग ६ श्लोक ५

( ५ )

सा नरपालसती महाकविभारतीव गम्भीरार्थम्, शारदाब्जसरसीव राजहसम्, रत्नाकरवेलेव मणिम्, पुरन्दरहरिदिवेन्दुमण्डलम् ।

—पृष्ठ २३

( ५ )

सा भारतीव चतुरातिगभीरमर्थं
वेलेव गूढमणिमण्डलमम्बुराशे ।
पौरन्दरी दिगिव मेरुतिरोहितेन्दु
गर्भं तदा नृपवधूर्दधती रराज ।।

—सर्ग ६ श्लोक १

( ६ )

श्यामानन कुचयुग दधती वधू सा
पाथोजिनीव मधुपाञ्चितकोशयुग्मा ।
पङ्कास्य हसमिथुना सरसीव रेजे
लोलम्बचुम्बितगुलुच्छयुगा लतेव ॥

—लम्भ १ पद्य ५८

( ६ )

उत्खातपङ्किलबिसाविव राजहसौ
शुभ्रौ सभृङ्गवदनाविव पद्मकोषौ ।
तस्या स्तनौ हृदि रसै सरसीव पूर्णे
सरेजतुर्गवलमेचकचूचुकाग्रो ।।

—सर्ग ६ श्लोक ८

( ७ )

मध्यदेशश्चकोराक्ष्या शिशुना बलिना तदा ।
भक्त्वा वलित्रय राज्ञस्तापेनाभूत्सम गुरु ॥

—लम्भ १ श्लोक ६०

( ७ )

एकेन तेन बलिना स्वबलेन तस्या ।
भङ्क्त्वा वलित्रयमवर्धत मध्यदेश ।।

—सर्ग ६ श्लोक ७

( ८ )

यथा यथा जीवकयामिनाशो।
विवृद्धिमागाद्विलसत्कलाप ।
तथा तथावर्धत मोदवार्धि
रुद्वेलसूरव्यनिकायभर्तुः ॥
—लम्भ १ श्लोक ११

( ८ )

चित्रं किमेतज्जिनयामिनीपति
र्यथा यथा वृद्धिमनश्वरीमगात्।
सीमानमुल्लङ्घ्य तथा तथाखिल
प्रमोदवार्धिर्जगदप्यपूरयत् ॥
—सर्ग ६ श्लोक २

( ९ )

मनोजगेहस्य तदङ्गकस्य
वचोजवप्रेण विराजितस्य ।
ऊरुद्वय स्तम्भनिभ विरेजे
प्रतप्तचामीकरचारुरूपम् ॥
—लम्भ ३ श्लोक ५५

( ९ )

उदञ्चदुच्चै स्तनवप्रशालिन
स्तदङ्गकन्दर्पविलासवेश्मन ।
वरोरुयुग्म नवतप्तकाञ्चन
प्रपाञ्चतस्तम्भनिभ व्यराजत ॥
—सर्ग २ श्लोक ४१

( १० )

नासा तदीया मुखचन्द्रविम्बा-
द्विनिर्गलन्नव्यसुधोरुधारा ।
घनत्वमाप्तेव रदालिमुक्ता
मणी तुलायष्टिरिव व्यलासीत् ॥
—लम्भ ३ श्लोक ६४

( १० )

ललामलेखाशकलेन्दुनिर्गलत्
सुधोरुधारेव घनत्वमागता ।
तदीयनासा द्विजरत्नसहते
स्तुलेव कान्त्या जगदप्यतोलयत् ॥
—सर्ग २ श्लोक ४३

( ११ )

जनदृक्पक्षिबन्धाय पाशौ किं वेधसा कृतौ ।
तत्कर्णावुत्पलव्याजाञ्जनदृक्पक्षिरक्षिणौ ॥
—लम्भ ४ श्लोक ६६

( ११ )

कपोललावण्यमयाम्बुपल्वले
पतत्सतृष्णाखिलनेत्रपत्रिणाम् ।
ग्रहाय पाशाविव वेधसा कृतौ
तदीयकर्णौ पृथुलासचुम्बिनौ ॥
—सर्ग २ श्लोक ५७

( १२ )

अभिसारिकामिवोच्चै स्तनशिखरशोभितपत्ररचना-
मनेकविटपसस्पृष्टपयोधरतटा चारामवीथीम् ।
—पृष्ठ ७७

( १२ )

उच्चैस्तनशिखोल्लासि पत्रशोभामदूरत ।
वनाली वीक्ष्य भूपाल प्रेयसामित्यभाषत ॥
—सर्ग ३ श्लोक २२

अनेकविटपस्पृष्टपयोधरतटा स्वयम् ।
वदत्युद्यानमालेयमकुलानत्वमात्मन ॥
—सर्ग ३ श्लोक २४

( १३ )

वक्ष स्थलेष्वत्र चकोरचक्षुषो
प्रियै प्रक्लृप्ता सुममालिका बभु ।
अन्त प्रवेशोद्यतशम्बरद्विष
सनातनास्तोरणमालिका इव ।
—लम्भ ४ श्लोक ११

( १३ )

स्रजो विचित्रा हृदि जीवितेश्वरै
समाहिताश्चारुचकोरचक्षुषाम् ।
तदन्तरेऽन्तर्विशतो मनोभुव-
श्चकासिरे वन्दनमालिका इव ॥
—सर्ग १२ श्लोक ५४

( १४ )

उपरिजतरुजार्थं वामहस्तेन काचिद्
विरतसुरभिशाखा सव्यहस्तात्तकाञ्ची ।
अमलकनकगौरी निर्गलन्नीविबन्धा
नयनसुखमनन्तकस्य वा द्राङ् न तेने॥
—लम्भ ४ श्लोक ७

( १४ )

उदग्रशाखाकुसुमार्थमुद्भुजा
व्युदस्य पाणिद्वयमञ्चितोदरी ।
नितम्बभूस्रस्तदुकूलबन्धना
नितम्बिनी कस्य चकार नोत्सवम् ॥
—सर्ग १२ श्लोक ४२

एक विचारणीय बात

इतना सब होनेपर भी एक बात अवश्य विचारणीय है कि कविने जीवन्धर चम्पूमे पॉच अणुव्रतोका धारण और तीन मकारका त्याग इनको श्रावकके आठ मूल गुण बतलाया है और धर्मशर्माभ्युदयमे मद्य मास मधु त्याग तथा पञ्चोदुम्बरफलके त्यागको आठ मूल गुण बताया है। जैसा कि दोनो ग्रन्थोमे कहा गया है—

हिसानृतस्तेयवधूव्यवायपरिग्रहेभ्यो विरति कथञ्चित् ।
मद्यस्य मासस्य च माक्षिकस्य त्यागस्तथा मूलगुणा इमेऽष्टौ—जी० च० लम्भ ७ श्लोक १६
मद्यमासासवत्याग पञ्चोदुम्बरवर्जनम् ।
अमी मूलगुणा सम्यग्दृष्टेरष्टौ प्रकीर्तिता ॥ —धर्म० सर्ग २१ श्लोक १३२

इसी प्रकार चार शिक्षाव्रतोके वर्णनमे भी कुछ वैशिष्ट्य है—

सामायिक प्रोषधकोपवासस्तथातिथीनामपि सग्रहश्च ।
सल्लेखना चेति चतु प्रकार शिक्षाव्रत शिक्षितमागमज्ञै ॥ —जी० च०, लम्भ ७ श्लोक १८
सामायिकमथाद्य स्याच्छिक्षाव्रतमगारिणाम् ।
आर्तरौद्रे परित्यज्य त्रिकाल जिनवन्दनात् ॥१४९॥
निवृत्तिर्भुक्तभोगाना वा स्यात्पर्वचतुष्ये ।
प्रोषधाख्य द्वितीय तच्छिक्षाव्रतमितीरितम् ॥१५०॥
भोगोपभोगसंख्यान क्रियते यदलोलुपै ।
तृतीय तत्तदाख्य स्याद्दु खदावानलोदकम् ॥१५१॥
गृहागताय यत्काले शुद्ध दान यतात्मने ।
अन्ते सल्लेखना वान्यत्तच्चतुर्थं प्रकीर्त्यते ॥१५२॥

अर्थात् जीवन्धर चम्पूमे सामायिक, प्रोषधोपवास, अतिथिसविभाग और सल्लेखना ये चार शिक्षाव्रत गिनाये गये हैं। और धर्मशर्माभ्युदयमे सामायिक, प्रोषधोपवास, भोगोपभोग परिमाण, और अतिथिसविभाग अथवा सल्लेखना ये चार शिक्षाव्रत कहे गये है।

एक ही ग्रन्थकर्ता अपने दो ग्रन्थोमे दो प्रकारकी मान्यताओका उल्लेख करता है यह विचारणीय बात है। मूल गुण, गुणव्रत और शिक्षाव्रतोके नामोल्लेखमे जैनाचार्योंमे शासनभेद है। इतना अवश्य है कि आचार्योंने एतद्विषयक अपनी मान्यताका उल्लेख करते हुए किसी दूसरी मान्यताका निराकरण किया हो, यह देखनेमे नहीं आया। फलत जो दो तीन प्रकारकी मान्यताए प्रचलित है वे सबको स्वीकार्य है। सभव है कि कविने एक ग्रन्थमे एक मान्यताका उल्लेख किया हो और दूसरे ग्रन्थमे दूसरी मान्यताको। धर्मशर्माभ्युदयमे शिक्षाव्रतोका वर्णन करते समय अतिथिसविभागके विकल्पमे सल्लेखनाका भी नामोल्लेख करते हुए कविने अपनी तटस्थता सूचित की भी है। यहाँ मै इतना लिख देना उपयुक्त समझता हूँ कि यह मेरा एक विचार है अन्य विद्वान् भी इस वषय पर विचारकर यथार्थ बातका निर्णय करे।

महाकवि हरिचन्द्रकी विद्वत्ता और रचना माधुर्यसे जैन विद्वान् तो प्रभावित है ही, पर अजैन विद्वान् भी कम प्रभावित नहीं है। जिन्होंने इनके धर्मशर्माभ्युदयको देखा है वह अवश्य ही उनकी प्रौढताका प्रशसक हो गया है। धर्मशर्माभ्युदयके ऊपर यद्यपि माघके शिशुपाल वधकी छाया है, पर दोनोको देखनेके बाद तो मैं इस निष्कर्ष पर पहुँचा हूँ कि उत्प्रेक्षा-गगनमें जितना हरिचन्द्र विचरण कर सके हैं उतना माघ नहीं कर सके हैं। माघ पढते-पढाते चित्त ऊब जाता है पर धर्मशर्माभ्युदय हाथमे लेने पर उसे रखनेका भान नही होता।

यह कवि कब हुआ ? कहाँ हुआ ? इसका निर्णयात्मक उल्लेख करना कठिन है। कविने धर्मशर्माभ्युदयके अन्तमे प्रशस्ति देते हुए निम्न श्लोक लिखे है—

श्रीमानमेयमहिमास्ति स मोमकाना वश समस्तजगतीवलयावतस ।
हस्तावलम्बनमवाप्य यमुल्लसन्ती वृद्धापि न स्खलति दुर्गपथेषु लक्ष्मी ॥१॥
मुक्ताफलस्थितिरलकृतिषु प्रसिद्धस्तत्रार्द्रदेव इति निर्मलमूर्तिरासीत् ।
कायस्थ एव निरवद्यगुणग्रह सन्नेकोऽपि य कुलमशेषमलञ्चकार ॥२॥
लावण्याम्बुनिधि कलाकुलगृह सौभाग्यसद्भाग्ययो
क्रीडावेश्म विलासवासवलभी भूषास्पद सम्पदाम् ।
शौचाचारविवेकविस्मयमही प्राणप्रिया शूलिन
शर्वाणीव पतिव्रता प्रणयिनी रथ्येति तस्याभवत् ॥३॥
अर्हत्पदाम्भोरुहचञ्चरीकस्तयो सुत श्रीहरिचन्द्र आसीत् ।
गुरुप्रसादादमला बभूवु सारस्वते स्रोतसि यस्य वाच ॥४॥
भक्तेन शक्तेन च लक्ष्मणेन[१] निर्व्याकुलो राम इवानुजेन ।
य पारमासादितबुद्धिसेतु शास्त्राम्बुराशे परमाससाद ॥५॥
पदार्थवैचित्र्यरहस्यसम्पत्सर्वस्वनिर्वेशमयात्प्रसादात् ।
वाग्देवताया समवेदि सम्यग्यं पश्चिमोऽपि प्रथमस्तनूज ॥६॥
य कर्णपीयूषरसप्रवाह रसध्वनेरध्वनि सार्थवाह ।
श्रीधर्मशर्माभ्युदयाभिधान महाकवि काव्यमिद व्यधत्त ॥७॥
एष्यत्यसारमपि काव्यमिद मदीयमादेयता जिनपतेरनवैश्चरित्रै ।
पिण्ड मृद स्वयमुदस्य नरा नरेन्द्रमुद्राङ्कित किमु न मूर्धनि धारयन्ति ॥८॥
दक्षै साधुपरीक्षित नवनवोल्लेखार्पणेनादरा
यच्चेत कषपट्टिकासु शतश प्राप्तप्रकर्षोदयम् ।
नानाभङ्गिविचित्रभावघटनासौभाग्यशोभास्पद
तत्र काव्यसुवर्णमस्तु कृतिना कर्णद्वयाभूषणम् ॥९॥
जीयाज्जैनमिद मत शमयतु क्रूरानपीय कृपा
भारत्या सह शीलयत्यविरत श्री साहचर्यव्रतम् ।
मात्सर्यं गुणिषु त्यजन्तु पिशुना सतोषलीलाजुष
सन्त, सन्तु भवन्तु च श्रमविद सर्वे कवीना जना ॥१०॥

इस प्रशस्तिका सक्षिप्त भाव यह है कि पृथिवीपर मोमक वश प्रसिद्ध था। उसमे आर्द्रदेव नामक पुरुषरत्न हुए जो कायस्थ थे, उनकी स्त्रीका नाम रथ्या था। उन दोनोके हरिचन्द्र नामका पुत्र हुआ। यह हरिचन्द्र जिनेन्द्र भगवान्‌के चरण कमलोका भ्रमर था। इसके छोटे भाईका नाम लक्ष्मण था। गुरुके प्रसादसे हरिचन्द्रको विद्याका लाभ हुआ था।

इस उल्लेखसे यह नहीं जान पड़ता कि इनका वास्तविक निवास कहाँ था ? और इनका समय क्या था ? कुलके विशेषणोसे जान पडता है कि हरिचन्द्र किसी राजमान्य कुलके थे और

वह राजमान्यता उनके यहाँ पीढियोसे चली आ रही थी। कायस्थोमे जैनधर्मकी उपासनाके बहुत कम उदाहरण मिलते है और हरिचन्द्रका उदाहरण उनमे मुख्य है। जीवन्धर चम्पूके अन्तमे प्रशस्तिके रूपमे कुछ भी उल्लेख नही है।

धर्मशर्माभ्युदयका प्रकाशन निर्णयसागर प्रेस, बम्बईकी काव्यमाला सीरिजमे हुआ था। ग्रन्थके प्रारम्भमे काव्यमालाके सपादक श्री महामहोपाध्याय पण्डित दुर्गाप्रसादजीने लिखा है कि महाकवि हरिचन्द्र कायस्थवशके शिरोमणि, दिगम्बरजैनमतानुयायी आर्द्रदेवके पुत्र है। इनके समयका ठीक ठीक पता नही है, इतिहासमे जो हरिश्चन्द्र प्रसिद्ध है। एक तो भट्टार हरिचन्द्र वह है कि जिनका उल्लेख हर्षचरितमे बाणकविने निम्न प्रकार किया है।

पदबन्धोज्ज्वलो हारी कृतवर्णक्रमस्थिति।
भट्टारहरिचन्द्रस्य गद्यबन्धो नृपायते॥

और द्वितीय हरिचन्द्र, विश्वप्रकाश कोषके कर्त्ता महेश्वरके पूर्वपुरुष चरक सहिताके टीकाकार साहसाङ्कराजाके प्रधान वैद्य है। इनमेसे प्रकृत हरिचन्द्र कोई एक है अथवा इनके सिवाय कोई तीसरा ही विद्वान् है यह सशयास्पद है। फिर भी यह कवि भी अपनी कविताकी प्रौढतासे माघादि प्राचीन महाकवियोकी कक्षामे आरूढ है इसलिए अर्वाचीन नही है। 'सस्कृत साहित्यका सक्षिप्त इतिहास' नामक पुस्तकमे उसके लेखक श्री प० सीताराम जयराम जोशी एम० ए० ने हरिचन्द्र कवि पर टिप्पण लिखते हुए डा० कीथके मतका भी उल्लेख किया है कि जीवन्धरचम्पूका रचयिता धर्मशर्माभ्युदयका रचयिता हरिचन्द्र ही है और उसका काल ई० ६०० के बाद बतलाया है। यह हम पहले लिख आये है कि हरिचन्द्रने जीवन्धरचम्पूका कथानक गुणभद्रके उत्तरपुराणसे न लेकर वादीभसिहकी गद्यचिन्तामणिसे लिया है इसलिए इतना तो निश्चित है कि यह कवि वादीभसिहके परवर्ती ही है। साथ ही धर्मशर्माभ्युदयके इक्कीसवे सर्गमे जो तत्त्व तथा श्रावकाचारका निरूपण हुआ है वह आचार्य सोमदेवके उपासकाध्ययन [यशस्तिलक चम्पू] के आधारपर हुआ है इसलिए उनसे भी परवर्ती है। पाटण [गुजरात] के सघवी पाडाके पुस्तक भाण्डारमे धर्मशर्माभ्युदयकी जो हस्तलिखित पुस्तक है वह '१२८७ वर्षे हरिचद कवि विरचित धर्मशर्माभ्युदय काव्यपुस्तिका श्रीरत्नाकरसूरि आदेशेन कीर्तिचन्द्रगणिना लिखितमिति भद्रम्' इस पुष्पिका वाक्यसे १२८७ विक्रम सवत्की लिखी हुई है इतना तो सिद्ध हो जाता है कि हरिचन्द्र इसके पूर्ववर्ती ही है।

गद्यचिन्तामणि और क्षत्रचूडामणि वादीभसिह सूरिकी अमर रचनाएँ है। इनमेसे क्षत्रचूडामणिमे कथाका उपक्रम बतलाते हुए उन्होने लिखा है कि सुधर्म गणधरने राजा श्रेणिकके प्रति जो कथा कही थी वही मै कह रहा हूँ। यथा—

श्रेणिकप्रश्नमुद्दिश्य सुधर्मो गणनायक।
यथोवाच मयाप्येतदुच्यते मोक्षलिप्सया॥३॥ —क्षत्रचूडामणि, प्रथम लम्भ।

जीवन्धरचम्पूमें भी यही कहा गया है—

या कथा भूतधात्रीश श्रेणिक प्रतिवर्णिता।
सुधर्मगणनाथेन ता वक्तु प्रयतामहे॥१०॥ —जीवन्धरचम्पू प्रथम लम्भ।

इसके सिवाय कथाका सादृश्य यहाँ तककि शब्दोंका सादृश्य भी दोनोका मिलता-जुलता है। जीवन्धरचम्पूके ११वे लम्भमें एक श्लोक आता है—

काष्ठाङ्गरायते कीशो राज्यमेतत्फलायते।
सह्यते वनपालोऽय त्याज्य राज्यमिद मया॥

यह श्लोक क्षत्रचूडामणिके निम्न श्लोकका परिवर्तित रूप ही विदित होता है—

'मद्यते वनपालोऽय काष्टाङ्गारयते हरि ।
राज्य फलायते तस्मान्मयैव त्याज्यमेव तत् ॥२८॥ लम्भ ११ ।

जीवन्धरचम्पूके सातवें लम्भके निम्न श्लोक क्षत्रचूडामणिके सप्तमलम्भके उद्धृत श्लोकोंसे अत्यधिक अनुरूप है—

पञ्चधाणुव्रतसम्पन्ना गुणशिक्षाव्रतोद्यता ।
सम्यग्दर्शनविज्ञाना सावद्या गृहमेधिन ॥१५॥ —जीवन्धर चम्पू

त्रिधातु पञ्चभिर्मुक्ता गुणशिक्षाणुभिर्व्रतैः ।
तत्त्वधीरुचिसम्पन्ना सावद्या गृहमेधिन ॥२२॥ —क्षत्रचूडामणि

हिंसानृतस्तेयवधूव्यवायपरिग्रहेभ्यो विरति कथञ्चित् ।
मद्यस्य मासस्य च माक्षिकस्य त्यागस्तथा मूलगुणा इमेऽष्टौ ॥१६॥ —जीवन्धर चम्पू

अहिंसासत्यमस्तेय स्वस्त्रीमितवसुग्रहौ ।
मद्यमासमधुत्यागैस्तेषा मूलगुणाष्टकम् ॥२३॥ —क्षत्रचूडामणि

इसी प्रकार आगे चलकर क्षत्रचूडामणिके 'वृषस्यन्ती' और 'अश्वस्यन्ती' इन प्रमुखको जी० च०मे ज्योका त्यो ले लिया गया है। जैसे—

वृषस्यन्ती वरारोहा वृषस्कन्ध कुरूद्वहम् ।
वीक्ष्य तस्याङ्गसौन्दर्यं नातृपत् सा त्रपाकुला ॥२५॥ —लम्ब ७, जीवन्धरचम्पू

सा तु जाता वृषस्यन्ती वृषस्कन्धस्य वीक्षणात् ।
अप्राप्ते हि रुचि क्षीणा न तु प्राप्ते कदाचन ॥३५॥ —लम्ब ७, क्षत्रचूडामणि

अश्वस्यन्ती विशालाक्षी विश्वाधिकविभोज्ज्वलम् ।
कुरुवीरमुवाचेद कुसुमायुधवञ्चिता ॥२८॥ —लम्भ ७, जीवन्धरचम्पू

अश्वस्यन्ती विभाव्यैनामाकूतज्ञो व्यरज्यत ।
अनुरागकृदज्ञाना वशिना हि विरक्तये ॥३६॥ —लम्भ ७, क्षत्रचूडामणि

और भी कुछ सादृश्य देखिये—

'यश्च समुपस्थिताया विपदि विषादस्य परिग्रह । सोऽय चण्डातपचकितस्य दावहुतभुजि पात ।'
—गद्यचिन्तामणि पृष्ठ २१, लम्भ १

किं कल्पते कुरङ्गाक्षि शोचन दु खशान्तये ।
आतपक्लेशनाशाय पावकस्य प्रवेशवत् ॥ —प्र० ल० श्लोक ५३, जी० च०

सुमित्राद्यास्तयो पुत्रास्तेष्वप्यन्यतमोऽस्म्यहम् ।
वयसैव वय पक्वा विश्वेऽपि न तु विद्यया ॥ —क्षत्रचूडा० लम्ब ७, श्लोक ६६

तयो सुता सुमित्राद्यास्तेष्वप्यन्यतमोऽस्म्यहम् ।
विद्याहीना वय सर्वे नद्याहीना इवाद्रय ॥ —जी० च० लम्भ ७, श्लोक ४७

इन सब सादृश्योको देखते हुए जान पड़ता है कि जीवन्धरचम्पूकी कथाका आधार वादीभसिंह सूरि द्वारा विरचित क्षत्रचूडामणि अथवा गद्यचिन्तामणि ही है। यद्यपि जीवन्धर स्वामीकी कथा गुणभद्रके उत्तरपुराणमे पचहत्तरवे पर्वके १८३वे श्लोकसे लेकर पर्वके अन्त तक विस्तारसे दी गई है पर वह पौराणिक ढगकी कथा है, बीच-बीचमे उसमे अवान्तर अन्य कथाएँ भी आती है। गुणमाला आदि पात्रोके नामोमे भी अन्तर पड़ता है, ऐसा लगता है कि वादीभसिहने उत्तरपुराणकी कथाको काव्यके साचेमें ढालनेके लिए परिष्कृत किया है और जीव-

न्धरचम्पूकारने उसी परिष्कृत कथाको अपने ग्रन्थका आधार बनाया है। जीवन्धरचम्पूकारने उत्तरपुराणको देखा ही न हो सो बात नही। उन्होंने उत्तरपुराणको देखा है और देखकर कौतुकावह स्थल अपने ग्रन्थमे लिखे हैं। उदाहरणके लिए एक स्थल पर्याप्त है—

जीवन्धरका गुरु लोकपाल विद्याधर, अपनी पूर्व कथा जीवन्धरको सुना रहा है। वह भस्मक व्याधिके कारण जैनतपस्यासे भ्रष्ट होकर अन्य साधुका रूप रख लेता है और भोजन करनेके लिए जीवन्धरके साथ गन्धोत्कटकी भोजनशालामे पहुँचता है। जीवन्धरके सामने गरम भोजन आता है उसे देख वे रोने लगते हैं, साधु उनसे रोनेका कारण पूछता है और जीवन्धर कौतुकपूर्ण रीतिसे रोनेके गुण बतलाते है। इस घटनाका वादीभसिंहकी गद्यचिन्तामणि और क्षत्रचूडामणिमें उल्लेख नहीं है पर गुणभद्रके उत्तरपुराणमे पाया जाता है। जीवन्धरचम्पूकारने भी इस घटनाका बडा सुन्दर वर्णन किया है, देखिए—

सहायै सह स विश्य भोक्तु प्रारब्धवानसौ।
अथार्भकस्वभावेन सर्वमुष्णमिद कथम् ॥२७१॥
भुञ्जेऽहमिति रोदित्वा जननीमकदर्थयत्।
रुदन्त त समालोक्य भद्रैतत्ते न युज्यते ॥२७२॥
अपि त्व वयसा ज्यायान् धीस्थो वीर्यादिभिर्गुणै।
अधरीकृतविश्वोऽसि हेतुना केन रोदिषि ॥२७३॥
इति तापसवेषेण भाषित स कुमारक।
शृणु पूज्य न वेत्सि त्व रोदनेऽस्मिन्गुणानिमान् ॥२७४॥
निर्याति सहतश्लेष्मा वैमल्यमपि नेत्रयो।
शीतीभवति चाहार कथमेतन्निवार्यते ॥२७५॥
इत्याख्यत्तत्समाकर्ण्य मातास्य मुदिता सती।
यथाविधि सहायैस्त सह सम्यगभोजयत् ॥२७६॥ —उत्तरपुराण पर्व ७५

तावदर्भकस्वभावेन सर्वमुष्णमिद कथ भुञ्जेऽहमिति रोदनवशेन नयनकञ्जयुगलजातमकरन्दपूरकालुकारिणीभिरश्रुधाराभिर्नयनकमलवास्तव्यलक्ष्मीवक्ष स्थलस्थपुटितमालामुक्ता इव किरन्त भवन्त समीक्ष्य भिक्षुरय विश्वातिशायिमतिमहिममहितस्य भृशमपरोदननिदानस्यापि तव रोदन कथमिति चित्तभित्तीयते चित्तमित्यावभाषे।

श्रुत्वा वाणी तस्य मन्दस्मितेन तन्वन्नियत्क्षीरधारेति शङ्काम्।
इत्थ वाचामाचचक्षे भवान्वै मोचामाध्वीमाधुरीमादधानाम् ॥१४॥
श्लेषच्छेदो नयनयुगलीनिर्मलत्व च नासा
शिङ्घाणाना भुवि निपतन कोष्णता भोज्यवर्गे।
शीर्षाबद्धभ्रमकरपयोदोषबाधानिवृत्ति-
रन्येऽप्यस्मिन् परिचितगुणा रोदने सभवन्ति ॥१५॥ —जीवन्धरचम्पू लम्ब २

आभार प्रदर्शन—

विद्वानोंके ऊपर पूज्यवर क्षुल्लक श्री १०५ गणेशप्रसादजी वर्णी महाराजका सदा वरदहस्त रहता है, एक बार मैने उन्हें लिखा कि मैं चन्द्रप्रभ, धर्मशर्माभ्युदय तथा जीवन्धरचम्पूकी संस्कृत टीका लिख रहा हूँ। तो इसके उत्तरमे उन्होने बडी प्रसन्नता प्रकट की थी। गुरुजनोंका आशीर्वाद हर एक कार्यमे प्रगति देता है ऐसा मेरा विश्वास है, अत मुझे यह प्रकट करते हुए गौरव होता है कि जीवन्धर चम्पूकी संस्कृत तथा हिन्दी टीकाके प्रेरणादायक पूज्य वर्णीजी ही हैं। इसके प्रकाशन आदिकी व्यवस्थामें श्री श्रद्धेय नाथूरामजी प्रेमी तथा श्रद्धेय प० श्री फूलचन्द्रजी

शास्त्री, बनारसने पर्याप्त प्रयत्न किया है। मैंने देखा है कि उक्त दोनो ही व्यक्तियोके विशाल हृदयमें साहित्यिक सेवाको प्रगति देनेकी भारी अभिरुचि विद्यमान है। ज्ञानपीठके सुयोग्य मन्त्री श्री अयोध्याप्रसादजी गोयलीय भी तत्परताके साथ साहित्य प्रकाशनमे जुटे हुए हैं। भूमिका-लेखनमें श्री जैन साहित्य और इतिहास [ श्री नाथूराम प्रेमी ], सस्कृत साहित्यका इतिहास [ श्री कन्हैयालाल पोद्दार ], सस्कृत-साहित्यका इतिहास [ डा० बलदेव उपाध्याय ] तथा सस्कृत-साहित्यका सक्षिप्त इतिहास [ प० सीताराम जयराम जोशी एम० एम०, साहित्य शास्त्राचार्य ] आदिसे प्रकरणोपात्त सहायता ली गई है। इसलिए मै इन सबके प्रति आभारी हूँ। शृङ्गारबहुल काव्य ग्रन्थोका हिन्दी अनुवाद लिखते हुए मुझे सङ्कोच बहुत होता है, पर मूलानुगामी अनुवादमे वह सङ्कोच छोडना पडा है। ग्रन्थमे कितने ही प्रकरण ऐसे आये हैं जिन्हे पढकर पाठकोको भी सङ्कोच होगा, अत यदि कदाचित् शास्त्र-सभा आदिमे ग्रन्थका वाचन चले तो वक्ता महाशय उन प्रकरणोको छोडकर वाचन करे ऐसी मेरी प्रार्थना है। जीवन्धरचम्पू काव्य ग्रन्थ है और काव्यकी शैलीसे लिखा गया है इसलिए इसमे प्रकरणानुसार शृङ्गारादि सभी रसोका उन्नतम वर्णन है।

अन्तमे मै अपनी अल्पज्ञताके कारण ग्रन्थकी टीका तथा अनुवाद आदिमे यदि कही त्रुटि कर गया होऊँ जो कि सर्वथा सम्भव है तो विद्वज्जन उसे क्षमा करेंगे।

सागर
आश्विन बदी ११, स० २०१५
वि० नि० २४८४

विनीत—
**पन्नालाल जैन**

# विषयानुक्रमणिका

## प्रथम लम्भ



## द्वितीय लम्भ



## तृतीय लम्भ

## चतुर्थ लम्भ



## पञ्चम लम्भ



## षष्ठ लम्भ

महाकविहरिचन्द्रविरचिता

# जीवन्धरचम्पूः

## प्रथमो लम्भः

यस्य श्रीनखकान्तिनाकसरित कूर्मायतेऽङ्घ्रिद्वय
सेवानम्रसुरेन्द्रवज्रमकुटीमाला मरालायते ।
पश्यन्निर्जरयोषिदम्बकततिर्मीनप्रपञ्चायते
क्षोणीशाञ्जलय पयोजमुकुलन्त्यव्यात्स वोऽग्र्यो जिन ॥१॥
श्रीपादाक्रान्तलोक परमहिमकरोऽनन्तसौख्यप्रबोध-
स्तापध्वान्तापनोदप्रथितनिजरुचि सत्समूहाधिनाथ ।
श्रीमान्दिव्यध्वनिप्रोल्लसदखिलकलावल्लभो मन्मनीषा-
नीलाब्जिन्या विकास वितरतु जिनपो धीरचन्द्रप्रभेश ॥२॥

---

उद्यद्दिव्यदिनेशदीधितिचयप्राग्भारभाभासुरा
दृप्यत्कामकलापलायनपरा सच्छान्तिकान्त्याकरा ।
वैराग्यामृतपानदिग्धवपुषः कारुण्यधाराधरा
श्रीमन्तो गुणिनो जयन्तु जयिन श्रीवीरनाथाङ्घ्रय ॥
जीव जीवधर मुक्ते स्मार स्मार सुखाकरम् ।
जीवन्धर चम्पुकाव्य विवृणोमि समासत ॥
अगाधे काव्यवाराशौ कलिभञ्झापरिद्रुते ।
दीक्षिताना तितीर्षूणा टीका नौकायतेतराम् ॥
केचिद्गद्यप्रिया केचित्पद्यपङ्क्तिसमुत्सुका ।
सर्वप्रियमिद काव्य गद्यपद्यावभासितम् ॥

अथानवद्यगद्यपद्यविद्याविशारद स्वकीयवदनारविन्दविनिर्गतामितसुभाषिताकर्णनापसारितविद्वज्जनतन्द्रो महाकविर्हरिचन्द्र 'गद्यपद्यमय काव्य चम्पूरित्यभिधीयते' इति लक्षणक जीवन्धरचम्पूग्रन्थ प्रारिप्सुर्निर्विघ्नसमाप्त्यर्थमभीष्टदेवता स्तोतुमाह—यस्येति—

यस्याग्र्यजिनस्य । अङ्घ्र्योर्द्वयमङ्घ्रिद्वय चरणयुगल श्रियोपलक्षिताना नखाना नखराणा कान्तिरेव दीप्तिरेव नाकसरित् सुरनदी गङ्गेति यावत् तस्या कूर्म इवाचरति कूर्मायते कच्छपायते । सेवार्थं शुश्रूषार्थं नम्रा विनता सुरेन्द्राणा पुरन्दराणा या वज्रमकुटीमाला हीरकमौलिपङ्क्ति सा मराल इवाचरति मरालायते हसायते । पश्यन्त्योऽवलोकयन्त्यो या निर्जरयोषितो देव्यस्तासामम्बकततिर्नयनपङ्क्ति, मीनाना मत्स्याना प्रपञ्च समूह इवाचरतीति मीनप्रपञ्चायते । क्षोणीशाना महीपानामञ्जलयो बद्धकरपुटानि पयोजमुकुलानीव कमलकुड्मलानीवाचरन्तीति पयोजमुकुलन्ति । स प्रसिद्ध । अग्र्यो जिन प्रथमस्तीर्थंकर । वो युष्मान् । अव्यात् रक्षयात् । रूपकोपमालङ्कारौ ॥१॥

अथाष्टमतीर्थेश चन्द्रप्रभ स्तोतुमाह—श्रीपादेति—चन्द्रप्रभश्चासावीशश्च चन्द्रप्रभेश, धीरो यश्चन्द्रप्रभेशो धीरचन्द्रप्रभेश । अपरिमितधैर्ययुक्तोऽष्टमतीर्थंकर । अथ च चन्द्र । मन्मनीषा मद्बुद्धिरेव नीलाब्जिनी नीलकमलिनी तस्या । विकास प्रोत्फुल्लता वितरतु प्रददातु । अथ श्लेषेण चन्द्रचन्द्रप्रभयो

हरीशपूज्योऽप्यहरीशपूज्य सुरेशवन्द्योऽप्यसुरेशवन्द्य [1] ।
अनङ्गरम्योऽपि शुभाङ्गरम्य श्रीशान्तिनाथ शुभमातनोतु ॥३॥
आयतदिव्यशरीर शिवसौख्यकर सुदृग्भिराशास्यम् ।
रतिरागहीनमीडेऽपूर्वं [2] श्रीवर्धमानक दर्पम् ॥४॥
लोकोर्ध्वभागविजने मुक्तिकान्ताविराजितान् ।
नष्टकर्माष्टकान् सिद्धान् विशुद्धान् हृदि भावये ॥५॥

---

सादृश्यमाह । श्रिया शोभयोपलक्षितौ पादौ चरणौ पक्षे श्रियोपलक्षिता पादा किरणास्तैराक्रान्तो व्याप्तो लोको भुवन येन स । परश्चासौ महिमा च परमहिमा तस्य कर पक्षे परमस्य सातिशयस्य हिमस्य शैत्यस्य करो विधाता । सुखस्य भाव सौख्य, सौख्य च प्रबोधश्चेति सौख्यप्रबोधौ, अनन्तौ सौख्य प्रबोधौ यस्य सोऽपरिमितसुखज्ञान पक्षेऽनन्तौ सौख्य समाह्लाद प्रबोधो जागरण च यस्मात्स । तापस्य भवभ्रमणजनितसतापस्य ध्वान्तस्याज्ञानान्धकारस्य चापनोदेऽपसारणे प्रथिता प्रख्याता निजरुचिरात्माभिलाषा यस्य स पक्षे तापस्य दिनकरकरनिकरसमुत्पन्नसतापस्य ध्वान्तस्य तिमिरस्य चापनोदे प्रथिता निजरुचय स्वकीयकिरणा यस्य स । सता साधूना समूहस्य वृन्दस्याधिनाथ स्वामी पक्षे सता नक्षत्राणा समूहस्याधिनाथ पति । श्रीरष्टप्रातिहार्यरूपा लक्ष्मीर्विद्यते यस्य स पक्षे लोकोत्तरचारुत्वलक्ष्मीसुललित । दिव्यश्चासौ ध्वनिश्चेति दिव्यध्वनिनिरक्षरवाणी तेन प्रोल्लसन् शोभमान, अखिलकलाना निखिलवैदग्ध्याना वल्लभ स्वामी, दिव्यध्वनिप्रोल्लसँश्चासावखिलकलावल्लभश्चेति दिव्यध्वनिप्रोल्लसदखिलकलावल्लभ । पक्षे दिवि गगनेऽध्वनि मार्गे नभोमार्गे इति यावत्, प्रोल्लसन्त्य शोभमाना या अखिलकला-षोडशासभागास्तासा वल्लभ स्वामी ताभिर्वल्लभ प्रियो वा । जिनपो जिनेन्द्र । श्लेषानुप्राणितो रूपकालङ्कार ॥२॥

अथ श्रीशान्तिनाथाच्छुभाशसामाह—हरीशेति, श्रीशान्तिनाथ षोडशतीर्थकर शुभ श्रेय आतनोतु विस्तारयतु । अथ विरुद्धविशेषणैस्तस्य वैशिष्ट्य प्रदर्शयति । हरय इन्द्रा नारायणा वा ते च त ईशाश्च हरीशास्तै पूज्योऽर्चनीयोऽपि न तथाभूत इत्यहरीशपूज्य इति विरोध । पक्षेऽह्नामीशोऽहरीश सूर्यस्तेन पूज्य 'अहन्' इत्यनेन नकारस्य रेफादेश । सुराणा देवानामीशा स्वामिनो देवेन्द्रास्तैर्वन्द्यो वन्दनीयोऽपि न तथाभूत इत्यसुरेशवन्द्य इति विरोध । पक्षेऽसुराणा भवनामराणामीशै स्वामिभिर्वन्द्य । अङ्गरम्य शरीरसुन्दरो न भवतीत्यनङ्गरम्य, तथाभूतोऽपि य शुभाङ्गेन शुभशरीरेण रम्यो मनोहर इति विरोध पक्षेऽनङ्ग इव काम इव रम्यो मनोहर । विरोधाभासोऽलङ्कार ॥ ३ ॥

अथ भगवन्त वर्धमान स्तोतुमाह—आयतेति—अपूर्वमभूतपूर्वम् । श्रीवर्धमान एव श्रीमहावीर एव कन्दर्प कामस्तम् । ईडे स्तौमि । अथ तस्यापूर्वत्वप्रख्यापकविशेषणानि प्रदर्शयति । आयत दीर्घ दिव्यशरीर सुन्दरवर्ष्म यस्य तम् । प्रसिद्ध कन्दर्प शरीराभावत्वेन प्रसिद्धोऽय तु तद्वैपरीत्येनेति वैशिष्ट्यम् । शिवस्य मोक्षस्य यत्सौख्य शर्म तस्य करस्तम् । प्रसिद्ध कन्दर्पो मोक्षस्य रुद्रस्य वा सुखविघातकत्वेन प्रसिद्धोऽय तु तत्कर्तृत्वेनेति वैशिष्ट्यम् । सुदृग्भि सम्यग्दृष्टिपुरुषै, आशास्यमभिलषणीय प्रार्थनीय वा, प्रसिद्ध काम सम्यग्दृष्टिपुरुषैराशास्यो न भवति किन्तु सुलोचनाभिर्नारीभिराशास्यो भवत्यय तु तद्वैपरीत्येनेति वैशिष्ट्यम् । रतौ सुरते राग प्रेम तेन हीनस्त सुदृढब्रह्मचर्यवन्तम् । प्रसिद्ध कन्दर्प रतौ सुरते स्वकीय-पत्न्या वा यो राग प्रीतिस्तेन सहितस्त्वेन प्रसिद्धोऽय तु तद्वैपरीत्येनेति वैशिष्ट्यम् । अधिकारूढवैशिष्ट्यरूप-कालङ्कार ॥ ४ ॥

अथ सिद्धान् स्तोतुमाह—लोकोर्ध्वेति—लोकस्य भुवनस्योर्ध्वभाग उपरितनप्रदेश एव विजनो

---

१ पूज्य व० । २ ऽपूर्व श्रीवर्ध ब० ।

देश, बलवान बालकके द्वारा बलित्रय तीन रेखाओ (पक्षमे तीन बलवानो) को नष्टकर राजाके सन्तास-के साथ ही साथ भारी हो गया था ॥ ६० ॥ हमने नील कमलोको तो पहले ही जीत लिया था अब सफेद कमलोको जीतना है यह सोचकर ही मानो रानीके दोनो नेत्र सफेद हो गये थे ॥६१॥

जब राजाने रानीको गर्भवती देखा और खोटे स्वप्नका फल स्मरण किया तो उसका चित्त पश्चात्तापसे भर गया। वह अपनी रक्षामे तत्पर होता हुआ इस प्रकार विचार करने लगा। दुष्कर्मके उदयसे पराभूत होनेके कारण मैने विषयानुरागरूपी अपथ्यका सेवन किया और मन्त्रियोके बचन रूपी सञ्जीवन औषधिका उल्लघन किया। अथवा मेरी यह इच्छा, पानी बह कर निकल जानेके बाद पुल बाँधनेकी इच्छाके समान अनवसरमे उत्पन्न हो रही है। इससे अब क्या काम होनेवाला है ? मेरी यह इच्छा फलोका समय आने पर फूलोंके सचयकी इच्छाके समान हँसीका ही कारण है।

ऐसा विचारकर राजाने उस समय अपने वशकी रक्षा करनेमे चित्त लगाया, यशमे आदर स्थापित किया और शरीरसे स्नेह घटाया। इस सबकी पूर्तिके लिए उसने एक मयूरयन्त्र बनवाया। ॥ ६२ ॥ यद्यपि मेघावली, शिखी अर्थात् अग्निके नाशका कारण है तथापि वर्षा ऋतुके समय वह हमारे ही समान नामवाले मत्तशिखी अर्थात् मत्तमयूरोंको सुख पहुँचाती है ऐसा विचार कर वह कल्पित मयूरयन्त्र राजाके द्वारा प्रेरित होकर मेघोंके समीप आकाशमे खूब घूमा था। ॥ ६४ ॥ धीर वीर राजा सत्यन्धर, चन्द्रमुखी रानी विजयाको मयूरयन्त्रमे बैठाकर उसके सघन केशोंसे पराजित मेघको देखनेके लिए ही मानो गर्भकालिक क्रीडाका अनुभव करनेके अर्थ आकाशमे घूमा था ॥ ६४ ॥

इधर यह सब हो रहा था उधर दुराचारी काष्ठाङ्गार 'यह राजाका हत्यारा है, 'बडा कृतघ्नी है' इत्यादि प्रकारके काले अपयशको दिशाओंके मध्यमे फैलाता, समस्त हितकारी प्रवृत्तियोको दूर करता और राज-द्रोहमें अपना चित्त लगाता हुआ मनमे ऐसा विचार करने लगा कि जिस प्रकार सरस केला और अत्यन्त मधुर दूध आदिके उपचारसे परिपालित किन्तु पिंजरेमे बन्द तोतेके बच्चेका जीवन भले ही उत्कृष्ट पदवीको क्यो न प्राप्त हो निन्दनीय ही है। अपने पराक्रमके ऐश्वर्यसे जिसे मृगराज पद प्राप्त हुआ है और गजराजके गण्डस्थलके भेदन करनेमे जिसके तीक्ष्ण नख बहुत ही निपुण है ऐसे मृगेन्द्रके जीवनके समान स्वतन्त्र जीवन ही अनिन्दित है, प्रशसनीय है, निर्दोष है और अतिशय मनोहर है।

इस प्रकार किये हुए उपकारको नहीं माननेवाले काष्ठाङ्गारने पहले अपने मनमे विचार किया और फिर राजद्रोहमें तत्पर होकर मन्त्रियोके साथ निम्न प्रकार मन्त्रणा शुरू की ॥६५॥ उसने कहा कि हे मन्त्रियो ! जिस प्रकार नाटकीय कथावस्तुओको अवसर देनेके लिए नटी सबसे पहले रगभूमिमे आती है उसी प्रकार आपलोगोकी वाणीको अवसर देनेके लिए मै अपनी वाणीको सबसे पहले उपस्थित करता हूँ ॥६६॥ और वह यह है कि राजाके साथ द्रोह करनेमे तत्पर दैव मुझे यह कहकर प्रतिदिन बाधा पहुँचाता रहता है कि तुम राजाके साथ द्रोह करो। दैवकी इस प्रेरणाका फल अच्छा होगा या बुरा इसी बातके विचारमे मेरा हृदय निरन्तर झूलता रहता है। हे मन्त्रियो ! तर्क-वितर्क अथवा अन्य नियमित साधनोके द्वारा आप लोग इस बातका निश्चय कीजिये ॥६७॥ मेरी जिह्वा इस निन्दनीय बातको कहनेके लिए भी लज्जासे पीछे हटती है। उसने जो यह बात कही है सो दैवके भयसे ही कही है ॥६८॥

इस प्रकार कपट वश जिसमे अन्तरगका भाव छिपाया गया है ऐसे काष्ठागारके वचनसे समस्त सभाके लोग उस तरह भयभीत हो गये जिस प्रकार कि उत्तमकुलमे उत्पन्न हुए मनुष्य निन्दासे, साधुजन प्राणियोकी हिंसासे, हिरणोंके बच्चे दावानलकी ज्वालाओंसे, राजहस मेघोंकी घनघोर गर्जनासे और दरिद्र लोग दुर्भिक्षसे भयभीत हो जाते हैं।

उन मन्त्रियोमे एक धर्मदत्त नामका ऐसा मन्त्री था जिसका चित्त राजनीतिसे सदा सुशोभित रहता था। उसने स्वामि-भक्तिसे प्रेरित होकर अपने जीवनको नष्ट करनेके लिए छुरीके समान निम्नाकित वचन काष्ठागारसे कहे ॥६९॥ चूकि राजाओके रहते ही जीवन सुरक्षित रहता है अत राजा ही समस्त प्रजाओके प्राण है। और इसीलिए राजाओके साथ द्रोह करनेका विचार मानो समस्त प्रजाके साथ द्रोह करना है ॥७०॥ चूँकि राजद्रोही सबके साथ द्रोह करनेवाला है अत वह समस्त पापोका ठिकाना है ॥७१॥ राजाके साथ विरोध करना समस्त वशके विनाश का कारण है। देखो, राजा ( पक्षमे चन्द्रमा ) के साथ विरोध करनेके कारण ही अन्धकार सब जगहसे हटाया जाता है ॥७२॥ जिस प्रकार वृक्ष, छायामे आये हुए मनुष्योकी रक्षा करनेके लिए स्वय सूर्यके सतापको सहता है उसी प्रकार राजा निरन्तर जनताके आनन्दके लिए स्वय रक्षाजन्यक्लेशको सहता है ॥७३॥

इस तरह राजद्रोह, गुरुद्रोह आदिमे जिसका चित्त लग रहा है ऐसे काष्ठागारने नीतिज्ञोमे श्रेष्ठ सचिवोत्तमके वचन ठीक उस तरह पसन्द नहीं किये जिस तरह कि पित्तज्वरसे पीडित मनुष्य अत्यन्त मधुर दूधको पसन्द नही करता है। पसन्द करना तो दूर रहा उल्टा विकार-जनित रोष उत्पन्न किया।

काष्ठागारका एक मथन नामका साला था, उसने उस कृतघ्नके वचनोको बहुत ही हितकारी माना था सो ठीक ही है क्योंकि कौवा नीमके फलको ही चखने योग्य मानता है ॥७४॥

तदनन्तर राजाकी हत्या करनेका इच्छुक कृतघ्न काष्ठागारने राजभवनपर घेरा डालनेके लिए एक बडी सेनाको आदेश दिया। वह सेना ऐसे हाथियोसे सहित थी जो गण्डस्थलसे झरती हुई मदधाराओके बहाने बडी-बडी नदियोको उगलने वाले पर्वतोके समान जान पडते थे। साथ ही वह सेना, सेनारूपी सागरकी तरङ्गोके समान उछलने वाले घोडो, वेगसे सूर्यके रथ को जीतनेवाले रथो और भुजारूपी चन्दन-वृक्षके कोटरोसे निकलनेवाली सर्पिणियोके समान तलवारोको धारण करनेवाले पैदल सैनिकोसे सुशोभित थी।

उस समय पृथिवीको कँपाता, पर्वतोको चलाता और आकाशको खण्डित करता हुआ दुन्दुभिका शब्द वृद्धिगत हो रहा था ॥७५॥

तदनन्तर जो कूदते-फॉदते हुए योद्धाओकी भुजाओके ताडनसे समुत्पन्न चञ्चल शब्दोसे अत्यन्त कठोर था, मदोन्मत्त हाथियोके कण्ठोमे बजनेवाले घण्टाओके शब्दसे भयकर था, सिंह की गर्जनाको तिरस्कृत करनेमे निपुण घोडोकी भारी हिनहिनाहट तथा पक्की जमीनपर पडने वाली अत्यन्त तीक्ष्ण टापोकी कठोर ध्वनिसे भरा हुआ था, पैदल सैनिकोंके पैरोके आघातसे समुत्पन्न पृथिवीके भारी शब्दोसे भयकर था, निरन्तर बहते हुए मदके कारण मन्द वेग वाले रथोके पहियोकी चीत्कारमे मिला हुआ था, धनुर्धारियोके हाथोसे की जानेवाली धनुषकी टकारसे कर्कश था, और जिसने कुलाचलोकी कन्दराओको प्रतिध्वनिसे गुजा दिया था ऐसे कोलाहलसे भरी हुई काष्ठागारकी सेनाने राजमहलको चारो ओरसे घेर लिया।

घोर वीर राजा सत्यन्धरने जब द्वारपालके मुखसे अपने भवनपर घेरा डालनेका कर्ण-कठोर समाचार सुना तो वह क्रोधमे उन्मत्त हो उठा, सब शोक भूल गया और सिहासनसे उसी क्षण उठकर खड़ा हो गया ॥७६॥

उसी समय रानी मूर्च्छित होकर पृथिवीपर गिर पडी मानो युद्धके लिए प्रस्थान करने वाले राजाके पीछे पीछे जाते हुए प्राणोको खोजनेके लिये ही पृथिवीपर जा पडी थी। इस तरह गर्भके भारी भारसे पीडित रानीको पृथिवीपर पडी देख राजा सत्यन्धर लौट आया।

जब किसी तरह रानीको चेतना प्राप्त हुई तब राजा उसको निम्न प्रकार समझाने लगे सो ठीक ही है क्योकि दु खरूपी समुद्रसे पार होनेके लिए ज्ञान ही जहाजके समान होता है ॥ ७७ ॥ उसने कहा कि यह सम्पत्ति बिजलीके समान है, शरीर चञ्चल है, ऐश्वर्य जलके बबूलेके समान है और जवानी पहाडी नदीके समान है। इस तरह जो पदार्थ नश्वर है ही उसके प्रति शोक करना उचित नही है ॥ ७८ ॥

जिस प्रकार सयोगको प्राप्त हुए सध्या और चन्द्रमाका वियोग अवश्य होता है उसी प्रकार परस्पर अनुरागसे भरे दम्पतियोका भी भाग्यके वश वियोग अवश्य होता है ॥ ७९ ॥ 'यह मेरा भाई है और यह शत्रु है' ऐसा व्यवहार तो मात्र कल्पनारूपी कारीगरके द्वारा रचा हुआ है। वास्तविक बात यह है कि इस अनादि ससारमे किसकी किसके साथ बन्धुता नहीं है ? और किसकी किसके साथ शत्रुता नहीं है ? ॥ ८० ॥

इस प्रकार राजाने अनेक वचन कहे अवश्य, परन्तु जिस प्रकार अत्यन्त तपे हुए लोहेके ऊपर पडी जलकी धारा उसे गीला नही कर पाती है उसी प्रकार राजाके वचन भी शोकाग्निकी ज्वालाओसे आलीढ रानीके हृदयमे कुछ भी आर्द्रता नहीं ला सके और जली हुई भूमिमे बोये गये बीजके समान निष्फल हो गये।

निदान, जब राजाको कोई उपाय न सूझा तो उसने गर्भवती कमलनयनी रानीको मयूर-यन्त्रमे बैठाकर आकाशमे घुमा दिया सो बडे खेदकी बात है कि दुष्ट कर्मोंका विपाक ऐसा दु खकारी होता है ॥ ८१ ॥

अथानन्तर जब मयूर यन्त्र आकाशमे चढ गया तब जिस प्रकार सिह पर्वतकी गुफासे बाहर निकलता है उसी प्रकार अपने परिवारसे रहित राजा सत्यन्धर अकेला ही महलसे निकलकर युद्धके मैदानमे उतरा। उस समय उसका हृदय धैर्यसे भरा हुआ था। वहाँ जब उसने देखा कि काष्ठाङ्गार मन्त्री, शत्रु बनकर युद्धके लिए तैयार खडा है तब उसका चित्त क्रोधसे भडक उठा फलत वह भी युद्धके लिए तैयार हो गया।

जिस प्रकार तीक्ष्ण आँधी मेघोको तितर-बितर कर देती है उसी प्रकार सिहके समान पराक्रमी राजा सत्यन्धरने काष्ठाङ्गारके योद्धाओको तितर बितर कर दिया ॥ ८२ ॥ तदनन्तर युद्धके मैदान रूपी आकाशमे सूर्यके समान चमकनेवाले एव विजयलक्ष्मीके प्राणपति धीर-वीर राजाने काष्ठाङ्गारके सलाहगीर मन्त्रीको जीत लिया ॥ ८३ ॥

तत्पश्चात् जब काष्ठाङ्गारने युद्धमे अपने मन्त्रीके पराजयकी बात सुनी तब वह भी बढते हुए क्रोधसे भौहोको टेढी करता हुआ हाथियो, घोडो और पैदल सिपाहियोसे चित्र-विचित्र सेना साथ लेकर राजाके सामने आकर अनेक प्रकारसे युद्ध करने लगा। इसी बीच राजा सत्यन्धरके हृदयमे वैराग्य उत्पन्न हो गया जिससे उसने प्राणियोकी हिंसासे विरत होकर सन्यास ले लिया। तदनन्तर जिस प्रकार कोई मित्र अपने सम्बन्धीको स्वस्थता अर्थात् नीरोगता प्राप्त करा देता है उसी प्रकार काष्ठाङ्गारने भी राजा सत्यन्धरको स्व स्थता अर्थात् देव-पर्याय प्राप्त करा दी—मार डाला।

उसी क्षण राजा सत्यन्धर स्वर्गको प्राप्त हुआ, राजाका हत्यारा काष्ठाङ्गार राज्यलक्ष्मीको प्राप्त हुआ, भेरीका शब्द रानीके कानोको प्राप्त हुआ, नगरवासी शोकको प्राप्त हुए, पण्डितजन स्त्रियोसे विरक्त-भावको प्राप्त हुए और युद्ध शान्तिको प्राप्त हुआ। कवि कहते है कि उस समय ये सब कार्य एक साथ हुए थे ॥ ८४ ॥

तदनन्तर भ्रमणसे रहित उस मयूर-यन्त्रने धीरे-धीरे आकाशसे उतरकर, पतिके शोक-रूपी अग्निसे जलती हुई रानीको श्मशान भूमिमे जा गिराया ॥ ८५ ॥ वह श्मशान बडा ही

भयकर था। कही तो मुर्दोंको खानेके लिए नि शङ्क होकर इकट्ठे हुए कङ्क तथा काक आदि पक्षियोसे व्याप्त था। कहीं गडी हुई शूलियोपर चोर आदि अपराधी जीव चढाये गये थे, उन्हीं शूलियोके पास चिताएँ जल रही थीं। उनकी ज्वालाओसे सतप्त होनेके कारण उन चोर आदि अपराधियोके कण्ठसे खूनकी बडी धारा निरन्तर निकलकर उन चिताओपर पड रही थी जिससे चू चू शब्द होकर बहुत भारी धुआ उठ रहा था। कही चिताकी अग्निसे अधजलेसे मुर्देको खीचकर खण्ड-खण्डकर खानेवाली डाकिनियाँ कोलाहल कर रही थीं और कहीं तीक्ष्ण अग्निसे जलते हुए नर-कपालोके चट-चट शब्दसे भय उत्पन्न होता था। ऐसे श्मशानको देखते ही रानी मूर्च्छित हो गई।

भाग्यकी बात कि जिस प्रकार आकाश सूर्यको उत्पन्न करता है उसी प्रकार मूर्च्छाकी पराधीनतासे प्रसूतिकी पीडाको नहीं जाननेवाली रानीने दशम मासके उसी दिन पुत्र उत्पन्न किया॥ ८५॥ उसी समय पुत्रको देखनेके लिए कोई एक देवी आई। वह देवी ऐसी जान पडती थी मानो पिताकी लक्ष्मी ही रूप धरकर आई हो अथवा पुत्रकी भाग्यसम्पदा ही शरीर धरकर आ पहुँची हो॥ ८६॥ प्रत्येक दिशामे फैलनेवाले पुत्रके तेजके प्रभावसे वहाँका सघन अन्धकार एक क्षण ही मे नष्ट हो गया था इसलिए उस देवीने जो मणिमय दीपक जलाये थे वे पुत्रकी कान्तिसे पराभूत होकर सिर्फ मङ्गलार्थ ही रह गये थे॥ ८७॥ पुत्रका मुखचन्द्र देखनेको रानीका शोकरूपी सागर वृद्धिको प्राप्त हो गया सो ठीक ही है क्योकि बन्धु-जनोकी समीपता सुख और दु खको बढानेवाली होती है॥ ८८॥

विजया रानी राजा सत्यन्धरका स्मरणकर कर इस प्रकार विलाप कर रही थी—हा कामके समान रूपके धारक! हा महागुण रूपी मणियोके रत्नद्वीप! हा मेरे मनरूपी मानसरोवरके राजहस! हा कामक्रीडामे चतुर! हा मेरे प्राणस्वरूप! तुम कहाँ जा रहे हो! कहाँ जा रहे हो! शोकरूपी विषकी तीव्रतासे वह बीच बीचमे मूर्च्छित हो जाती थी। पासमे बैठी देवी भी सर्वश्रेष्ठ पुत्रकी उत्तम महिमाका वर्णन करने वाले वचनरूपी अमृतको सीच-सींचकर उसकी मूर्च्छा दूर करती थी और सुवर्णके समान देदीप्यमान पुत्रके विभिन्न अङ्गोमे जो मकरी आदिके अद्‌भुत चिह्न सुशोभित थे उन्हे दिखा दिखाकर वह उसे पुत्रकी महिमाका विश्वास कराती थी। उस समय रानी को सबसे बडी चिन्ता थी कि पुत्रका पालन-पोषण किस प्रकार होगा? यह देख वह देवी पुत्रके पालन-पोषण सम्बन्धी चिन्तारूपी अन्धकारको दूर करने वाले वचन इस प्रकार कहने लगी।

उसने कहा कि हे देवी! तुम पुत्रके पालन-पोषणकी चिन्ताको छोडो। जिस प्रकार चन्द्रमा चकोरको, आम्रका वृक्ष कोयलके बालकको और कमलिनियोका समूह हसको बढाता है उसी प्रकार कोई मनुष्य तुम्हारे इस पुत्रको बढावेगा॥ ८९॥ उसी समय गन्धोत्कट नामका वैश्य अपने मृत पुत्रको उस श्मशानमे छोड मुनिराजके वचनोका स्मरणकर दूसरे पुत्रको खोजता हुआ दिखाई दिया॥ ९०॥ उसे देखकर रानीने देवीके वचनोको प्रमाण मान लिया सो ठीक ही है क्योकि जो बात जैसी कही जाय उसीके अनुसार उपलब्धि होनेसे ही सब बातोकी प्रामाणिकता—सचाई जानी जाती है॥ ९१॥

तदनन्तर, विजया रानी चाहती थी कि हमारे हृदयरूपी सूर्यकान्तमणिसे जो पतिके विरह-जन्य शोकानलकी ज्वालाए उठ रही है मै उन्हें पुत्रका सुन्दर मुखरूपी चन्द्रमा देख-देख कर शान्त करती रहूँगी परन्तु परिस्थिति यह आ पहुँची थी कि उसे अपने पुत्रसे भी जुदा होना पड रहा था अत जिस प्रकार तालाबके जलसे निकाली मछली उसके बिना क्षण भर भी नहीं ठहरती उसी प्रकार वह रानी भी पुत्रके बिना क्षण भर भी ठहरनेके लिए यद्यपि असमर्थ थी तो भी

देवीके वचनोमे विश्वास होनेसे और दूसरा कुछ उपाय न होनेसे वह गन्धोत्कट सेठको अपना पुत्र सौपनेके लिए जिस किसी तरह तैयार हो गई। यद्यपि वह पुत्र स्वभावसे ही विशाल तेजका समुद्र—सागर था तो भी रानी विजयाने उसे पिताकी मुद्रासे समुद्र—मुद्रासहित कर आगे रख दिया और स्वय देवी के साथ सहसा अन्तर्हित हो गई।

श्मशानके वनके बीचमे बालसूर्यके समान प्रकाशमान उस पुत्रको अपने विस्तृत दोनो नेत्रोसे देखता हुआ वैश्यपति गन्धोत्कट ठीक उसी तरह सन्तुष्ट नही हो रहा था कि जिस तरह प्यासा मनुष्य सरोवरके जलको और चातक मेघोसे झरते हुए जलकणोको देखकर सन्तुष्ट नही होता है ॥ ६२ ॥

जिस प्रकार ईन्धन खोजनेवाले मनुष्यको कही महानिधि मिल जाती है तो उसे वह लपककर उठा लेता है इसी प्रकार गन्धोत्कटने राजपुत्रको पा तत्काल ही उठा लिया। आनन्दके कारण उसके शरीरमे रोमाञ्च निकल आये थे जिससे ऐसा जान पडता था मानो हृदयरूपी क्यारीमे उत्पन्न हुई मनोहर हर्षरूपी लताकी बोडियोको ही धारण कर रहा हो। ज्योही उसने पुत्रको उठाया त्योही प्रीतिकी पराकाष्ठाको प्राप्त हो गया। पुत्रके शरीरके स्पर्शजन्य सुखकी परवशतासे वह ऐसा हो रहा था मानो आनन्दरूपी समुद्रमे निमग्न ही हो गया हो, अथवा उसके हृदयके भीतर चन्दन रसका लेप ही लगाया गया हो, अथवा उसका शरीर हिमकणोकी वापिकामे ही निमग्न हो रहा हो अथवा वह मोहसे आक्रान्त हो गया हो, निद्रित हो रहा हो, नशामे मत्त हो रहा हो, उसकी इन्द्रियॉ मोहके वशीभूत हो रही हो, अथवा उसकी चेतना शक्ति-निमीलित हो रही हो। इस तरह वह अनन्द की परमकाष्ठाको प्राप्त हो रहा था। पुत्रको उठाते समय उसने 'जीव'—जीवित रहो—यह आशीर्वादात्मक शब्द सुने थे इसलिए उसने कामदेवके समान सुन्दर रूपको धारण करने वाले उस भाग्यशाली पुत्रको 'जीव' इसी नामसे अलकृत किया था।

तदनन्तर गन्धोत्कटने अपने घर जाकर क्रुद्ध होते हुएकी तरह स्त्रीसे कहा—अरी पगली! तूने परीक्षा किये बिना ही जीवित पुत्रको मरा हुआ क्यो कह दिया? ॥ ६३ ॥ अथवा जिनका चित्त स्वभावसे ही सभ्रान्त रहता है ऐसी स्त्रिया यदि जीवित कुमारको मरा हुआ समझने लगे तो इसमे आश्चर्य ही क्या है ॥ ६४ ॥

इत्यादि वचनरूपी बाणोके साथ अपने पतिके द्वारा समर्पित नयनानन्दकारी पुत्रको दोनो हाथ बढाकर ले लिया और उसके शरीरकी सुन्दरताके देखनेसे उत्पन्न दृष्टिदोपका बचाव करनेके लिए ही मानो उसे अत्यन्त चञ्चल कटाक्षरूपी नील कमलाकी मालाकी काली कान्तिसे व्याप्त कर दिया।

वे दोनो ही वैश्यदम्पती उस पुत्रके रूप और सौन्दर्यकी लक्ष्मीरूपी स्वभावमधुर अमृतकी धाराको नेत्ररूपी कटोरोसे पीकर तथा उसके फूलके समान कोमल शरीरका स्पर्शकर इतर जनदुर्लभ तृप्तिको प्राप्त हो आश्चर्य-सागरमे निमग्न हो गये थे ॥ ६५ ॥ देवीने प्रथम तो विजया रानीको उसके भाईके घर भेजने की सलाह दी थी परन्तु दुखके समय उसने वहॉ जाना पसन्द नहीं किया। तदनन्तर उसने आश्रमकी लताओमे देवीके शरीरकी सदृशता देखनेके लिए ही मानो उसे दण्डक बनके तपोवनमे भेज दिया ॥ ६६ ॥

इसके बाद अभिलषित कार्यकी सिद्धिसे सन्तुष्ट हुई देवी किसी कार्यके बहाने अन्तर्हित हो गई। और रानी निरन्तर विकसित रहने वाले जिनेन्द्रदेवके चरण-कमलोसे सुशोभित अपने मन रूपी मानससरोवरमे पुत्ररूपी राजहसको क्रीडा कराने लगी।

मालतीके फूलके समान कोमल शरीरलताको धारण करनेवाली जो रानी पहले नगरमे रूईके गद्दोपर पडे फूलोकी बोडियोका क्लेश नही सह सकती थी वही रानी आज वनके मध्यमे डाभके बिछौनेको ही बहुत बडा मानती थी। देखो, कर्मोकी कैसी विचित्रता है ॥९७॥ सतियोमे शिरोमणि विजया रानी चू कि नगरमे भी मानिनी वारतोषिता अर्थात् मानवती स्त्रियोके समूहसे सतोषित रहती थी इसलिए वनमे भी उसका आहार नीवार ही रहा था इसमे आश्चर्य ही क्या था ? ॥ ९८ ॥

इधर पुत्रकी प्राप्तिसे उत्पन्न हर्षसे भरे गन्धोकटने बहुत भारी उत्सव मनाना शुरू किया सो समस्त समीचीन धर्मकी परमकाष्ठा रूपी काष्ठको जलानेके लिए अगारके समान काष्ठाङ्गारने समझा कि गन्धोत्कट ये सब उत्सव मेरे राज्य मिलनेके उपलक्ष्यमे कर रहा है इसलिए उसने उसे राज्यकोषसे बहुत धन दिलाया। गन्धोत्कटने काष्ठाङ्गारसे माँग की कि आजके दिन इस नगरीमे जितने बालक उत्पन्न हुए है उन सबका पालन मेरे ही घर हो। वेश्यपतिकी माँग स्वीकृतकर काष्ठाङ्गारने राजपुरी नगरीमे उस दिन उत्पन्न हुए समस्त बालकोको गन्धोत्कटके घर भिजवा दिया। उन सबके साथ यह अपने पुत्रका समान रूपसे पालन करने लगा।

शोभायमान कलाओसे सम्पन्न जीवन्धररूपी चन्द्रमा जैसा-जैसा बढता जाता था वैसा-वैसा ही गन्धोत्कटका हर्ष-रूपी सागर बढता जाता था ॥ ९९ ॥ बालक जीवन्धर जब मुट्ठियाँ बाधकर चित्त सोता था तब उस तालाबकी शोभा धारण करता था जिसमे कि कमलकी दो बोडियाँ उठ रही थी ॥ १०० ॥ वह बालक माता-पिताके आनन्दको बढानेवाली जिस सुन्दर मुसकानको धारण करता था वह ऐसी जान पडती थी मानो मुखरूपी कमलसे मकरन्दकी धारा ही गिर रही हो, अथवा मुख-रूपी चन्द्रमाकी चाँदनी ही हो, अथवा कीर्तिका विकास ही हो अथवा मुखकी लक्ष्मीका हास्य ही हो ॥ १०१ ॥ वह बालक माताका स्तन पीकर बार-बार दूधके कुरले उगल देता था जिससे ऐसा जान पडता था मानो कीर्तिकी तरङ्ग ही बिखेर रहा हो ॥ १०२ ॥ कुछ ही दिनोमे वह बालक मणियोके निर्मल फर्सपर घुटनोके बल चलने लगा था और अपनी ही परछाईको दूसरा बालक समझ ताडन करता हुआ अत्यन्त सुशोभित हो रहा था ॥ १०३ ॥ क्रम क्रमसे वह बालक नखोकी फैलती हुई कान्ति-रूपी झरनासे सुशोभित अतएव फूलोसे आच्छादितके समान दिखनेवाले मणियोके आगनमे लडखडाते पैरोसे कोमल-चरण-कमलोकी डग फैलाता था ॥ १०४ ॥

इधर गन्धोत्कटकी स्त्री सुनन्दा भी गर्भवती हो गई जिससे ऐसी जान पडने लगी मानो जलसे भरी मेघमाला ही हो, रत्नोसे भरी पृथिवी ही हो, फलसे भरी लता ही हो, अथवा तेजसे भरी पूर्व दिशा ही हो। क्रम-क्रमसे नौ मास बीत जानेपर उसने नन्दाढ्य नामका पुत्र उत्पन्न किया।

उत्तम भाई-चारेसे सुशोभित एव तोतली बोलीसे युक्त जीवन्धर अन्य पुत्रोके साथ धूलिमे बडे हर्षसे क्रीडा करता था ॥ १०५ ॥

तदनन्तर जब जीवन्धर पाँचवे वर्षमे चल रहा था तब प्रत्यक्ष कामदेवके समान जान पड़ता था। उसके वचन अब तक स्पष्ट हो गये थे और वह सिहके बालकके समान सुशोभित हो रहा था। इसी समय उसने स्वय आये हुए तथा समस्त कला-रूपी नदियोके निकलनेके लिए पर्वतके समान दिखनेवाले आर्यनन्दी नामक आचार्यवर्यके समीप विघ्न-समूहका नाश करनेके लिए सिद्ध भगवान्की पूजाकर सिद्धमातृका नामसे प्रसिद्ध वर्णमालाका अभ्यास किया।

क्रमसे हाथीको जीतनेवाले जीवन्धर कुमारने अपने मनमे अपरिमित भक्ति धारणकर गुरुको नमस्कार किया और उनसे विद्या प्राप्त की ॥ १०६ ॥)

*इस प्रकार महाकवि हरिचन्द्र विरचित श्री जीवन्धर चम्पू काव्यमे*
*सरस्वतीलम्भ नामका प्रथम लम्भ समाप्त हुआ ।*

# द्वितीय लम्भ

अथानन्तर जीवन्धर कुमार मित्रगणोंसे सुशोभित किसी अत्यन्त रमणीय विद्यालयमे पहुँचे। वहॉ उन्होने, समस्त कलाओके समूहने मानो दूसरी कलाओमे लुब्ध होकर ही जिन्हे स्वय अपना निवास-गृह बनाया था ऐसे सर्वश्रेष्ठ पण्डित आचार्य आर्यनन्दीसे समस्त कलाए उस तरह सीखीं जिस तरह कि कोयल वसन्त ऋतुसे सुन्दर बोली सीखता है, और तरुण मयूर जिस तरह वर्षाकालसे केकावाणी सीखा करता है।

(आचार्य-रूपी सूर्यके दर्शनसे जीवन्धर कुमारका चित्त रूपी कमल खिल उठा था और उससे कलासमूह रूपी मकरन्दका झरना झरने लगा था ॥ १ ॥ यद्यपि जीवन्धर कुमारको अन्य अनेक स्त्रियॉ लुभा लेना चाहती थी तथापि उसका समस्त विद्यारूपी स्त्रियोके साथ ही जो समागम हुआ था उसमें विघ्नरहित गुरु-भक्तिने ही दूतीका काम किया था ॥ २ ॥ जीवन्धर-रूपी चन्द्रमाने जब अपनी[1] चौगुनी कलाओके द्वारा पूर्णमासीके चन्द्रमाको पराजित कर दिया तब उसका शोभायमान अमृत जीवन्धरके वचनोमे चला गया, कान्ति मुखमे चली गई, समस्त ससारको आनन्दित करनेकी शक्ति उसके शरीरमे आ गई, और स्वय चन्द्रमा उनके चरणोका नाखून बन गया ॥ ३ ॥)

गुरुने जब देखा कि हमारी विद्यारूपी लता इसके हृदयरूपी आत्मबलमे खूब ही पल्लवित हुई है तब वे प्रीतिकी परम सीमाको प्राप्त हुए—उनके हर्षका ठिकाना नहीं रहा। प्रसन्न मनोवृत्तिके धारक आचार्य आर्यनन्दीने एक दिन एकान्त स्थानमे अपने पास बैठे हुए विद्यार्थी जीवन्धरसे इस प्रकार कहा—

हे शास्त्ररूपी समुद्रके पारगामी ! हे अतिशय चतुर ! जीवन्धर ! तुम किसीका चरित्र सुनो जो कि कर्णमार्ग से चित्तमे प्रवेश कर दयारूपी नटीका नृत्य करानेमे सूत्रधारका काम देगा ॥ ४ ॥ विद्याधरोके निवास क्षेत्रमे कोई एक ऐसा राजा अपना समय व्यतीत करता था जो कार्य तथा नाम दोनोकी ही अपेक्षा लोकपालका तथा देवोका स्वामी होकर भी ( पक्षमे विद्वानोका स्वामी होकर भी ) विद्याधर था ॥ ५ ॥

किसी एक दिन वह राजा उदयाचलकी शिखरको सूर्यके समान, सिंहासनको सुशोभित कर रहा था इतनेमे उसकी दृष्टि किसी मेघपर पडी। वह मेघ कभी अकाश रूपी समुद्रके शेवालके समान जान पडता था, कभी आकाशरूपी वनमे घूमते हुए हाथीके समान मालूम होता था और कभी देवलोकमे चढनेके लिए बनाई हुई सीढियोके नील पाषाणके समान प्रतिभासित हो रहा था। वह मेघ यद्यपि नील था तथापि राजा उसे अपने नेत्रोसे पीत अर्थात् पीला (पक्षमे) अवलोकन कर रहा था। वह मेघ देखते देखते तत्काल विलीन हो गया सो मानो यही बतला रहा था कि उन्मत्त राजाओका ऐश्वर्य क्षणभरमे नष्ट हो जाने वाला है। मेघको नष्ट हुआ

---

१—चन्द्रमामें सोलह कलाए होती हैं परन्तु जीवन्धर कुमारमे ६४ कलाए थी।

देख राजाका वैराग्य बढ गया। फल स्वरूप उसने अपना राज्यका भार पुत्रके लिए सौप दिया और स्वय ससारके समस्त दु खों को शान्त करनेमे दक्ष जैनी दीक्षा धारण कर ली।

अनेक प्रकारके तपाको तपता हुआ वह राजा तपश्चरणके प्रभावसे अत्यन्त कान्तिको प्राप्त हो रहा था, परन्तु पूर्वसचित कर्मोके उदयसे उसे अकस्मात् भस्मक नामक रोग उत्पन्न हो गया ॥ ६ ॥

तदनन्तर जिस प्रकार कोई अग्निके तिलगेसे गीले ईंधनको, जुगनूसे गाढ अन्धकारको और निहानीसे महावनको नष्ट करनेमें समर्थ नही हो पाता है उसी प्रकार वह मुनि अपन थोडेसे तपके द्वारा प्रतिदिन बढते हुए भस्मक रोगको शान्त करनेमे समर्थ नहीं हो सका। इसलिए उसने जिस प्रकार पहले राज्यको छोड दिया था उसी प्रकार अब तपके साम्राज्यको भी छोड दिया। अब वह पाखण्डियोके तपसे आच्छादित हो गया अर्थात् ढोंगी साधु बन गया और जिस प्रकार किसी झाडीमे छिपा शिकारी इच्छानुसार पक्षियोको पकडता रहता है उसी प्रकार यह साधु इच्छानुसार आहार ग्रहण करता हुआ स्वच्छन्द प्रवृत्ति करने लगा।

तदनन्तर बहुत भारी भूखसे पीडित हुआ वह साधु नगरके समीपवर्ती उद्यानमे पहुँचा। उस उद्यानमे कही तो अत्यन्त सघन लगे हुए अशोक वृक्षोके नये लाल-लाल पत्ते सुशोभित हो रहे थे उनसे ऐसा जान पडता था मानो सध्याकी लालीसे सुशोभित निर्मल आकाशकी सदृशता ही प्राप्त कर रहा हो और कही उसमे सफेद सफेद फूल फूल रहे थे उनसे ऐसा जान पडता था मानो दूसरे उद्यानोकी हँसी ही कर रहा हो ॥ ७ ॥ उस उद्यानमे जब कोयल पञ्चम स्वरसे मनोहर गान गाती थी तब मन्द वायु रूपी नट, भृङ्गध्वनिके बहाने मधुर आलापको भरने वाली चञ्चल लता रूपी युवतीको सब ओर नचाने लगता था ॥ ८ ॥

वह उद्यान कहीं पर निरन्तर पडते हुए फूलोसे सुशोभित था इसलिए ऐसा जान पडता था मानो वनदेवीकी आराधनाके लिए बिछाये हुए रेशमी बिस्तरको ही धारण कर रहा हो। कहीं फूलोका आसव पीनेसे मत्त हुए भौंरोसे काला काला हो रहा था इसलिए ऐसा जान पडता था मानो लगाये हुए अजनके समूहको ही धारण कर रहा हो। कही पर अत्यन्त विस्तृत अशोक वृक्षके उत्तम पल्लवोकी कान्तिसे सुशोभित था इसलिए ऐसा जान पडता था मानो अपना अनुराग ही प्रकट कर रहा हो। कहीं पर खिले हुए लाल कमलोकी कान्तिसे समुद्भासित सरोवरोसे सुशोभित था इसलिए ऐसा जान पडता था मानो केशरके चूर्णसे निर्मित झरने को ही धारण कर रहा हो। और कहीं पर लताओंके समूहको धारण कर रहा था उससे ऐसा दिखाई देता था मानो झूलनेके लिए ही अनेक लताओंको धारण कर रहा हो।

( वहाँ उस साधुने दूसरे पुत्रोके साथ क्रीडा करते हुए आपको देखा। आप उस समय ऐसे सुशोभित हो रहे थे जैसे कि आकाशमे नक्षत्रोंके समूहसे बालचन्द्र अर्थात् द्वितीयाका चन्द्र सुशोभित होता है ॥ ६ ॥ उस साधुने आपसे पूछा कि नगर कितना दूर है ? इसके उत्तरमे आपने मधुर वचन कहे थे। बोलते समय आपके दन्तरूपी मणियोकी उज्ज्वल कान्ति बाहर फैल रही थी और उसके द्वारा आप मुखपर कमलकी भ्रान्तिसे पडते हुए काले-काले भौंरोको सफेद बना रहे थे ॥ १० ॥ आपने कहा था कि नगरके उपवनमे बालकोकी क्रीडा देखकर कौन वृद्ध अनुमान नहीं कर लेगा कि नगर समीपवर्ती है ॥ ११ ॥ धूम देखकर कौन पुरुष अग्निको नहीं जान लेता और ठण्डी वायुके आनेपर कौन नही जान लेता कि समीप ही जल भरा है ॥ १२ ॥

इत्यादि वचनरूपी अमृतकी धाराके सिंचनसे तथा आपके सौन्दर्यरूपी सम्पत्तिके देखनेसे जनित सुख रूपी बीजके द्वारा अपने हृदयरूपी क्यारीमे जो प्रीतिरूपी लता उत्पन्न हुई थी

उसे वह साधु आपके वशके निश्चयसे पुष्पित करना चाहता था। वह जठराग्निकी तीव्रतम बाधाको शा त करना चाहता था तथा भोजनकी याचना करनेके लिए उसका मन विवश हो रहा था। उस ढोंगी साधुको आप अपने घर ले आये तथा उसे भोजन करानेके लिए आपने अपने रसोइयाको आदेश दे दिया।

तदनन्तर जब आप स्वय भोजन करनेके लिए तैयार हुए तब उस साधुने भोजन करना शुरू किया। आपके साथ भोजन करनेमे उसका अभिप्राय यह था कि वह आपके वचनरूपी द्राक्षासे मिश्रित आपके मुखकी शोभा रूपी अमृतका पान करना चाहता था ॥ १३ ॥

'यह सब भोजन गरम है, मै कैसे खाऊँ' इस प्रकार बालस्वभावके कारण आप रोने लगे। रोते समय आपके नेत्रोंसे आँसू की धाराएँ बह रही थी और वे ऐसी जान पडती थी मानो नेत्ररूपी कमलोंके युगलसे मकरन्दका पूर ही झर रहा हो। जब आपके नेत्रोंसे आँसू झर रहे थे तब ऐसा जान पडता था मानो आपके नेत्र कमलोंके भीतर निवास करने वाली लक्ष्मीके वक्ष स्थलपर पडी हुई मालाके मोती ही विखेर रहे हों। आपको रोता देख भिक्षुक कहने लगा कि आप सबको अतिक्रात करनेवाली बुद्धिकी महिमासे सुशोभित है और रोनेके कारणासे रहित है फिर भी आपका यह रोना कैसा ? इस प्रकार मेरा चित्त आश्चर्यरूपी चित्रके लिए दीवालका काम कर रहा है।

भिक्षुकके उक्त वचन सुनकर अपनी मन्द मुसकानके द्वारा निकलते हुए दूधकी धाराका सदेह उत्पन्न करते हुए आपने जो निम्नाकित वचन कहे थे वे वास्तवमे केला और मधुकी मधुरताका धारण कर रहे थे ॥ १४ ॥ आपने कहा था कि रोनेसे श्लेष्मा ( कफ ) का अभाव हो जाता है, दोनों नेत्र निर्मल हो जाते है, नाकका मल जमीनपर जा गिरता है, तब तक भोजनकी उष्णता कम हो जाती है, शिरमे रहकर भ्रमरूप दोषको उत्पन्न करनेवाले जलके दोषकी बाधा दूर हो जाती है। यही नहीं, और भी बहुतसे परिचित गुण रोते समय उत्पन्न होते हैं ॥ १५ ॥

इस प्रकारके वचनरूपी अमृतको कर्णपुटमे सींचते हुए आप उस भिक्षुकी अपार भूख देखनेसे उत्पन्न आश्चर्यसे चुप हो रहे। आप दयाके समुद्र तो थे ही इसलिए आपने उसे अपने हाथका ग्रास ही दे दिया। आपका वह ग्रास ऐसा जान पडता था मानो हस्तकमलके नखोंकी कान्ति-रूपी गङ्गा नदीके फेनका खण्ड ही हो, अथवा हस्तरूपी कल्पवृक्षके फूलोंका गुच्छा ही हो, अथवा नखरूपी चन्द्रमाओंके साथ परिचय करनेके लिए आया हुवा चन्द्रमाका बिम्ब ही हो अथवा आकाशरूपी नदीको सुखानेके लिए आया हुआ शरद् ऋतुका खण्ड ही हो। उस ग्रासको खाते ही भिक्षु तृप्तिको प्राप्त हो गया, प्रज्वलित जठराग्निके शान्त हो जानेसे उसने आपका महान् उपकार माना और अनुपम सज्जनतासे प्रेरित होकर उसने आपके लिए अत्यन्त उत्कृष्ट फलवाली कला सिखलाई—शिक्षा प्रदान की।

कवि कहते है कि योग्य पात्ररूपी उत्तम क्षेत्रमें लगाई हुई विद्यारूपी लता यदि बुद्धिरूपी जलसे सींची जाये तो वह सूक्तिरूपी फूलोंसे युक्त होकर दिशारूपी स्त्रियोंके कर्णालकारके समान कीर्तिरूपी उत्तम मञ्जरीको धारण करती है ॥ १६ ॥ आश्चर्यकी बात है कि यह विद्यारूपी कल्पवृक्ष अत्यन्त उन्नतिको प्राप्त है—अतिशय ऊँचा है तो भी नम्र मनुष्य इसे प्राप्त कर लेते हैं। फूल इसमे आकर लगते है और मनोहर फलकी प्राप्ति परलोकमे होती है। इसके सिवाय एक बडा आश्चर्य यह है कि जो लोग इसके मूलमें आते है उन्हें तो यह सताप पहुँचाता है और जो इसके ऊपर हो विचरते है उनके सतापको यह दूर करता है ॥ १७ ॥

इस प्रकार सज्जनोंके हृदयको ठण्डा करनेके लिए चन्दनकी समानता धारण करनेवाले जीवन्धर, कानोंके लिए रसायन स्वरूप गुरुका पूर्वोक्त वृत्तान्त सुनकर चुप रह गये। उन्होने

मौन रह जाना ही योग्य उत्तर समझा। वे मुख कमल तथा मनरूपी सरोवरमे विनयरूपी मृणालको धारण कर रहे थे और शिष्य तथा गुरु-सम्बन्धी शिष्टताकी अपने मुखपर क्रीडा करा रहे थे। प्राप्त मणिकी विशुद्धता को जानकर जिस प्रकार उसके स्वामीको अपार हर्ष होता है उसी प्रकार प्राप्त गुरुकी विशुद्धताको जानकर जीवन्धर कुमार भी हर्षरूपी सागरके परम पार को प्राप्त हो रहे थे और यह सब होनेपर भी वे गृहस्थ-धर्मरूपी सागरमे निमग्न थे।

तदनन्तर गुरु आर्यनन्दीने श्रेष्ठपुत्र जीवन्धर को एकान्त स्थानमे ले जाकर अपने शब्दो द्वारा राजा का समस्त वृतान्त सुना दिया, गुरुमुखसे पिताका वृत्तान्त जानकर जीवन्धर बहुत ही कुपित हुए और अनायास उत्पन्न क्रोधसे जगत्‌को जलाते हुए से जान पडने लगे।

इस प्रकार गुरुके कहनेसे 'मै राजा का लडका हूँ और काष्ठाङ्गार राजा का हत्यारा है' इस बातका निश्चयकर जीवन्धर कुमार युद्धके लिए तैयार हो गये। वे उस काष्ठाङ्गारको बढती हुई क्रोधाग्निके समान प्रज्वलित बाणाग्निका भी इंधन बनाना चाहते थे। वे मदो मत्त हाथीके समान क्रोधसे अन्धे हो रहे थे, उनके तात्कालिक क्रोधके वेगको रोकनेमे गुरु भी असमर्थ हो रहे थे। इस तरह वे युद्धके उद्योगसे विरत नही हो रहे थे। गुरुने भी उनके बहुत भारी क्रोधसे विस्तारित युद्धकी तैयारी देख अपने हृदयमे निश्चय कर लिया कि यह अन्य प्रकारसे मानने वाला नही है। निदान गुरुने निम्न शब्द कहकर जिस किसी तरह उनकी युद्धकी तैयारीको रोका। गुरुने कहा था कि हे वत्स! अधिक नही, एक वर्षतक क्षमा धारण करो, यही मेरे लिए गुरु-दक्षिणा होगी।

तदनन्तर गुरुने निम्नाङ्कित शिक्षा और भी दी। उन्होने कहा कि जिनका हृदय शास्त्ररूपी समुद्रमे निमग्न है ऐसे मनुष्यो को यह क्रोध कभी भी नही करना चाहिए। नही तो आचरणसे रहित उनकी शास्त्राध्ययनकी कला व्यर्थ ही कहलावेगी। अपने हाथोमे दीपकके सुशोभित रहने पर भी जो लोग इस पृथिवीपर कुएँमे गिरते है उन्हें उस दीपकसे क्या लाभ है? ॥ १९ ॥

इत्यादि नीतिमार्गका उपदेश देकर तथा जीवन्धर कुमारको समझाकर समस्त ससारको अतिक्रान्त करने वाला मोक्षमार्ग प्राप्त करनेके लिए बहुत भारी आदरसे भरे हुए गुरुदेव जब तपोवनको उस तरह चले गये जिस तरह कि सूर्य पश्चिम समुद्रके वेलावनको चला जाता है तब जीवन्धर कुमार बहुत ही खिन्न हुए। अनन्तर उन्होने गुरुदेवके सस्मरणसे सधुक्षित विरह-जन्य शोकाग्निको तत्त्वज्ञानरूपी जलके प्रवाहसे शान्त किया।

तदनन्तर जिस प्रकार फूलो की लक्ष्मी लताको प्राप्त होती है, देवोके द्वारा वाञ्छनीय वसन्तकी सुषमा जिस प्रकार पारिजात—कल्पवृक्षमे स्थिति को प्रात होती है, जिस प्रकार गङ्गा नदी समुद्रकी वेलाको प्राप्त होती है, शरद् ऋतु चन्द्रमाके बिम्बको प्राप्त होती है, प्रात कालके सूर्यकी प्रभा, समुद्रके तीरको प्राप्त होती है और शरद्‌की चाँदनी जिस प्रकार निर्मल कुमुदोके वनको प्राप्त होती है उसी प्रकार यौवनरूपी लक्ष्मी राजपुत्र जीवन्धर कुमारके शरीरको प्राप्त हुई ॥ २० ॥ उस समय जीवन्धर कुमारका आनन्ददायी शरीर सौन्दर्यकी परम सीमा, शृङ्गारकी परमगति और कलाओकी श्रेष्ठ खान हो रहा था ॥ २१ ॥

उस समय उनका रूप, सुन्दर शरीरवालाका प्रथम उदाहरण था, कान्तिरूपी सम्पदाओ का अधिष्ठातृ देव था, सुन्दरताकी सजीवन ओषधि था, शृङ्गार रसका सकेत-भवन था, श्रेष्ठ रसिकताका जीवनदायी रस था, कलाओका क्रीडाभवन था, हास्यक्रीडाओका शिक्षा-स्थान था, सगीत-विद्याओ का तिगड्डा था, स्त्रियोके नेत्रोको आकर्षित करनेके लिए आकर्षण औषध था, युवती-जनोके मनोको रोकनेके लिए बन्धनगृह था, समस्त मनुष्योके नेत्रोको तृप्त

करने वाला था, कवियोंके वचनोंका अगोचर था, कीर्तिकी स्फूर्तिके लिए अंकुर उगनेका क्षेत्र था, विजयलक्ष्मीके विलासका निवास-स्थल था, लक्ष्मी और सरस्वतीकी आस्थाका स्थान था, मानो सब लोगोंके नेत्रोंका चलता फिरता सुख ही था। पृथिवीरूपी महिलाका मानो जीवित सुख ही था, मूर्तिधारी मानो प्रतापका पटल ही था, मानो सजीव गाम्भीर्य ही था, अथवा इकट्ठा हुआ शौर्य ही था, अथवा रूपधारी कुरुवंशका भाग्य ही था अथवा ब्रह्माका अपनी समस्त चतुराई बतलानेका स्थान ही था। इस प्रकार उनका यह रूप प्रतिदिन वृद्धिगत हो रहा था।

अथानन्तर एक समय जो कार्य और नाम दोनोंसे ही कालकूट था और मनुष्यकी आकृति को प्राप्त हुए अन्धकारके समान जान पड़ता था ऐसे भीलोंके राजाने सेनासहित आकर राजपुरी की समस्त गायें हर लीं ॥२२॥

तत्पश्चात् गोपालोंके चिल्लानेसे जिसे समस्त वृत्तान्त मालूम हुआ है ऐसा काष्ठाङ्गार भी अधीर हो उठा। जिस प्रकार सिंह शृगालके द्वारा किये हुए अपमानको नहीं सहता है उसी प्रकार काष्ठाङ्गार भी असमान—हीन शक्तिके धारक भिल्लराजके द्वारा कृत अपमानको नहीं सह सका। भीतर ही भीतर जलनेवाली क्रोधाग्निकी ज्वालाओंके समान दिखनेवाली लाल लाल कान्तिसे उसका मुख व्याप्त हो गया। फलस्वरूप उसने कालकूटकी सेनाको नष्ट करनेके लिए एक बहुत बड़ी सेना भेजी। उसका वह सेना शत्रुस्त्रियोंके गर्भजात बालकोंको नष्ट करनेमें समर्थ भेरियोंकी भांकारसे समुद्रकी गर्जनाको तिरोहित कर रही थी। कालकूटके बहाने इकट्ठे हुए अन्धकारको नष्ट करनेके लिए विधाताके द्वारा विरचित अनेक सूर्यमण्डलोंसे सुशोभित उदयाचलोंके समान दिखनेवाले, सुवर्णकी ढालोंसे युक्त गण्डस्थलवाले हाथियोंसे भरी थी। जिनमें लोहेकी लगामें लग रही हैं ऐसे मुखोंके बिलसे निकलते हुए लाला-जलके द्वारा जिनके मुख फेनिल हुए हैं और उसके कारण जो युद्धके आँगनमें शत्रुओंके यशका पान करते हुए जान पड़ते थे ऐसे घोड़ोंसे, रथोंके समूहसे तथा पैदल सेनाओंसे परिपूर्ण थी।

वह कालकूट काष्ठाङ्गारकी सेनाको देख अपनी सेना आगेकर चला। उस समय वह क्रोधाग्निके द्वारा शत्रुओंकी सेनाको सब ओरसे जलानेकी इच्छा करता हुआ ठीक यमराजके समान जान पड़ता था ॥२३॥ तदनन्तर दोनों सेनाओंने मिलकर बलपूर्वक ऐसा युद्ध किया जिसका कि कोई शानी नहीं रखता था। उस युद्धमें दोनों ही सेनाएं बाणोंके समूहसे परस्पर एक दूसरेको विदीर्ण कर रही थीं। यद्यपि युद्धमें उठती हुई धूलिसे अन्धकार छा गया था तो भी चलती हुई तलवारोंके घातसे विदीर्ण हुए हाथियोंके गण्डस्थलोंसे जो मणियोंके समूह बाहर निकल रहे थे उनकी कान्तिके प्रवाहसे युद्धक्षेत्र एक दम प्रकाशमान हो उठता था ॥२४॥

उस समय शत्रुओंके हाथोंमें स्थित तलवारोंके द्वारा खण्डित गण्डस्थलोंसे निकलनेवाली रुधिरकी धाराओंसे सुशोभित हाथी, उन पर्वतोंका अनुकरण कर रहे थे जिनके कि दोनों ओरसे गेरूके झरने झर रहे हैं। अत्यधिक खूनकी कीचड़से युक्त युद्धके आँगनमें हमारे खुर डूब न जावें इस आशंकासे, आरूढजनोंके विषादको नष्ट करनेवाले घोड़े मानो आकाशमें चल रहे थे और मदोन्मत्त हाथियोंकी घटापर नाम तथा कार्य दोनोंसे ही 'हम हरि हैं' ( सिंह हैं, घोड़े हैं ) इस तरह अपने हरि नामको प्रख्यात कर रहे थे। धनुषधारियोंके हाथ इतने जल्दी चलते थे कि किसीको समझ ही नहीं पड़ता था कि इन्होंने कब बाण धारण किया और कब छोड़ा। वे सदा धनुष चढ़ाये हुए ही दिखते थे इसलिए चित्र-लिखितसे जान पड़ते थे। कभी पदतल और कभी गगन-तलमें लपलपाती हुई भयंकर तलवारसे खण्डित मस्तकोंके समूह बहुत दूर तक जा उचटते थे जिससे ऐसे जान पड़ते थे मानो आकाशरूपी समुद्रमें कमलोंके समूह ही हों। युद्धकी भूमिमें जहाँ-तहाँ हाथियोंके खण्डित शव पड़े हुए थे उनसे ऐसा जान पड़ता था मानो दो पुरुष-प्रमाण

बहती हुई खून की नदीपर पुल ही बाध लिये हो। उस भयकर युद्धके समय भील-योद्धाओके द्वारा लगातार छोडे हुए बाणोकी धारासे जिनका समस्त शरीर भर गया है ऐसे काष्ठाङ्गारके सैनिक भयसे तत्-तद् दिशाओमे भाग गये। साथ ही 'भीलो की सेना जीत गई' इस घोषणाने गोपालोकी वसतिको क्षुभित कर दिया।

उस समय वैश्योके नायक चतुर नन्दगोपने अपने मित्राके साथ आलोचनापूर्वक निश्चय किया और जिस बातको वह कहना चाहता था उसे उसने राजा काष्ठाङ्गारके कान तक पहुँचा दी ॥२५॥

तदनन्तर नन्दगोपकी प्रेरणा पाकर राजा काष्ठाङ्गारने नगरके चौराहोपर जोरदार घोषणा करा दी कि जो भी पुरुष भीलोके समूहसे गाये छुडाकर लावेगा उसे गोपालशिरोमणि नन्दगोप की पुत्री सुवर्णकी सात पुत्तलिकाओके साथ प्रदान की जावेगी। इस घोषणाको सुनकर बहुत भारी कौतूहलको धारण करनेवाले जीवन्धर कुमारने वह घोषणा बन्द करा दी।

जिनका पार्श्वभाग अनेक मित्रोसे सहित है ऐसे जीवन्धर कुमार महलसे इस तरह निकले जिस तरह कि अनेक हाथियोसे घिरा हुआ यूथपति (झुण्डका मालिक) हिमालयकी गुफासे निकलता है ॥२६॥

तत्पश्चात् जीवन्धर है प्रमुख जिनमे ऐसे योद्धा धनुषकी टकार और सिहध्वनिके द्वारा दिशाओको मुखरित करते हुए रणाङ्गणकी ओर चले। उस समय वे सफेद घोडेसे जुते रथोको अलकृत कर रहे थे। उनके वे सफेद घोडे ऐसे जान पडते थे मानो अपने यशरूपी क्षीर-सागरकी तरङ्ग ही हो। उन घोडोके पार्श्वभाग चॅवरोके युगलसे सुशोभित थे इसलिए ऐसे प्रतीत होते थे मानो आकशमार्गमे चलनेके योग्य दो पखोको ही धारण कर रहे हो। मुखसे निकले हुए फेनके टुकडोसे उनका अग्रभाग व्याप्त हो रहा था जिससे ऐसा जान पडता था कि वेगके द्वारा पराजित वायुके द्वारा समर्पित मोतियाकी भेट ही स्वीकृत कर रहे हो। वेग देखनेके क्षण ही लज्जित होकर सूर्यके घोडे आकाशरूपी अटवीके बीहड मार्गोमे भाग गये थे मानो उन्हे ढूंढनेके लिए ही वे घोडे आकाश-मार्गकी ओर उछल रहे थे तथा विजयी थे। जो समस्त जगत्को अन्धा करनेमे समर्थ थी ऐसी रथोके पहियोसे विदारित पृथिवीतलसे उठी धूलिकी पङ्क्तिको वे योद्धा पताकाओके वस्त्रोकी वायुसे दूर उडा रहे थे। वे योद्धा क्या थे मानो शरीरधारी वीर रस ही थे अथवा मूर्तिधारी उत्साह ही थे। केयूरसे सुशोभित उनके भुजदण्ड ऐसे जान पडते थे मानो विजयलक्ष्मीके निवासभवनके सुवर्णनिर्मित प्राकार ही हो और मोतियोकी मालाओसे सुशोभित उनके वक्ष स्थल ऐसे जान पडते थे मानो लक्ष्मीकी विहारभूमिमे स्थित खेलनेके झूले ही हो।

उस रणाङ्गणमे सर्वप्रथम बाणोके समूहसे परस्पर ऐसा युद्ध हुआ कि जो क्षणभरके लिए क्रोधसे रहित होकर भी क्षमासे रहित था (पक्षमे व्रणसे रहित था) और जहाँ शिखाहीनसे भी शिखावालेकी उत्पत्ति होती थी (पक्षमे बाणसे अग्नि उत्पन्न होती थी) ॥ २७ ॥ जो नखोकी किरणरूपी मञ्जरीसे सुगन्धित थी तथा जिसपर शिलीमुख अर्थात् बाण (पक्षमे भ्रमर) आकर विद्यमान थे ऐसी धनुषलताको धारण करनेवाले जीवन्धर वृक्षके समान सुशोभित हो रहे थे, क्योकि जिस प्रकार वृक्ष विशाल शाखाओसे सुशोभित होता है उसी प्रकार जीवन्धर भी भुजारूपी विशाल शाखाओसे सुशोभित थे। इसके सिवाय जीवन्धर, निरन्तर ही विजय-लक्ष्मीके विहारकी मुख्य भूमिस्वरूप थे ॥ २८ ॥ कुण्डलाकार धनुषके मध्यमे स्थित, क्रोधसे लाल-लाल दिखने वाला जीवन्धर कुमारका मुख, परिधिके मध्यमे स्थित तथा सन्ध्याके कारण लाल लाल दिखाने वाले चन्द्रमाके मण्डलके साथ स्पर्धा करता था ॥ २९ ॥ जीवन्धर कुमारके द्वारा छोडे हुए देदीप्यमान बाण ऐसे सुशोभित हो रहे थे मानो युद्धमे छिपे भीलो को देखनेके लिए दीपक ही आये हो ॥ ३० ॥

तदन तर विजयी धनुषरूपी इन्द्र-धनुषको धारण करने वाले जीवन्धररूपी मेघके द्वारा लगातार छोडी हुई बाणधारारूपी जलधाराके द्वारा जब कालकूट नामक भीलोके राजाकी सेनाकी प्रतापाग्नि शान्त हो गई तब युद्धकी भूमिमे हजारसे भी अधिक खूनकी नदियॉ बह निकली। वे खूनकी नदियॉ तादण शस्त्रोके द्वारा कटे हुए हाथियोके पैररूपी कछुओसे सहित थी। भालोके द्वारा कटे हुए घुडसवाराके मुखरूपी कमलोसे सुशोभित थी और मदोन्मत्त हाथियोके कानोसे गिरे हुए चामर रूपी हसोसे अलकृत थी।

इस प्रकार धीरवीर जीवन्धर कुमारने भीलोकी सेनाको जीतकर यशरूपी फूलोके द्वारा दिशारूपी स्त्रियो को सुगन्धित किया था और झरते हुए दूधके द्वारा जिसने समीपका प्रदेश सींच दिया है ऐसे दूधके मेघोकी तुलना धारण करनेवाले पशुओके समूहको वापिस छीन लिया था॥ ३१॥

जो कामदेव, पहले शम्बरारातिं अर्थात् महादेवजी का शत्रु और चापलालि जीवन्धर अर्थात् चञ्चल भ्रमररूपी डोरीको धारण करने वाला इन दो नामोसे जगत्मे प्रसिद्ध था वही इस समय शबराराति अर्थात् भीलोका शत्रु और चापलालि जीवन्धर अर्थात् धनुषसे सुशोभित जीवन्धर कुमार हुआ था। इस प्रकार बिन्दुमात्रसे भी विशेषता नही थी। अर्थात्—जीवन्धर कुमार कामदेव रूपी ही था। कामदेव पहले सारसशर अर्थात् कमलरूपी बाणसे सहित था और इस समय जीवन्धर सरसशर थे अर्थात् बलवान् बाणसेसे सहित थे। इस प्रकार इन दोनोमे यद्यपि आकार—दीर्घाकारकी अपेक्षा विशेषता थी तथापि इनमे आकारसाम्य—आकृति की सदृशता अखण्ड रूपसे सुशोभित थी ही यह विचित्र बात थी।

तदनन्तर जो गगनतलमे फैली हुई पताकाओरूपी भुजाओके द्वारा मानो यह बतला रहा था कि नागरिकोका हर्षातिरेक इतना भारी है। इस प्रकार हर्षसे भरे नगरमे जीवन्धर कुमारने प्रवेश किया। उस समय जीवन्धर यद्यपि स्वय विशिख अर्थात् बाण अथवा हृदयके आधार थे तो भी विशिखा अर्थात् गलीकी आधेयताको प्राप्त हो रहे थे और समस्त मित्र मण्डलीके मध्यमे अध्यासीन थे इसलिए शूरवीरता, स्थिरता और धीरतारूपी मञ्जरियोसे मनोहर उनके शरीर-रूपी सुगन्धित आम्रवृक्षपर कीर्तिरूपी सुगन्धिसे खिचे नगरवासी तथा देशवासी लोगोके नेत्र-रूपी भौरे निरन्तर दौडे चले आ रहे थे।

नन्दगोप नामसे प्रसिद्ध मेघने शीघ्र ही हर्षरूपी समुद्रका पानकर शुभ लक्षणोसे सुशोभित जीवन्धर कुमारके करकमलपर जलपात किया—जलधारा छोडी ॥३२॥

जीवन्धरने भी नन्दगोपके द्वारा छोडी हुई जलधारा को 'पद्मास्य योग्य है' इस वचन-रूपी धाराको छोडते हुए ही स्वीकृत किया था। जीवन्धरकी वह वचनधारा अत्यन्त शुद्धवर्णा थी—शुद्ध रूपवाली थी ( पक्षमे शुद्ध अक्षरोसे युक्त थी ) और ऐसी जान पडती थी मानो मन्द-मुसकानके सम प्रकाशित कुन्दके फूलोकी कान्तिरूपी तरङ्गमे स्नान करनेसे ही वह शुद्धवर्णा हो गई थी। जीवन्धर कुमारने नि स्पृह होकर कहा कि मुझमे और पद्मास्यमे पर्यायभेद है जीवभेद नहीं है। इस प्रकार अपनी मित्रताके वैभवको प्रकट करते हुए उन्होने मित्रजनोके हर्ष और शत्रुजनोके द्वेषके साथ-साथ पद्मास्यके विवाह-महोत्सवका प्रारम्भ किया।

तदनन्तर विवाहके योग्य पद्मास्यने शुभमुहूर्तमे अग्निको आगेकर विधि-विधानपूर्वक नन्दगोपकी पुत्रीका पाणिग्रहण किया ॥३३॥ गोविन्दाका दुबला-पतला शरीर बिजलीके समान चमकीला था, उसकी कान्ति फूलती हुई सुवर्ण-कदलीकी कन्दलीके भीतरी भागके समान गौर वर्ण थी और स्वाभाविक गतिसे उठते हुए स्तन-युगलोपर सुशोभित मोतियोकी मालाकी प्रभासे उसका समीपवर्ती प्रदेश प्रकाशमान हो रहा था। ऐसी गोविन्दाको वह पद्मास्य बहुत भारी

हर्षसे भरे नेत्रोसे निहार रहा था ।।३४।। गोविन्दाके दोनो पैर कोमल-कमलके साथ स्पर्धा करने वाली शोभासे सुशोभित थे, दोनो जङ्घाएँ कामदेवकी त्रिजगद्विजयमे तुरही नामक वादित्र-विशेषके समान जान पडती थी। नाभि कामदेवके रसनिष्यन्दकी कूपिकाके समान प्रकट हुई थी और मुख पूर्णिमाके चन्द्रकी तुलना स्वीकृत कर रहा था ।।३५।।

*इस प्रकार महाकवि हरिचन्द्रविरचित श्री जीवन्धर चम्पूनामक काव्यम गोविन्दाकी प्राप्ति वर्णन करनेवाला दूसरा लम्भ समाप्त हुआ।*

# तृतीय लम्भ

अथानन्तर दिन-प्रतिदिन जिसका अनुराग बढ रहा है ऐसा पद्मास्य नामक तरुण राजहस कभी तो त्रिवलीरूपी तरङ्गासे सुशोभित और नाभिरूपी महा आवर्तसे युक्त गोविन्दा नामक नदीके उदररूपी ह्रदमे क्रीडा करता था, कभी मेखलारूपी पक्षियोके कल-कूजनसे शब्दायमान स्थूल नितम्ब-मण्डलरूपी तटपर स्थिर होता था, कभी हाथसे काले चूचुकरूपी भ्रमरोसे चुम्बित स्तनरूपी कमलकी बोडियोका स्पर्श करता हुआ आनन्दकी तरङ्गोसे तर होता था और कभी स्तनरूपी चक्रवाक पक्षियोसे मनोहर, सुगन्धित चन्दनके द्रवरूपी पङ्कसे युक्त एव कञ्चुलीरूपी कोमल शेवालसे मनोहर वक्षस्थलरूपी तालाबमे क्रीडा करता हुआ चिरकाल तक इन्द्रियोके समूहको सन्तुष्ट किया करता था।

इधर समस्त मनुष्योके नेत्रोके भाग्यस्वरूप, सुन्दर आकृतिको धारण करनेवाले जीवन्धर कुमार भी समान रूपसे कमनीय कलारूपी युवतियोको, कीर्तिरूपी स्त्रीको और विजयलक्ष्मीको हर्षित करते हुए बडे आनन्दसे रहते थे ।।१।। उसी नगरमे श्रीदत्त नामका कोई वैश्यशिरोमणि रहता था जिसके घरमे धनप्राप्तिके कारणभूत इच्छा और उद्योग दोनो ही चिरकालसे क्रीडा किया करते थे ।।२।।

रत्नोके व्यापारमे निपुण उस श्रीदत्तने किसी समय रत्नद्वीपको जानेकी इच्छा की। तदनुसार प्रस्थानकर अनेक देश, नगर और गॉवोको लॉघता हुआ वह समुद्रके समीप आया। वहॉ उसने सामने लहराते हुए समुद्रको देखा। वह समुद्र फूटी हुई सीपोके मोतियाके समूहसे व्याप्त था इसलिए ऐसा जान पडता था मानो मकर, मीन और कुलीरराशिसे सुशोभित दूसरा आकाशतल ही हो। वह समुद्रफेनके टुकडोके बहाने ऐसा जान पडता था मानो रात्रिके समय उसने जो चन्द्रमाकी किरणोके समूहका पान किया था उसे ही फेनके बहाने उगल रहा हो। कभी अत्यन्त चञ्चल कुलाचलोके समान तरङ्गोके सङ्घटनका अनुभव करनेवाले तिमि-तिमिङ्गिल जातिके मच्छ, पुत्रोकी तरह उसकी सेवा कर रहे थे। कहीं मणिसमूहके किरणरूपी झरनेसे व्याप्त जलको मास समझकर मीन उसके समुख दौड रहे थे और कहीं अग्नि समझकर भयसे दूर भाग रहे थे। कही देदीप्यमान फणाके मणियोसे सुशोभित, लहरामे मिले भुजङ्गोसे व्याप्त होनेके कारण ऐसा जान पडता था मानो विशालता आदि गुणोके द्वारा पराजित होकर छिपे हुए आकाशको तरङ्गरूपी हाथोमे दीपक ले ढूढता ही फिर रहा हो। कहींपर विस्तृत मूँगाके वनोकी पक्तिसे सुशोभित होनेके कारण ऐसा जान पडता था मानो बडवानलको ही प्रत्यक्ष दिखला रहा हो।

वह कही सामने आई हुई गङ्गा, सिन्धु आदि प्रमुख नदियोंको अपनी तरङ्गरूपी भुजाओके द्वारा आलिङ्गन कर रहा था।

उस समुद्रके किनारे जो जल मनुष्य थे उनके हृदय किनारेपर उठी हुई वायुसे कम्पित ताडवृक्षोंके शब्दसे भयभीत हो रहे थे और इसी कारण वे शेवालके समूह तोडकर अपने ऊपर मेल रहे थे। कही बडे-बडे हाथी बडे-बडे मच्छोके मुखरूपी बिलको पहाडकी गुफाएँ समझ भ्रान्तिवश उनके भीतर घुस रहे थे और जब उनके भीतर जलती हुई जठराग्निकी ज्वालाओको नही सह सके तब फिर बाहर निकल आये ॥३॥ वैश्यपति श्रीदत्तने उस समुद्रको अपने नेत्रोसे पिया अर्थात् देखा परन्तु उसके खारेपनको सहन नही कर सका इसलिए ही मानो वह आश्चर्य रूपी दूसरे समुद्रको प्राप्त हो गया था ॥४॥

तदनन्तर जहाजमे बैठकर वह दूसरे द्वीपमे गया और वहाँ अनेक उपायोसे उसने बहुत धनका उपार्जन किया। तत्पश्चात् सम्पत्तिके द्वारा आकाशरूपी समुद्रमे चलनेकी योग्यता रखनेवाले ऐरावत हाथीके कन्धेपर बैठे हुए इन्द्रका अनुकरण करता हुआ वह जहाजका व्यापारी किसी बडे जहाजपर सवार हो समुद्रके इस ओर आया। समुद्रका किनारा कुछ ही दूर था कि—

बहुत भारी जोरकी वर्षा उसके जहाजपर आ पडी। उस समय मेघोकी घनघोर गर्जनासे समस्त दिशाओकी दीवाले फटी जा रही थी और बडी-बडी बूँदोके समूह नीचे गिर रहे थे। उनसे ऐसा जान पडता था कि अपने प्रतिद्वन्द्वी समुद्रमे जो जहाँ-तहाँ मोतियोंके समूह बिखरे पडे थे वह उन्हे सहन नही कर सका था। सच है प्राणियोको विपत्ति कब आने वाली है यह कोई नही देख आया ॥ ५ ॥

उस जहाजपर जो और दूसरे लोग बैठे थे उनके शरीर पहलेसे ही शोकरूपी समुद्रमे निमग्न हो रहे थे इसलिए भले-बुरेको जाननेवाले श्रीदत्तने तत्त्वज्ञानरूपी जहाज देकर उन सबको तारा था ॥ ६ ॥

धीरे-धीरे जहाज नष्ट हो गया और भाग्यद्वारा ही मानो समीपमे भेजा हुआ एक मस्तूल का टुकडा श्रीदत्तको दिखाई दिया। वह उसपर चढकर अपने-आपको जीवित समझने लगा। यद्यपि उसका समस्त धन नष्ट हो गया था तो भी प्राणोको सुरक्षित पाकर सतुष्ट हो रहा था। चलता-चलता वह किसी अपरचित द्वीपमे पहुँचा। वहाँ अचानक कोई विद्याधर उसके सामने आया। चपलतावश श्रीदत्तने उसे अपना समस्त वृत्तान्त सुना दिया।

श्रीदत्तका वृत्तान्त सुनकर वह विद्याधर उसे उसीके बहाने विजयार्ध पर्वतपर ले गया। वह विजयार्ध ऐसा जान पडता था मानो पृथिवीरूपी स्त्रीका हास्य ही था और आकाशरूपी कसौटीके पत्थरोसे युक्त होनेके कारण ऊँचे उठे हुए शिखरोके द्वारा मानो सुमेरु पर्वतकी हँसी ही कर रहा था ॥ ७ ॥ उस विजयार्धके शिखरोपर लगी हुई नीलमणियोकी कान्तिकी परम्परासे सिंहके बच्चे बहुत बार छकाये गये थे इसलिए वे सचमुचकी गुफामे भी प्रवेश करनेके लिए शङ्का खाते थे—हिचकिचाते थे। यही कारण था कि वे अपनी गर्जनाकी प्रतिध्वनिके द्वारा निश्चय करके ही गुफाओमे प्रवेश करते थे ॥ ८ ॥ उस विजयार्धकी मध्यमेखलामे प्रतिबिम्बित अपने आपको देखकर जगली हाथी पास आकर दाँतोसे उसपर वार करते थे सो ठीक ही है क्योकि मदयुक्त (पक्षमे अभिमानी) जीवोको विवेक कैसे हो सकता है ? ॥ ९ ॥ उस पर्वतपर सिंह, मेघमाला को गर्जनाके भ्रमसे हाथी समझ बैठते थे इसी कारण वे वेगसे उछलकर उनके पास जाते थे और क्रोधवश नखोके प्रहारसे उन्हे विदीर्णकर छोड देते थे ॥ १० ॥

वह पर्वत, कहीं तो विद्याधरियोंके समूह, जिन्हें रेशमी वस्त्र समझकर ओढ लेती थीं ऐसे सफेद मेघोसे घिरा हुआ था। कहीं हरी मणियोंके तटसे निकली हुई हरी-हरी प्रभा सूर्य-बिम्बके

पास पहुँच रही थी जिससे किनारेपर चलने वाले विद्याधरोंको आकाशरूपी सरोवरमे कमलिनी के हरे पत्तोकी शङ्का उत्पन्न कर रहा था। कही, सघन वृक्षामे मेघमालाकी आशकाकर सुवर्णमय भूमिपर मयूर नाच रहे थे और उनका प्रतिबिम्ब उस भूमिपर पड रहा था जिससे स्थलपर फूले हुए नील कमलोके समूहका सन्देह उत्पन्न करता था। कही सरोवरमे उत्पन्न सारस और राजहस पक्षियोके कल-कूजनसे, कही लताओपर खिले पुष्पोका मकरन्द-पान करनेसे उन्मत्त हुए भ्रमरा की मनोहर झकारसे और कही उपवनके अलकारभूत आम्रवृक्षके पल्लव खानेसे गर्वीली कोयल की मनोहर कण्ठध्वनिसे कामदेवको जागृतकर रहा था—तो कही बेतोके सुन्दर निकुञ्जोमे विहार करने वाली विद्याधरियोकी सभोगा तमे होनेवाली थकावटको दूर करनेमे निपुण मन्द-मन्द वायुसे मनोहर दिखाई देता था ॥

उस विजयार्ध पर्वतपर अपने आनेका समस्त कारण विद्याधरने श्रीदत्त वैश्यसे स्पष्ट कर दिया ॥ ११ ॥ उसने कहा कि इस पर्वतकी दक्षिण श्रेणीपर गा धार देशकी आभरणभूत एक नगरी है जो कि निराधार होनेके कारण आकाशसे गिरी हुई देवनगरीके समान सुशोभित है ॥ १२ ॥ विद्याधर लोग उस नगरीको 'नित्यालोका' इस सार्थक नामसे पुकारते है ओर मेघ हमेशा ही उसके झरोखोके द्वारके समीप घूमते रहते है ॥ १३ ॥ उस नगरीके कोटोकी पङ्क्ति स्त्रियोके वक्ष स्थलके समान हमेशा ही देवो ( पक्ष मे युवको ) के मनको हरण करती रहती है क्योकि जिस प्रकार स्त्रियोके वक्ष स्थलसे किरणोके समूह स्फुरित होते रहते है उसी प्रकार कोटोकी पङ्क्तिसे भी किरणोके समूह स्फुरित होते रहते है ओर जिस प्रकार स्त्रियोका वक्ष स्थल पयोधरो—स्तनोपर सुशोभित वस्त्रसे अलकृत होता है उसी प्रकार कोटोकी पङ्क्ति भी पयोधरो—मेघोसे सुशोभित आकाशमे अलकृत होती रहती है ॥ १४ ॥ उस नगरीके गोपुरके अग्रभागपर जो इन्द्र-नीलमणिकी पुतली बनी हुई है वह शरद्ऋतुके मेघोकी मालासे ऐसी जान पडती है मानो उसने महीन रेशमी वस्त्र ही पहिन रखा हो ॥ १५ ॥ जिसका वैभव समस्त विद्याधरोके द्वारा सेवित है तथा जो मनोहर यशरूपी धनको धारण करनेवाला है ऐसा गरुडवेग नामका राजा उस नगरीका ठीक उसी तरह पालन करता है जिस प्रकार कि इन्द्र स्वर्गपुरीका करता है ॥ १६ ॥ गरुडवेगकी रानीका नाम श्रीधारिणी है। यह रानी ऐसी सुशोभित होती है मानो शरीरको धारण करनेवाली कान्तिकी परम्परा ही हो, अथवा शरीरवती चन्द्रमाकी कला ही हो अथवा स्थिर रहनेवाली दूसरी बिजली ही हो ॥ १७ ॥ राजा गरुडवेगके एक गन्धर्वदत्ता नामकी पुत्री है जो विनयसे उज्ज्वल है और कामदेवके बडे भारी महलकी अटारीमे जलनेवाली मानो मणिमयी दीपिका है ॥ १८ ॥ जब शैशव, इस दुबली-पतली कुवलयनयनाके शरीरको छोडनेके लिए उद्यत हुआ, और कामदेवका प्रतिहारी यौवन, जब आनेकी इच्छा करने लगा, साथही जब इसका भोलापन समाप्त हो गया और चतुराई पासमे आ पहुँची तब इसका मध्य भाग तो अत्यन्त सूक्ष्म हो गया है और नितम्ब-मण्डल पर्वतके समान भारी हो गया ॥ १९ ॥ इस चञ्चलाक्षीका मुखरूपी चन्द्रमा, वास्तविक चन्द्रमाकी बहुत भारी निन्दा करता है, भौहे कामदेवके धनुषकी सुन्दरताको हथिया लेती है, स्तन धीरे-धीरे लिकुच फलकी तुलना प्राप्त कर रहे है और मन्थर पाद-विन्यास मदोन्मत्त हसीको जीत रहा है ॥ २० ॥

श्रेष्ठ आकारको धारण करनेवाली गन्धर्वदत्ता यद्यपि स्वय अद्वितीय है तो भी राजपुर नगरमे जो उसे वीणा बजानेमे जीतेगा उसकी वह द्वितीया अर्थात् भार्या होगी, इस प्रकार ज्यौतिषी लोगोके वचनोमे विश्वास होनेसे राजाकी चिन्ता बढती रही। आज उसने अपनी कान्ताके साथ सलाहकर मुझे तुम्हे लानेके लिए भेजा है। एक बार राजपुर नगरके उद्यानके अलङ्कारभूत सागरसेन नामक जिनराजके समीप तुम दोनोकी प्रीतिरूपी लता उत्पन्न हुई थी वह प्रीतिलता

धीरे-धीरे पल्लवित होती रही। आज तुम्हारे समागमसे राजा उसे फलित फलोंसे युक्त करना चाहता है।

मैं धर नामका विद्याधर हूँ। तुम्हें नौकाके नष्ट होनेका भ्रम उत्पन्न कराकर इस पर्वतपर ले आया हूँ। इतना कहकर उस विद्याधरने अपने ओठ बन्द कर लिये अर्थात् वह चुप हो गया ॥२१॥ श्रीदत्त वैश्य भी यह सब सुनकर बहुत हर्षित हुआ सो ठीक ही है क्योंकि नष्ट हुए धनकी प्राप्ति क्या इच्छानुसार हर्ष उत्पन्न नहीं करती अर्थात् अवश्य करती है ॥२२॥ तदनन्तर श्रीदत्तने राजा गरुडवेगके दर्शन किये। उस समय विद्याधरियाँ अपने करकमलोंमें स्थित राजहंस पक्षियोंके युगलके समान आचरण करनेवाले चमर उसपर ढुला रही थीं इसलिए वह ऐसा जान पड़ता था मानो राजलक्ष्मीके नयन-युगलसे निकलते हुए कटाक्षोंकी धारासे ही व्याप्त हो रहा हो ॥२३॥ जो कामदेवरूपी वृक्षकी मनोहर मञ्जरियोंके समान जान पड़ती थीं अथवा लहराते हुए सौन्दर्य सागरकी मानो तरङ्गें थीं अथवा सातिशय सुन्दरतारूपी नदीकी मानो भिरें थीं। ऐसी एकसे एक बढ़कर वेश्याओंसे वह सुशोभित हो रहा था। विद्याधर राजाओंके मुकुटतटमें जो मोती लगे हुए थे उनमें उसके चरण-कमलोंका प्रतिबिम्ब पड़ रहा था। उसका वक्षःस्थल हारयष्टिसे सुशोभित था इसलिए भिरनोंसे सुशोभित हिमालयके समान उसकी शोभा थी ॥२५॥ इतना ही नहीं, उसका शासन समस्त विद्याधर राजाओंके मुकुटपर आरूढ था। जहाजका व्यापारी श्रीदत्त उक्त विशेषणविशिष्ट राजा गरुडवेगको देखकर आनन्दरूपी समुद्रके पर पारको प्राप्त हुआ ॥२६॥

विद्याधरोंके राजा गरुडवेगने श्रीदत्तका बहुत भारी सत्कार किया, उसे सभाङ्गणमें सुशोभित मणिमय आसनपर बैठाया, मन्द मुसकान तथा सभाषण आदिके द्वारा उसे सन्तुष्ट किया। उस समय श्रीदत्त भी ऐसा जान पड़ता था मानो मूर्तिधारी सौहार्द–मित्रता ही हो। राजाने अपनी पुत्रीके स्वयंवरका समाचार श्रीदत्तको सुनाया। सुनकर उसे वह वृत्तान्त ऐसा लगा मानो कानोंके लिए अमृत ही हो अथवा मनके लिए रसायन ही हो। अन्तमें राजाने अपनी पुत्री तथा नीति की जाननेवाली सेना श्रीदत्तके आधीन कर दी।

श्रीदत्त वैश्य, सम्मानपूर्वक दिये हुए विद्याधरराजके आदेशको पाकर तथा सेनाको आगेकर पहले हर्षको प्राप्त हुआ और तदनन्तर उसके साथ अपनी निवासभूमि–राजपुरी को प्राप्त हुआ ॥२७॥

नगरीमें आनेके बाद श्रीदत्तने एक उत्तम स्वयंवरमण्डप बनवाया और फिर राजाकी अनुमति लेकर इस वृत्तान्त की समस्त नगरोंमें घोषणा करा दी। उस समय जो स्वयंवरमण्डप बनाया गया था वह अनेक रत्नोंके समूहसे निर्मित था इसलिए ऐसा जान पड़ता था मानो राजपुर की लक्ष्मीका मुख देखनेके लिए बनाया गया मणिमय दर्पण ही हो। हरी और लाल मणियोंका प्रकाश आकाशमें फैल रहा था जिससे मेघोंके बिना ही आकाशमें इन्द्र-धनुषकी शङ्का कर रहा था। कुङ्कुम रससे मिला जल जहाँ-तहाँ बिखरे हुए फूलोंके समूहसे सुगन्धित था इसलिए ऐसा जान पड़ता था मानो वीणामें जीतनेवाले मनुष्यकी जो कीर्तिरूपी लता आगे चलकर उत्पन्न होगी— उसके बीजोंकी पङ्क्ति ही बिखेर दी गई हो। इसके सिवाय वह मोतियोंसे बनी हुई रङ्गावली— विभिन्न रङ्गके बेल-बूटों को भी धारण कर रहा था।

उस घोषणाको सुनकर राजा लोग अपनी सेनाओंके द्वारा दिशाओंके प्रदेशोंको व्याप्त करते हुए राजपुरी नगरीमें इस प्रकार आ पहुँचे जिस प्रकार कि सैकड़ों नद समुद्रके पास आ पहुँचते हैं। उस समय उस नगरीमें बहुत बड़ी-बड़ी पताकाएँ फहरा रही थीं उनसे वह ऐसी जान पड़ती थी मानो सबको बुला ही रही हो ॥२८॥ अपने सुन्दर रूपसे कामदेव को पराजित करनेवाले राजा लोग उस स्वयंवर-मण्डपमें हीरोंसे निर्मित मचोंपर इस प्रकार सुशोभित हो रहे थे

जिस प्रकार कि क्षीरसमुद्रकी तरङ्गोंके समूहमे चन्द्रमाके प्रतिबिम्ब सुशोभित होते हैं अथवा विजयार्ध पर्वतके ऊँचे शिखरोंपर सिंह सुशोभित होते हैं ॥२६॥

तदनन्तर विशाल नेत्रोंके विलाससे नीलकमलको जीतनेवाली गन्धर्वदत्ता पालकीपर सवार हो स्वयवर मण्डपमे आई। उस समय गन्धर्वदत्ता क्या थी मानो सब लोगोंके नेत्ररूप हिरनोंको वश करनेके लिए जालस्वरूप ही थी, मूर्तिधारिणी कामदेवके साम्राज्यकी पदवी ही थी, शृङ्गाररूपी राजाकी राजधानी ही थी, सौन्दर्य-सुधासागरकी तरङ्गोंकी वेला ही थी, नवयौवन का सर्वस्व ही थी, सौभाग्यकी सजीवन औषध ही थी, लक्ष्मीकी दूसरी मूर्ति ही थी और राजाओंके नेत्रोंके लिए अमृतकी शलाका ही थी।

कुछ ही समय बाद विद्याधर-सुन्दरीने प्राप्त हुई श्रेष्ठ वीणाकी कोमल तान तथा सगीत आदिके द्वारा समस्त देशोंके राजाओंको जीत लिया। उस समय उसके सगीतका स्वर ऐसा जान पड़ता था मानो हस्त-कमलोंकी फैलती हुई कान्तिकी परम्परामे नूतन पल्लवके भ्रमसे जो भ्रमर इकट्ठे हुए थे उनकी गुञ्जारका ही स्वर हो ॥३०॥ उस समय सगीतविद्याके जाननेवाले समस्त लोगोंने गन्धर्वदत्ताके करकमलमे स्थित वीणाका मधुर रस अपने कानरूपी कटोरोंके द्वारा पी-पीकर स्त्रियोंके ओठको अधर (पक्षमे तुच्छ) सुधाको सुरोद्वृत—देवोंके द्वारा निकाली हुई (पक्षमे सुरा-शराबसे निकाली हुई दुर्गन्धित) और मधुको मधुप—पान योग्य—भ्रमरोंके पीने योग्य (पक्षमे मद्यपायी लोगोंके पीनेके योग्य) माना था ॥३१॥

तत्पश्चात् प्रत्यक्ष कामदेवके समान दिखनेवाले, पाच सौ मित्रोंसे घिरे हुए जीवन्धर कुमार स्वयवरसभाके ऑगनमे आये। आते ही उन्होंने वीणाकी कलामे कुशल श्रेष्ठ विद्वानोंको गुण-दोषकी परीक्षामे नियुक्त किया। फिर सेवकजनोंके द्वारा लायी गयी तीन-चार वीणाओंमे उन्होंने केश, रोम, लव आदि अनेक दोष बताये। यह देख प्रसन्नतासे भरी कन्याने उन्हें अपने हाथकी अलङ्कारभूत सुघोषा नामकी वीणा दे दी और वह उन्होंने ले ली।

तदनन्तर जीवन्धर कुमारने वीणा लेकर उसपर अपने हाथकी कुशलता दिखलाई। गन्धर्व-कन्याने जीवन्धर कुमारमे अपना मन लगाया, सगीतज्ञ मनुष्योंने अपना शिर हिलाना शुरू किया और काष्ठाङ्गार आदि राजाओंने लज्जाको बढाया ॥३२॥ कुमारकी वीणाके तारका शब्द सुनकर सब हरिणोंने कोमल घासका खाना छोड दिया और सबके सब क्षणभर मे स्तब्ध रह गये तथा वीणाके स्वरने जिनभक्त शारदादेवीके उस कानमे अपना स्थान जमा लिया जिसमे कि लगा हुआ कल्पवृक्षका पल्लव शिरके हिलनेसे नीचे गिर गया था ॥३३॥

इतनेमे ही गन्धर्वदत्ता पराजयको ही जय समझने लगी तथा लज्जाके कारण चञ्चल नेत्रोंसे फैलनेवाले कटाक्षरूपी दूधकी धाराको प्रत्येक दिशामे बिखेरने लगी। अन्तमें उसने प्रती-हारीके हाथमे स्थित माला लेकर जीवन्धरके वक्षःस्थल पर छोड दी।

वह माला जीवन्धर स्वामीके शोभायमान वक्षःस्थलरूपी पुलिनके ऊपर ऐसी जान पडती थी मानो सौभाग्यरूपी सागरकी लहर ही हो और उनके पुण्यरूपी चन्द्रमाके बढते हुए उदयको सूचित कर रही थी। एकक्षण मे वह माला उनके वक्षःस्थलपर बसनेवाली लक्ष्मीकी कटाक्षावली के समान जान पडती थी तो दूसरे क्षणमे ऐसी लगती थी मानो आगे चलकर होनेवाले युद्धमे वीर लक्ष्मीके द्वारा पहिनाई हुई विजयकी माला ही हो ॥३४॥ गन्धर्वदत्ताकी मधुर-मनोहर और कुलपरम्परागत जो वीणा थी उसने उसे जीवन्धर स्वामीकी प्राप्ति करानेमे दूतीका काम किया ॥३५॥ उसी समय मेघ और समुद्रके शब्दकी शङ्काको फैलानेवाला, समस्त दिशाओंके अन्तरालको शब्दायमान करनेवाला और नगरकी सब स्त्रियोंके चित्तको हरनेवाला तुरहीका गम्भीर तथा विशाल शब्द समस्त नगरमें गूँज उठा ॥३६॥

उस समय दिनमे जलनेवाले दीपकके समान निष्प्रभ काष्ठाङ्गारने राजाओंको इकट्ठाकर इस प्रकार भडकाया कि वस्त्र तथा बर्तनोंके खरीदने बेचनेमे योग्य वैश्यका लडका स्त्री रत्नके योग्य कैसे हो सकता है ? फलस्वरूप मूर्ख राजाओंने सब ओरसे सेना आगेकर युद्ध करना शुरू कर दिया।

इधर उत्कृष्ट पराक्रमके धारक जीवन्धर कुमार अपनी-अपनी सेनाओसे युक्त विद्याधरोंसे आवृत हो जयगिरि नामसे प्रसिद्ध मदोन्मत्त हाथीपर सवार हो युद्धभूमिमें आये और शत्रुओंके समूहको विदीर्ण करने लगे। फलस्वरूप कुछ ही समयमे उन्होंने शत्रुओंको दिशाओंमे खदेड़ दिया और वे दुःखके कारण जहाँ तहाँ जा छिपे ॥३७॥ तदनन्तर श्रीदत्त वैश्यने रत्नमय खम्भोंकी फैलनेवाली निर्मल कान्तिसे समस्त दिशाओंके अन्तरालको व्याप्त करनेवाली एव एक स्थानपर उदित करोडो सूर्योंकी दीप्तिका सदेह बढानेवाली एक शाला ( पट-मडप ) बनवाई और उसमे तत्काल ही पद्मराग मणियोसे खचित एक ऐसी वेदी बनवाई जो कि सबके हृदयमे स्थित राग-परम्पराके मूर्तरूपके समान जान पडती थी ॥३८॥

तदनन्तर विद्याधरोंके राजा गरुडवेगने आकर स्फटिकमणिके पीठपर स्थित देव-दम्पती तुल्य वधू-वरका अपनी भुजारूपी सर्पके फणामणिके समान दिखनेवाले मणिमय कलशोसे झरती हुई जलधाराओंके द्वारा अभिषेक मङ्गल—माङ्गलिक स्नान पूर्ण किया। उस समय जलधाराकी सफेदी हाथके नाखूनोंकी कान्तिसे दूनी हो रही थी और भुजारूपी वशसे निकलनेवाले मोतियोंके झरनोंकी सम्भावना बढा रही थी।

क्षीरसमुद्रके फेन-समूहके समान दिखनेवाले वस्त्रोंको पहिने हुए वे दोनों दम्पती अलकार गृहके मध्यमे हीरकजटित पीठपर पूर्व दिशाकी ओर मुँहकर बैठाये गये ॥३९॥ इन दोनोंके शरीर स्वभावसे ही सुन्दर थे यहा तक कि आभूषणोंको भी सुशोभित करनेवाले थे इसलिए उनमे आभूषण पहिनानेका प्रयोजन केवल मङ्गलाचार ही था, शोभा बढाना नहीं ॥४०॥ अथवा भूषण समूहकी शोभा बढानेवाले उनके शरीरमे जो आभूषण पहिनाये गये थे वे केवल दृष्टिदोषको नष्ट करनेके लिए ही पहनाये गये थे ॥४१॥ सर्वप्रथम उस खञ्जनलोचनाके शिरपर सखीने वह माग निकाली थी जो कि मुखकी कान्तिरूपी नदीके मार्गके समान जान पडती थी और तदनन्तर उसपर उस नदीके फेनपुञ्जके समान दिखनेवाली फूलोंकी माला पहिनाई थी। इसके बाद मुख पर नीलमणिकी वह बेदी पहिनाई थी जो कि मुखरूपी चन्द्रमाके कलङ्क-चिह्नके समान जान पडती थी और इसके पश्चात् आँखोमे अञ्जन लगाया था जो कि मुखपर आक्रमण करनेवाली आँखोंकी सीमान्त रेखाके समान जान पड़ता था ॥४२॥

आभूषण पहिनानेवाली सखीजनोंने गन्धर्वदत्ताके कपोलपर जो मकरीका चिह्न बनाया था वह ऐसा सुशोभित होता था मानो 'यह कामदेवकी पताका है' ऐसा समझकर साक्षात् कामदेव के पताकाकी मकरी ही वहाँ आ पहुँची हो अथवा उसके कपोलमण्डलके सौन्दर्य-सरोवरमे जो युवकजनोंके नेत्ररूपी पक्षी पड़ रहे थे उन्हे बाँधनेके लिए विधाताने एक जाल ही बना रक्खा हो।

मृगनयनी गन्धर्वदत्ताके कपोलोंपर कस्तूरी-द्वारा निर्मित पत्राकार रचनाके बहाने केशोंका प्रतिबिम्ब पड़ रहा था और वह अन्धकारके बच्चोंके समान जान पडता था। साथही उसके दोनों कानोंमे जो दो कर्णफूल पहिनाये गये थे वे ऐसे सुशोभित हो रहे थे मानो अन्धकारके उन दो बच्चोंको शीघ्रतासे नष्ट करनेके लिए दो सूर्य ही आ पहुँचे हो ॥ ४३ ॥ फूलोंसे सुशोभित उसका केशपाश ऐसा जान पडता था मानो जगत्त्रयकी विजयके लिए प्रस्थान करनेवाले काम-देवका बाणोंसे भरा तरकस ही हो ॥४४॥ सखीके द्वारा बनाई हुई उसकी सर्पतुल्यवेणी ऐसी सुशोभित हो रही थी मानो शरीररूपी कामदेवके धनुषकी डोरी ही हो अथवा मुखकमलकी सुगन्धिके लोभसे आई हुई भ्रमरोंकी पङ्क्ति ही हो ॥ ४५ ॥

इस प्रकार अलंकृत और व्यवस्थापक जनोके द्वारा यथास्थान बैठाये हुए उन दोनो दम्पतियोसे सुशोभित एव मणिमय दीपक तथा अन्य माङ्गलिक वस्तुओसे युक्त वह रत्ननिर्मित-वेदी देवदम्पतियोसे सहित सुमेरु पर्वतके तटके समान जान पडती थी।

समान अवस्था तथा समान सौन्दर्यसे अलकृत उक्त वधू-वरने सिद्ध प्रतिमाके अभिषेक जलसे पवित्र हो किसी बडे आसनको अलकृत किया—उसपर विराजमान हुए ॥ ४६ ॥

तदनन्तर जिस समय बजानेके दण्डसे ताडित निशान आदि बाजोके शब्दोसे समस्त दिशाओके तट शब्दायमान हो रहे थे, कामदेवकी स्त्री–रतिके पदनूपुरोकी झनकारका अनुकरण करनेवाले मधुरगानमे चतुर वेश्याओके नृत्यसे जिसकी शोभा बढ रही थी, जब वन्दीजनोके मुखारविन्दके मकरन्दके समान जान पडनेवाले विरुदगान गाये जा रहे थे और जो कल्याणकारी उत्तमोत्तम गुणोसे सहित था ऐसे मुहूर्तमे विद्याधरोके राजा गरुडवेगने अपने हाथकी कान्तिरूपी पल्लवोके समान अशोक वृक्षके श्रेष्ठ पल्लवसे जिसका मुख सुशोभित हो रहा है ऐसा सुवर्णकलश हाथसे उठाया।

राजाने अपने हस्तरूपी कमलोको विकसित करनेके लिए आये हुए सूर्यके समान शोभा पानेवाले सुवर्णकलशसे जीवन्धर कुमारके हाथपर यह कहते हुए जलकी बडी मोटी धारा छोडी कि आप दोनो दीर्घकाल तक जीवित रहे ॥ ४७ ॥ कुरुवशको प्रकाशित करनेके लिए दीपकके समान जीवन्धर कुमारने उस विद्याधर-पुत्रीका पाणिग्रहण किया और उसके स्पर्शसे उत्पन्न हुए सुखको अपने अन्तरङ्गमे देखनेके लिए मानो तत्काल नेत्र बन्द कर लिये ॥ ४८ ॥ जीवन्धरके हाथका स्पर्श पाकर वधू गन्धर्वदत्ता ऐसी हो गई थी जैसी कि चन्द्रमाकी किरणोका स्पर्श पाकर चन्द्रकान्तमणिकी शिला हो जाती है ॥ ४९ ॥ उस समय अपने कान्तिके पूरकी तरङ्गोके मध्यमे स्तनरूपी तुम्बीफलके सहारे तैरती हुई उस नवयुवतीको देखकर जीवन्धर कुमार बहुत भारी आश्चर्यके साथ आनन्दित हुए थे ॥ ५० ॥ चू कि कमलयुगलने अनेक प्रकारसे तपमे स्थिर रहकर पुण्यसचय किया था इसीलिए फलस्वरूप उसके दोनो चरण बन सके थे यदि ऐसा न होता तो दोनो चरण हसो ( पक्षमे तोडर ) का आश्रय लेकर हृदयहारी मनोहर शब्द कैसे करते ? ॥५१॥ पैरकी किरणोसे जिनका अग्रभाग लाल हो रहा है ऐसे उसके मुख इस प्रकार सुशोभित हो रहे थे मानो अन्य स्त्रियोके लिए सुख देखनेके अर्थ विधाताके द्वारा बनाये हुए अतिशय निर्मल-मणिमय दर्पण ही हो ॥५२॥ इसके कुछ-कुछ लाल नखोने कुरवक पुष्पकी कान्ति जीत ली थी और चरण-कमलकी कान्तिने अशोक वृक्षका पल्लव जीत लिया था ॥५३॥ मै गन्धर्वदत्ताके जङ्घा-युगलको कामदेवके तरकसका युगल समझता हूँ अथवा कामदेवके बाणोको तीक्ष्ण करनेके लिए वज्रनिर्मित मसाण जानता हूँ ॥ ५४ ॥ तपाये हुए सुवर्णके समान सुन्दररूपको धारण करनेवाले उसके दोनो ऊरू ऐसे सुशोभित हो रहे थे मानो स्तनरूपी गुम्बजोसे सुशोभित उसके शरीररूपी कामायतनके दो खम्भे ही हो ॥५५॥

इसका नितम्ब-मण्डल ऐसा सुशोभित हो रहा था मानो दुकूलरूपी स्वच्छ जलसे अलकृत बालूका टीला ही था, अथवा कामरूपी सागरमे डूबनेवाले तरुणजनोके तैरनेके लिए यौवनरूपी अग्निसे तपाया हुआ सुवर्ण-कलशका युगल ही था, अथवा वस्त्रसे परिवृत कामदेवका एक चक्र-वाला वाहन ही था, अथवा शृङ्गाररूपी राजाके क्रीडाशैलका मण्डल ही था। इसकी रोमराजि ऐसी जान पडती थी मानो चन्दनसे लिप्त स्तनरूपी पर्वतपर चढनेवाले कामदेवके लिए मरकत मणियोकी बनी सीढियोकी पक्ति ही थी, अथवा सौन्दर्यरूपी नदीके ऊपर फैला हुआ पुल ही था, अथवा नाभिरूपी वापिकामे गोता लगानेके लिए उद्यत कामदेवरूपी हाथीके गण्डस्थलसे उडती हुई भ्रमरोकी पङ्क्ति ही थी, अथवा बहुत भारी स्तनोका बोझ धारण करनेकी चिन्तासे

कृशताको प्राप्त हुए मध्यभागके द्वारा सहाराके लिए ग्रहणकी लाठी ही थी, अथवा नाभिरूपी वामीके मुखसे निकलती हुई काली नागिन ही थी।

इस मृगनयनीके स्तन ऐसे जान पडते थे मानो रोमराजि रूपी लताके दो गुच्छे ही हो और इसीलिए वे जीवन्धर कुमारके नेत्ररूपी भ्रमरोको अपनी ओर खीच रहे थे ॥५६॥ हाररूपी बिजलीसे सहित तथा नीलाम्बर—नीलवस्त्र (पक्षमे नीले आकाश) के भीतर वृद्धिको प्राप्त उसके पयोधरो—स्तनो (पक्षमे मेघो) की उन्नत कामरूपी मयूरको पुष्ट कर रही थी ॥५७॥ उसके दोनो स्तन क्या थे मानो चूचुकरूपी उत्तम लाखसे मुद्रित कामदेवके रससे परिपूर्ण दो कलश ही थे ओर कभी गिर न जावे इस भयसे विधाताने उन्हे लोहेकी कीलोसे कीलित कर दिया था क्या ? ॥५८॥ उस सुलोचनाकी लम्बी लम्बी भुजाएँ आकाश-गङ्गामे सुशोभित सुवर्ण कमलिनीकी मृणालके समान थी और ऐसी जान पडती थी मानो कामीजनोको बाँधनेके लिए विधाताके द्वारा बनाये हुए दो बडे बडे पाश—जाल ही हो ॥५६॥ गन्धर्वदत्ता स्वय एक पतली लताके समान थी और कोमल तथा स्निग्ध शोभासे सम्पन्न उसकी दोनो भुजाएँ शाखाओके समान सुशोभित हो रही थी। उसकी भुजारूपी शाखाएँ अपनी अङ्गुलियोरूपी पल्लवोसे सहित थीं, नख ही उनके सुन्दर फूल थे और मनोहर शब्द करनेवाली मरकतमणिकी चञ्चल चूडियाँ ही उनपर छाये हुए भ्रमर थे ॥६०॥ उस खञ्जनलोचनाके शङ्खतुल्य कण्ठमे वीर कामदेवने यह सोचकर ही मानो तीन रेखाएँ खीच दी थी कि इसने तीनो जगत्को जीत लिया है ॥६१॥ उसके अधरोष्ठको कितने ही लोग तो ऐसा कहते है कि यह मुखरूपी चन्द्रमाके समीप शोभा पानेवाला सध्याकालीन राग ही है—सन्ध्याकी लाली ही है, कोई कहते है कि यह नवीन पल्लव ही है, कोई कहते है कि यह मुखकी कान्तिरूपी समुद्रका मूँगा ही है पर हम कहते हैं कि यह दन्त पङ्क्तिरूपी मणियोकी रक्षाके लिए लाखसे लगाई हुई मनोहर मुहर ही है ॥६२॥ बहुत भारी माधुर्यसे भरी हुई उसकी वाणी कोयलोके कलरवकी निन्दा करनेमे निपुण थी। वह अमृतको लज्जा प्रदान करती थी, मुनक्का-दाखका तिरस्कार करती थी, पौडे और ईखकी सरीली शक्करको खण्डित करती थी और श्रेष्ठ मधुको भी नीचा दिखाती थी ॥६३॥ उसकी नाक ऐसी जान पडती थी मानो मुखरूपी चन्द्रबिम्बसे नूतन अमृतकी एक मोटी धारा निकलकर जम गई हो—दृढताको प्राप्त हो गई हो अथवा दन्तपङ्क्तिरूपी मोतियो और मणियोको तौलनेकी तराजूकी दण्डी ही हो ॥६४॥ उस गन्धर्वदत्ताके मुखरूपी सदनमे जगद्विजयी कामदेव रहता था इसलिए उसने उसकी टेढी भौंहको धनुष और उसकी आँखोको वाण बना लिया था। यही कारण है कि उसकी कमलतुल्य आँखोके अग्रभागमे जो लालिमा थी वह समस्त तरुण मनुष्योके मर्मस्थल छेदनेसे उत्पन्न हुई खून सम्बन्धी लालिमा ही थी ॥६५॥ उत्पलके बहाने मनुष्योके नेत्ररूपी पक्षियोको पकड़कर रखनेवाले उसके दोनो कान ऐसे जान पडते थे मानो मनुष्योके नेत्ररूपी पक्षियोको बाँधनेके लिए विधाताके द्वारा बनाये हुए दो पाश ही हो ॥६६॥ ऐसा जान पडता है कि चन्द्रमा रात्रिके समय उसके मुखकी कान्तिरूपी धनको चुराकर आकाश-मार्गरूपी वनमे वेगसे भागता है और दिनके समय कहीं जाकर छिप जाता है। यदि वह कान्तिरूपी धनको हरनेवाला नहीं है तो फिर उसके बीचमे यह कलङ्क क्यो है ? ॥६७॥ उस कृशाङ्गीके केश क्या थे ? मानो मुखचन्दकी कान्तिरूपी समुद्रके फैले हुए शेवाल ही थे, अथवा मुखरूपी चन्द्रमाके इधर-उधर इकट्ठे हुए सघन मेघ ही थे, अथवा कामरूपी अग्निसे उठता हुआ सान्द्र धूमका समूह ही था, अथवा मुखकमलपर मँडराते हुए भ्रमरोका समूह ही था ॥६८॥ वह गन्धर्वदत्ता क्या किन्नराङ्गना थी, या असुरकी स्त्री थी, या कामदेवकी स्त्री-रति थी, या सुवर्णकी लता थी, या बिजली थी, या तारिका थी अथवा क्या नेत्रोंकी भाग्य-रेखा थी ? ॥६६॥

क्रम-क्रमसे जिसकी लालिमा बढ रही है ऐसी सध्यारूपी स्त्रीका जिस प्रकार चन्द्रमा आलिङ्गन करता है उसी प्रकार क्रम-क्रमसे जिसका अनुराग बढ रहा है ऐसी गन्धर्वदत्ताका जीवन्धर स्वामीने आलिङ्गन किया। उसी समय उनका सारा शरीर रोमाञ्चोके समूहसे व्याप्त हो गया जिससे ऐसा जान पडने लगा कि मानो कामदेवरूपी योद्धाने नवमल्लिकाकी बोडी रूप अपने बाण उनपर चलाये हो। कभी तो जीवन्धर स्वामी सुरतरूपी नाटकके नान्दी पदो (प्रारम्भिक मङ्गलगायनो) के समान मीठे-मीठे वचन बोलते थे और कभी उसके उत्तरीय वस्त्रको खीचते थे। उत्तरीय वस्त्रके हट जानेके कारण वह लजाती हुई अपनी कोमल भुजाओके स्वस्तिकसे स्तनरूप कुड्मलोको ढक लेती थी। फलस्वरूप जीवन्धर स्वामी उसके कुड्मलका अनायास अवलोकन नही कर सकते थे अत जिस किसी तरह उसके स्तनरूपी पूर्वाचलके शिखरपर इनका नेत्ररूपी चन्द्रमा स्थान प्राप्त कर सका था। फलस्वरूप बढते हुए कामसागरके सलिलप्रवाहसे उसके नितम्ब-मण्डलरूपी पृथिवी-मण्डलको तर कर सके थे। गन्धर्वदत्ताको यद्यपि वार्तालाप करनेका कौतुक उठता था तो भी लज्जाके कारण वह कुछ कहनेके लिए समर्थ नही हो पाती थी। वह चाहती थी कि मेरे नेत्र रूपी चकोर पतिके मुखरूपी चन्द्रमाके समीप विहार करे परन्तु लज्जाके कारण वह नेत्रोको उनके सम्मुख करनेके लिए समर्थ नही हो पाती थी। यद्यपि फूलके समान कोमल पतिके शरीरका स्पर्श करनेका लोभ उसे सता रहा था तो भी वह ऐसा करनेके लिए कॉप उठती थी। भौंह, कपोल, ठोडी, ओठ, नेत्र तथा स्तनोके चूचुक आदि स्थानोपर वे बार-बार चुम्बन करते थे। कभी स्वेदके कारण जिनमे कोमलता आ गई थी ऐसे नाखूनोसे अत्यन्त कठोर कुचकलशके तटपर नखाघात करनेके चिह्न बना देते थे, कभी नखो को उष्ण कर देने वाले उसके स्तनोके शिखरसे अपना हाथ हटाकर उसके नाभिरूपी गहरे सरोवरमे डालते थे, कभी कामरूपी युद्धको सूचित करनेवाले करधनोके कलकल शब्द रूपी समर्थ बाजो के शब्दो से सुशोभित उसका नीवीबन्धन खोलते थे और कभी कामरूपी मदोन्मत्त हाथीके बॉधनेके खम्भाके समान सुशोभित उसके ऊरुस्तम्भका मानो कामरूपी हाथी को छोडनेके लिए ही स्पर्श करते थे। इस प्रकार उसके साथ सातिशय क्रीडा करते थे।

इस प्रकार अनुपम सम्पदाके द्वारा समस्त जगत्के स्तुत्य वे दोनो ही दम्पती जिस प्रकार आनन्द रूपी सागरके परपारमे स्थित थे उसी प्रकार वचनोके भी परपारमे स्थित थे अर्थात् वचनोके द्वारा उसका वर्णन नही किया जा सकता ॥७०॥

*इस प्रकार महाकवि हरिचन्द्र विरचित जीवन्धरचम्पू काव्यमे*
*गन्धर्वदत्ताकी प्राप्तिका वर्णन करनेवाला*
*तृतीय लम्भ समाप्त हुआ।*

# चतुर्थ लम्भ

इसके बाद धीर वीर जीवन्धर कुमार गन्धर्वदत्ताके साथ सासारिक विषयोंसे उत्पन्न भोगोका यथायोग्य भोग करते हुए क्रीडा करने लगे ॥१॥ तदनन्तर वसन्त नामका समय आ गया जिससे वन वृक्ष और लताओमे व्याप्त होकर मनुष्योके नेत्रोको सुखदायी हो गया ॥२॥

उसी समय वसन्तके वे दिन आ गये जो कि आम वृक्षके मञ्जरियोका मधुपान करनेमे आसक्त भ्रमरोकी झकार तथा कोयलाकी कमनीय कूकसे कामोत्सवकी सूचना दे रहे थे। कुरवक वृक्षोपर फूले हुए दातोके समान कुड्मलोसे जिनके मुख विहँस रहे थे और जो बिरही मनुष्योका मर्मच्छेदन करनेमे अत्यन्त समर्थ थे ॥३॥

उस समय वनकी शोभा निराली हो रही थी। कही तो वह वन जगत्को जीतनेके लिए उद्यत कामदेवके प्रस्थानको सूचित करनेवाले मजीठ रङ्गके तम्बुओके समान पल्लवोसे युक्त अशोक वृक्षोसे मनोहर दिखाई देता था। कही सोनेकी साकलोसे जकडी वनदेवताकी उत्तम पेटीके समान दिखनेवाले आमके पल्लवोपर कोकिलाओके समूह बैठे हुए थे। कही तरुण मनुष्योके हृदयको विदारण करनेमे कठोर कामदेवके नाखूनोके समान सुशोभित पलाशके वृक्षके पुष्पोसे व्याप्त था। कही कामदेवरूपी राजाके सुवर्णदण्डके समान आचरण करनेवाले मौलश्रीके फूलोसे सुशोभित था। कहीं जिनपर शिलीमुख-भौंरे बैठे हुए है (पक्षमे जिनमे शिलीमुख-बाण रखे हुए है) ऐसे कामदेवके तरकसके समान गुलाबकी झाडियोसे सुशोभित था और कहीं वियोगी मनुष्योके हृदयके काटनेमे भालेका काम करनेवाले केतकीके फूलोसे व्याप्त था।

गली-गलीमे मधुकामिनी लतारूपी स्त्रियॉ अपनी पुष्पपूजाके द्वारा जिसका सन्मान बढा रही थीं ऐसा वायुका बालक भ्रमरियोके गीतमे आसक्त हिरणके ऊपर सवार होकर धीरे-धीरे चल रहा था ॥४॥ विरही मनुष्योको दु ख देनेवाले उस वसन्तके समय राजा आदि समस्त नागरिक मनुष्य दोनो प्रकारके वनमे—जल और जङ्गलमे क्रीडा करनेके लिए स्त्रीजनोके साथ नगरसे बाहर निकलने लगे ॥५॥ जीवन्धरस्वामी अपने मित्रोंके साथ नगर-निवासिनी स्त्रियोंके नेत्रोका आनन्द बढाते हुए ऊँचे रथपर बैठकर नगरसे बाहर निकले ॥६॥

तदनतर उद्यानकी गलीमे जाकर नगरवासी लोग पुष्पावचयन करने लगे—फूल तोडने लगे। उस समय उद्यानकी गलीमे मनुष्योंके कोलाहलके कारण पक्षियोके झुण्ड उड रहे थे जिससे ऐसा जान पड़ता था मानो वसन्तऋतुके आगमनके कौतूहलसे उसकी ध्वजाएँ ही फहरा रही हो। इधर-उधर भ्रमरोंकी पङ्क्तियॉ उड रही थी उनसे ऐसा जान पडता था मानो हरी मणियोके वन्दनमाल ही बॉधे गये हो। वृक्षोके अग्रभागपर फूलोकी कलियॉ लग रही थी जिनसे ऐसा जान पड़ता मानो पल्लव खानेके लिए सूर्यके रथके घोडोने जो अपने मुँह खोले थे उसी समय उनके मुखसे निकलकर फेनके टुकडे उन वृक्षोपर गिर गये हो। वह उद्यानकी गली किसी अभिसारिका-व्यभिचारिणी स्त्रीके समान जान पडती थी क्योकि जिस प्रकार व्यभिचारिणी स्त्रीके उच्चै स्तनशिखर—उन्नत स्तनोके अग्रभाग पत्रो-पत्राकार रचनाओसे सुशोभित होते है उसी प्रकार उस उद्यानकी गलीके उच्चै स्तनशिखर—ऊचे ऊचे शिखर भाति-भातिके पत्तोसे सुशोभित थे और जिस प्रकार व्यभिचारिणी स्त्रीके पयोधरतट—स्तनतट अनेक विटपो-गुण्डोके द्वारा स्पष्ट रहते हैं उसी प्रकार उद्यानकी गलीके पयोधरतट—मेघोका समीपवर्ती प्रदेश भी अनेक विटपो—अनेक शाखाओसे स्पृष्ट था। वहॉ कोई मनुष्य अपनी स्त्रीका मन क्राधसे कलुपित देख कहता है—

हे तन्वि ! आगे दृष्टि तो फैलाओ जिससे यह वन, स्थलमे विद्यमान नीलकमलोको प्राप्त कर सके ! जरा मन्द मुसकान भी छोडो जिससे प्रत्येक दिशामे भ्रमरोको आनन्दित करनेवाले फूलोके समूह झर पडे और जरा अपनी वाणी भी प्रकट करो जिससे कोयल शीघ्र ही चुप हो जावे ॥७॥ विकसित नवीन पल्लव ही जिसके उत्तम ओठ है, खिले हुए पुष्प ही जिसकी मन्द मुसकान है और भ्रमरोसे युक्त गुच्छे ही जिसके चूचुको से युक्त स्तन हैं ऐसी वासन्ती लताको कोई पुरुष इतने अनुरागसे देख रहा था जैसे कि किसी अन्य स्त्रीको ही देख रहा हो। पुरुषकी यह चेष्टा देख उसकी प्रिया उसपर कुपित हो उठी। जब पुरुषको इसका प्रत्यय हुआ तब वह प्रियाको शान्त करनेकी इच्छा करता हुआ इस प्रकार कहने लगा—

हे मृगनयनि ! जिसमे हाथके समान नूतन पल्लव लहलहा रहे है, जो मदोन्मत्त भ्रमरोसे सेवित है, जिसके फलके दो गुच्छे अत्यन्त कठोर है और जिसकी दो बडी शाखाएँ शिरीषके फूलके समान अत्यन्त सुकुमार है ऐसी तुमही चलती-फिरती लता हो और तुम ही कामकी लक्ष्मी हो ॥६॥ वृक्षकी ऊपरकी टहनीमे लगे फूलके लिए जिसने बाये हाथसे वृक्षकी सुगन्धित शाखा पकड रखी थी और दाहिने हाथसे जो अपनी करधनी सँभाले हुई थी ऐसी निर्मल सुवर्णके समान गौरवर्ण वाली स्त्रीका जब नीवी-बन्धन खुल गया तब उसने शीघ्र ही किस मनुष्यके नेत्रोका अनन्त सुख उत्पन्न नही किया था ? ॥७॥ कोई एक स्त्री अपने पतिके सामने फूल तोडनेके लिए भुजा ऊपरकी ओर उठाये हुए थी परन्तु उस भुजाके मूलमे पतिके द्वारा किया हुआ नखच्छदका चिह्न था जिसे वह दूसरे हाथसे वस्त्रके द्वारा बडी सुन्दरताके साथ छिपा रही थी ॥८॥ वनके भीतर कोई स्त्री अपने हस्तकमलकी कान्तिसे मिश्रित पुराने पत्तोके समूहको नया पल्लव समझ तोडनेके लिए उद्यत हुई थी किन्तु उसका कोमल स्पर्श न देख उसने उसे छोड दिया पर इस बातका आश्चर्य रहा कि वह अपने ही नखकी कान्तिको फूलोका गुच्छा समझकर खीचती रही ॥९॥ चूकि तुम्हारा शरीर सुवर्णके समान पीला है अत उसपर यह चम्पेकी माला खिलती नही है ऐसा कहकर स्तन कलशके समीपमे हाथ चलाते हुए किसी पुरुषने अपनी स्त्रीके वक्ष - स्थलपर मौलिश्रीकी माला बाँध दी ॥१०॥ इस वनमे चकोरलोचनाओके वक्ष स्थलोपर उनके पतियोने जो फूलोकी मालाएँ पहिना रक्खी थीं वे ऐसी जान पडती थी मानो भीतर प्रवेश करने वाले कामदेवके स्वागतार्थ पुष्पगुम्फित तोरण मालाएँ ही बाँधी गई हो ॥११॥

इस प्रकार सब नागरिक लोग जब वन-क्रीडामे तत्पर थे तब जीवन्धर स्वामीकी दृष्टि किसी कुत्ते पर पडी। वहाँ यज्ञ प्रारम्भ करनेवाले ब्राह्मणोने साकल्य छू देनेसे कुपित होकर उसे मारा था। वह बुरी तरह कराह रहा था। उसका वह कराहना ऐसा जान पडता था मानो दु ख-रूपी समुद्र ही तटका उल्लघनकर गर्जना कर रहा था अथवा प्राणरूपी राजाके प्रस्थानको सूचित करनेवाली भेरीका ही भाकार शब्द हो रहा था। उसके मुखसे खूनकी धारा बह रही थी जो ऐसी जान पडती थी मानो भीतर जलती हुई दु खाग्निकी ज्वाला ही हो। अपार दयाके सागर जीवन्धर स्वामी बहुत प्रयत्न करनेपर भी जब उस कुत्तेको जीवित रखनेके लिए समर्थ नहीं हो सके तब उन्होने उसे परलोककी प्राप्ति करानेमे समर्थ पञ्च नमस्कार मन्त्रका उपदेश दिया।

वह कुत्ता यद्यपि उस मन्त्रका कानसे ही स्पर्श कर सका था, मनसे नहीं तो भी उसका कुछ क्लेश कम हो गया और मन्त्र सुनते-सुनते ही उसने प्राण छोड दिये ॥१२॥ इसी मध्यम लोक मे एक चन्द्रोदय नामका पर्वत है। वहाँ निर्मल उपपाद शय्यापर सुन्दर वैक्रियिक शरीर लेकर वह कुत्ता सुदर्शन नामका यक्ष उत्पन्न हुआ। जन्मसे ही उसके शरीर पर मालाएँ पड़ी थीं, वह उत्तम वस्त्रोको धारण करनेवाला था और नव यौवनकी लक्ष्मीसे उसका शरीर समुद्भासित था ॥१३॥ उस यक्षका निर्मल मुखकमल, पूर्णिमाके चन्द्रमाको भी दास बना रहा था, टिमकार

रहित उसके दोनो नेत्र निष्कम्प मीनकी शोभा धारण कर रहे थे, और मणियोके आभूषणोसे उज्ज्वल उसका शरीर फूली हुई कल्पलताके समान सुशोभित था ॥१४॥

तदनन्तर जब कल्पवृक्ष हर्षाश्रुओकी बूँदोके समान फलोके समूह बरसाने लगे, दुन्दुभियोके शब्द दिग्दिगन्तोमे फैल गये, मन्दार वनमे घूमनेवाली मन्दवायु धीरे धीरे बहने लगी, करोडो सूर्योंके समान देदीप्यमान यक्ष सब ओरसे प्रणाम करने लगे, और नूपुरोकी मनोहर झंकारसे दिशाओके अन्तरालको वाचालित करनेवाली देवाङ्गनाएँ जब मनोहर गान कलासे सुशोभित सगीतका कौशल दिखाने लगी, तब वह यक्षराज सोकर उठे हुए के समान प्रत्येक दिशाओमे दृष्टि चलाता हुआ आश्चर्य और आनन्दके प्रवाहमे एक साथ निमग्न हो गया। तत्काल उत्पन्न हुए अवधिज्ञानरूपी जहाजका आश्रय लेकर उसने ज्ञान कर लिया कि हमारी यह देव-पर्याय जीवन्धर कुमारके द्वारा उपदिष्ट मन्त्रके प्रभावसे प्रकट हुई है। उसी समय जय जय आदि शब्दो से जिनके मुख वाचालित हो रहे थे तथा जो अपने मुकुट-मणियोकी किरण-पङ्क्ति से उसके चरण-कमलो के आरती उतार रहे थे ऐसे देवो ने आकर बडे विनयके साथ मङ्गल स्नान, जिनेन्द्र देवकी पूजा आदि जो जो कार्य बतलाये थे सब उसने नियोगके अनुसार पूर्ण किये। तत्पश्चात् जीवन्धर स्वामीकी पूजामे तत्पर होता हुआ वह परिवारके साथ उनके समीप गया।

वहाँ जाकर उसने यह कहते हुए उनकी स्तुति की कि हे आर्य ! मेरी ऐसी विभूति आपके मन्त्रसे ही उत्पन्न हुई है। स्तुतिके बाद इसने उनकी पूजा की और बडे हर्षसे उन्हे दिव्य आभूषण दिये ॥१५॥ उस यक्षने कहा कि हे महाशय ! आप मुझे दुःख और सुखके समय याद रखिए तथा कृत कृत्य कीजिए। इतना कहकर वह अन्तर्हित हो गया ॥१६॥

तदनन्तर जब ललाटको तपानेवाला सूर्यका बिम्ब आकाशरूपी वनके मध्यमे एकत्रित दावानलके समान हो गया, नमेरु वृक्षकी छाया बाल-बच्चो वाले मृगोके झुण्डके साथ मूल तलमे आ गई, सरोवरोके राजहस कमल छोडकर पत्तोकी छायामे चले गये, बावडियोका जल मछलियोकी उछालसे सूर्यके सतापके कारण ही मानो खौलने लगा, मयूर नृत्य-क्रीडाके बिना ही पिच्छोके समूहका छत्ता बनाकर मयूरियोकी सेवा करने लगे और भौरे हाथियोके गण्डस्थल छोडकर उनके कानोके पास चले गये तब पुष्प तोडते-तोडते थकी हुई स्त्रियोके साथ जलक्रीडाके इच्छुक पुरुष लपककर धीरे-धीरे नूतन नदीकी ओर आये।

यह नूतन नदी पक्षियोके शब्दों द्वारा शीघ्र ही कमललोचना स्त्रियोका कुशल समाचार पूछकर फेनरूपी मनोहर हास्य प्रकट करती हुई चञ्चल तरङ्गरूपी हाथोके द्वारा उन्हे पादोदक–पैर धोनेके जलका सकेत कर रही थी ॥१७॥

उस समय नगरकी तरुण स्त्रियाँ भी दूसरी नदियोके समान जान पडती थीं क्योंकि जिस प्रकार नदियोमें चक्रवाकपक्षियोके युगल रहते है उसी प्रकार उनमे भी यौवनरूपी सूर्यके प्रकाशसे जिनका आमोद बढ रहा था ऐसे स्तनरूप चक्रवाक पक्षियोके युगल विद्यमान थे। जिस प्रकार नदियाँ तरङ्गोंसे चञ्चल रहती हैं उसी प्रकार वे भी कान्तिरूपी तरङ्गोसे अतिशय चपल दिखती थीं और नदियोमे जिस प्रकार कलहस शब्द करते रहते है उसी प्रकार उनमे भी पैजनारूपी कलहस पक्षी मनोहर शब्द कर रहे थे। इस तरह नदियोकी समानता रखनेवाली स्त्रियाँ पतियोके साथ नदीमें प्रवेशकर जलक्रीडा करने लगीं।

उस समय पानीपर जिसकी कुञ्चित दृष्टि पड रही थी और जो देखनेके लिए आये हुए चन्द्रबिम्बके समान जान पडता था ऐसे अपनी प्रियाके मुखको सोनेकी पिचकारीसे निकलते हुए जलसे कोई बार-बार सींच रहा था ॥१८॥

चञ्चल जलने जिसका वस्त्र दूर कर दिया था और जो अपनी कान्तिसे स्फटिकके पटियेको जीत रहा था ऐसे स्थूल नितम्ब-मण्डलपर नखाघातके बहाने जो मानो कामदेवके जगद्विजयकी प्रशस्तिके अक्षर ही धारण कर रही थी ऐसी कोई स्त्री मूगाके यन्त्रसे निकलनेवाली जलधारा बडे हर्षके साथ अपने पतिके मुखपर बरसा रही थी। उस जलधारामे उसके हाथकी लाल लाल कान्ति मिल रही थी इसलिए ऐसी जान पडती थी मानो हाथोंके मसलनेसे प्रकट हुई रक्तकी धारा ही हो अथवा केशरका रस ही हो।

कोई एक युवा पास जाकर अपनी स्त्रीके स्तन रूपी कुड्मलके अग्रभागको पानीसे सींच रहा था जिससे ऐसा जान पडता था मानो वह उसके हृदय-स्थलमे उत्पन्न हुए रागरूपी कल्पवृक्षकी वृद्धि ही चाहता था ॥१९॥ कोई एक स्त्री अपने पतिको धोखा देकर सखीके साथ मुहूर्त भरके लिए पानीमे डूबा साध गई परन्तु उसके शरीरकी सुगन्धिके लोभसे मॅडराते हुए भ्रमरोसे उसका पता चल गया और पतिने उसका आलिङ्गन कर लिया ॥२१॥ जिसके स्तन कमलकी बोडियाके समान थे, कोमल भुजाएँ मृणालके समान थी और मुख फूले हुए कमलके समान था ऐसी सुन्दररूपको धारण करनेवाली कोई स्त्री जब कमलिनियोके बीचमे पहुँची तब अलगसे पहिचाननेमे नहीं आई ॥२२॥ नदीका पानी स्त्रियोके सघन केश-बन्धनसे गिरे हुए फूलोके द्वारा तारकित—ताराओसे युक्त जैसा हो रहा था और उसके बीचमे तरुण-जनरूपी चकोरोके द्वारा देखा गया किसी स्त्रीका मुख चन्द्रमा हो रहा था—चन्द्रमाके समान जान पडता था ॥२३॥

इस प्रकार नगरके तरुण जन जलक्रीडामे तत्पर थे। तब नदी-तटकी अलकारभूत, कुबेर मित्र और कुवेरदत्त नामक समुद्रोसे समुत्पन्न गुणमाला और सुरमञ्जरी नामक दो कन्यारत्नो मे चन्द्रोदय और सूर्योदय नामक सुगन्धित चूर्णकी उत्कृष्टताको लेकर स्पर्धा बढ रही थी। उन दोनोने प्रतिज्ञा की थी कि हम दोनोके बीच जो पराजित होगी वह नदीके जलमें स्नान नही करेगी। ऐसी प्रतिज्ञा कर दोनोने अपनी अपनी दासियॉ छोड़ी और वे दासियॉ चूर्ण लेकर जहॉ तहॉ विचार करती हुई क्रमसे जीवन्धरके निकट आई और पूछने लगी कि इन चन्द्रोदय और सूर्योदयमे अच्छा कौन है ?

जीवन्धर स्वामीने चन्द्रोदय चूर्णको अच्छा कहा और दूसरे चूर्णको वर्षाकालके योग्य बतलाया। बतलाया ही नही उन्होने चन्द्रोदय चूर्णको आकाशमे फूॅककर और उसपर मॅडराते हुए भौंरे दिखाकर इसका प्रत्यय भी करा दिया ॥२४॥ तदनन्तर कुरुवशके शिरोमणि जीवन्धर कुमारको नमस्कार कर और उनकी स्तुतिकर दोनो दासियॉ वापिस लौट गई और उन्होने वेगसे अपनी-अपनी मालकिनो के पास जाकर सब समाचार ज्योका-त्यो सुना दिया ॥२५॥ दोनों चूर्णोंकी सुगन्धि एक समान होनेपर भी जीवन्धर स्वामीने गुणमालाके चन्द्रोदय चूर्णको अच्छा बतलाया था इसका सुरमञ्जरीको बहुत शोक हुआ ॥२६॥ चन्द्रोदयने (पक्षमे चन्द्रमाके उदयने) गुणमालाके मुखरूपी कमलको विकसित कर दिया था और सूर्योदयने ( पक्षमे सूर्यके उदयने ) शीघ्र ही सुरमञ्जरीका मुख-कमल सुखा दिया था यह विचित्र बात थी ॥२७॥

तदनन्तर पराभवसे उत्पन्न हुई बहुत भारी ईर्ष्यासे जिसका चित्त कलुषित हो रहा था ऐसी सुरमञ्जरी गुणमाला सखीके द्वारा अनेक प्रार्थना किये जाने पर भी बिना स्नान किये ही लौट गई तथा जीवन्धरके सिवाय अन्य मनुष्यको देखूॅगी भी नहीं यह प्रतिज्ञाकर रोषसे अन्धी होती हुई कन्या गृहमे चली गई।

जिसप्रकार चादनीके वियोगसे प्रात कालकी कमलिनी शोक करती है उसी प्रकार सखीके वियोगसे गुणमालाने शोक किया ॥२८॥

इतनेमे ही चलते-फिरते पहाडके समान भारी राजाका मदोन्मत्त हाथी जाघाके वेगसे टूटी और वायुके प्रकोपसे उडाई हुई शाखाओके समूहसे मेघरहित आकाशमे भी मेघका भ्रम बढाता और जनतामे हाहाकार उत्पन्न करता हुआ बडे वेगसे नागरिकोके समूहमे आ घुसा ॥२६॥ गण्डस्थलसे निकलते हुए मदजलके द्वारा दोनो ओर दो नदियोंको उत्पन्न करता हुआ वह मदोन्मत्त हाथी गुणमालाके रथकी ओर दौडा ॥३०॥

उस समय गुणमालाके जो परिवारके लोग थे वे दन्तप्रहार करनेके लिए उद्यत गजराजके भयसे बहुत दूर भाग गये। मात्र एक धाय सुख-दुखकी सगिनी होनेके कारण शेष रह गई 'और मुझे मारकर ही गुणमाला मारी जाय' यह कहकर वह गुणमालाके आगे खडी हो गई। समीपवर्ती लोग 'मरी मरी' कहकर जोरसे चिल्लाने लगे। यह देख दयालु हृदय जीवन्धरने पास जाकर सिहकी तरह अपने सिहनादसे दिशाओके तट गुँजा दिये। यद्यपि वह हाथी भयंकर था तो भी जीवन्धरने उसे अनायास ही सूकर बना दिया और उसके कन्धेपर जा बैठे। गुणमालाके स्तन हाथीके गण्डस्थलके समान ही है क्या ? यह देखनेकी इच्छासे ही मानो उन्होने हाथीके गण्डस्थलपर हाथ, गुणमालाके स्तनकलशपर दृष्टि और मनमे उसके प्राप्त करनेका प्रस्ताव किया था।

गजराजके मस्तकपर पडी यूथिकाके समान केशोवाली इस गुणमालाकी चाल मदोन्मत्त हाथीके समान है, ऊरुयुगल कोमल सूँडके समान है और स्तनयुगल गण्डस्थलकी सदृशता धारण करते है ॥२६॥

इस प्रकार मनमे विचार करते ही जीवन्धर स्वामी कामके बाणोके प्रहारसे परवश हो गये। उसी दशामे वे हाथीको बाँधनेके खम्भेतक लाये और मित्रोंके साथ रथको अलकृत करते हुए अपने महलके भीतर प्रविष्ट हुए। उस समय हस्तीसम्बन्धी विज्ञानकी प्रशसा करनेवाले नागरिक इनकी बहुत भारी स्तुति कर रहे थे।

उधर साक्षात् कामदेवस्वरूप अनुपम जीवन्धर कुमारका अवलोकन करनेसे जिसका अन्तरङ्ग तन्मय हो रहा था ऐसी गुणमाला कामसे पीडित होती हुई अपने घर गई। वहाँ चिरकालतक बेचैन रहकर वह मनसे निरन्तर उन्हींका ध्यान करती थी। सतापके कारण उसका मुख सूख रहा था। यद्यपि सखियाँ उससे बार-बार इसका कारण पूछती थीं तो भी वह कुछ भी उत्तर नही देती थी ॥३०॥

जब गुणमाला अत्यन्त अस्वस्थ हो गई तब वह कामदेवकी निन्दा इस प्रकार करने लगी—

हे कुसुमायुध, हे कामदेव ! तुम्हारे बाण पाँच ही हैं और उनके लक्ष्यभूत जन अनेक है जब यह बात निश्चित है तब मै अकेली ही अनन्त बाणोके द्वारा पञ्चता-मृत्यु ( पक्षमे पञ्चसख्या ) को कैसे प्राप्त करा दी गई ॥३१॥

इस तरह अनेक प्रकारका प्रलाप करती और कामदेवका तीव्रतर सताप सहन नहीं करती हुई वह गुणमाला क्षणभरके लिए कपूरकी बावडीके समीप रहती, क्षणभरके लिए उपवनके तट पर बने हुए मनोहर लतावृक्षमे समय बिताती, क्षणभरके लिए फूलोंके बिछे विस्तरपर लेटती, क्षणभरके लिए कोमल किसलयोकी शय्यापर पडती, क्षणभरके लिए सुकुमार हसतूलके गद्देपर बैठती और क्षणभरके लिए केलोके उपवनमे समय बिताती थी। अन्तमे उसने क्रम-क्रमसे एक पत्र लिखकर किसी क्रीडा-शुकको जीवन्धर स्वामीके पास भेजा।

इधर विश्वपूज्य जीवन्धर कुमार भी अनेक प्रकारकी विरहाग्निसे व्याप्त शरीरको धारण करते हुए अपने घरके बगीचामे बैठे थे और चित्रमे गुणमालाका अत्यन्त सुन्दर शरीर लिखकर सासे भरते हुए चिरकालसे उसे देख रहे थे ॥३२॥

इतनेमे ही चाटुवचन कहनेमे चतुर क्रीडा-शुकने प्रसङ्ग पाकर गुणमालाका पत्र उन्हे दे दिया। वह पत्र क्या था मानो फलीभूत मनोरथरूपी कल्पवृक्षका पत्र ही था। जीवन्धर स्वामी यद्यपि उस पत्रको तत्काल ही देख लेना चाहते थे तो भी आनन्दाश्रुओके निर्गमसे नेत्रोका मार्ग रुक जानेके कारण उसमे विघ्न पड गया। अन्तमे हर्षके प्रवाहको जिस किसी तरह रोककर उन्होने वह पत्र बॉचा। उसमे लिखा था कि—

हे कामको जीतनेवाले रूपसे उज्ज्वल वल्लभ ! तुमने वनके तीरपर कामदेवके बाणरूपी दण्डसे उछाली हमारे हृदयरूपी फूलकी गेद चुरा ली थी। उस गेदका परिचय यह है कि उसमे मूर्छारूपी उत्पल लग रहा है और सुन्दर रागरूपी उत्तम पल्लव लगे हुए है। वह गेद अब वापिस दे दीजिये ॥३३॥ आनन्दके ऑसुओसे जिनका गला रुक गया है ऐसे जीवन्धरने गद्गद स्वरसे वह पत्र पढा और शीघ्र ही हर्षपूर्वक गुणमालाके प्रति निम्नाङ्कित उत्तर-पत्र लिखा ॥३४॥ उन्होने लिखा कि मेरी दृष्टिरूपी हसी सर्वप्रथम तुम्हारे मुखरूपी कमलके पास गई थी फिर स्तनरूपी कुड्मलोके पास आकर हर्षित हुई और तदनन्तर रससे भरे हुए नाभिरूपी तालाबके बीच विहार कर रही है सो वह दृष्टिरूपी हसी यदि तुम दे दो तो मै भी तुम्हारी हृदयरूपी गेद दे दूँ ॥ ३५ ॥

उधर गुणमालाकी दशा बडी विचित्र हो रही थी, हृदयमे जलती हुई कामाग्निके धूमके समान निकलनेवाले नि श्वाससे उसका नाकका मोती मानो नीलमणि बन गया था। अत्यन्त दुर्बल शरीर होनेके कारण सुवर्णकी अगूठी चूडीका काम देने लगी थी। मुखरूपी चन्द्रमाकी चॉदनीसे लिप्त होनेके कारण ही मानो उसकी शरीररूपी लता सफेद पड गई थी। भावनाकी प्रकर्षताके कारण प्रत्येक दिशामे दिखते हुए जीवन्धरको देखकर वह उनकी अगवानी करनेका यद्यपि प्रयत्न करती थी तो भी मृणालके समान कोमल अङ्गोसे वह समर्थ नही हो पाती थी। भेजे हुए शुकके आनेमे जो विलम्ब हो रहा था उसे वह सहनेमे असमर्थ थी इसलिए एक वर्षकी भयभीत हरिणीकी तरह अपने कटाक्ष प्रत्येक दिशामे डाल रही थी। इतनेमे ही जाति और कार्य दोनोकी अपेक्षा पत्री ( पक्षी, पक्षमे पत्र युक्त ) शुक वहाँ आ पहुँचा। उसे देखते ही वह चिल्ला उठी कि आओ-आओ, मै विलम्ब सहन नही कर सकती। जब वह शुक पास आ गया तब उसने उसे अपनी भुजाओंके युगलसे ऊपर उठा लिया। उस समय हर्षातिरेकके कारण उसका भुजा-युगल इतना अधिक फूल गया था कि उसका कञ्चुक-वस्त्र ही फट गया था। क्रीडा-शुक जो पत्र लाया था गुणमालाने उसे ले लिया। निरन्तर पडनेवाले काले-काले कटाक्षोसे वह पत्र सर्वत्र स्याहीसे पुते हुए के समान विचित्र हो रहा था और इसी कारण उसपर जो सुन्दर अक्षर लिखे हुए थे उन्हें वह देख नही सकती थी। तदनन्तर प्रीतिरूपी लताके पुष्पके समान आचरण करने-वाली मन्द मुसकानसे वह पत्र सफेद हो गया इसलिए उसपर लिखा पद्य बॉचनेमे आने लगा। उसे बॉचकर वह वचनागोचर आनन्दको प्राप्त हुई।

जब मानसिक और शारीरिक चेष्टाओके द्वारा माता-पिताको गुणमालाका यह हाल मालूम हुआ तब वे बहुत ही प्रसन्न हुए सो ठीक ही है क्योकि योग्य भाग्यवान् वर दुर्लभ ही होता है ॥३८॥

तदनन्तर गुणमालाकी ओरके किन्ही दो पुरुषोने गन्धोत्कटके पास जाकर यह वृत्तान्त सुनाया। कर्णपुटसे इस वृत्तान्तको सुनकर गन्धोत्कटको बहुत ही आश्चर्य हुआ। तत्पश्चात् मनमे आनन्दको विस्तृत करते हुए गन्धोत्कटने जिह्वाके द्वारा स्वीकृति-वचनरूपी मकरन्दकी धारा प्रकट कर दी अर्थात् स्वीकृति दे दी।

अथानन्तर जीवन्धर कुमारने श्रेष्ठ गुणोसे सम्पन्न मुहूर्तमे कुबेरमित्रकी पुत्री गुणमालाको विवाह लिया ॥३६॥

उस समय कुरुवशशिरोमणि जीवन्धर कुमार विवाहके वेष-भूषासे उज्ज्वल थे और साक्षात् कामदेवके समान समस्त मनुष्योके नेत्रोको सन्तुष्ट कर रहे थे। गुणमाला भी यद्यपि नयमालासे सबको आनन्द करनेवाली थी तो भी इससे विपरीत थी। परिहार पक्षमे विनयकी मालासे आनन्द करनेवाली थी। जीवन्धर स्वामीने हर्षोत्फुल्ल नेत्रोसे गुणमालाको देखा था।

गुणमाला फूलसे भी अधिक सुकुमार अङ्गको धारण करनेवाली थी, उसकी कमर आकाश के समान सूक्ष्म थी, वह स्वय कामदेवकी धनुषलताके समान जान पडती थी और उसकी त्रिवली कामदेवकी अगुलियोकी सन्धि-रेखाके समान मालूम होती थी ॥४०॥ उस गुणमालाके अमृतके समान रसको धारण करनेवाले ओठरूपी पल्लवके अग्र भाग पर जो मन्द मुसकानरूपी फूल प्रकट हुए थे और जीवन्धर कुमारके नेत्ररूपी कमल फलसे युक्त हुए थे तथा हृदयने शीघ्र ही रसकी धारा उत्पन्न की थी यह विचित्र बात थी ॥४१॥ कुरुवशशिरोमणि जीवन्धर स्वामी गुणमालाके साथ विवाहकर आनन्दरूपी पर्वतके उतरितन भागपर चिरकाल तक क्रीडा करते रहे ॥४२॥

*इस प्रकार महाकवि हरिचन्द्र विरचित श्री जीवन्धर-चम्पू-काव्यमे गुणमालाकी प्राप्तिका वर्णन करनेवाला चतुर्थ लम्भ पूर्ण हुआ।*



# पञ्चम लम्भ

अथानन्तर शत्रुओके प्राण नष्ट करनेमे समर्थ जीवन्धर स्वामीके बलका मन हीके द्वारा आस्वादन करनेवाले हाथीने जिस प्रकार पहले स्वकबलम्—अपना बल छोड दिया था उसी प्रकार अब तृणरूप स्व-कबल अपना ग्रास छोड दिया था ॥१॥ जो कुण्डलके द्वारा ताडित हुआ है तथा जिसका दुष्ट अहङ्कार—कुण्डली-कृत-नम्रीभूत हो गया है ऐसे राजाके सेनासम्बन्धी हाथीने उत्त-रोत्तर बढनेवाला क्रोध धारण किया ॥२॥

जब राजा काष्ठाङ्गारको इसका पता चला तब उसने अपनी विशाल क्रोधाग्निको जीवन्धर आदि कुमारोके समूहसे ही शान्त करना चाहा। उसकी वह क्रोधाग्नि भीलोकी सेनाके जीतनेसे उत्पन्न हुई थी, वीणा विजयसे पल्लवित हुई थी, अनङ्गमालाके सङ्गसे प्रदीप्त हुई थी और गज-राजके शिरोमण्डलको हाथके कडे द्वारा ताड़न करनेसे जाज्वल्यमान हुई थी। फलस्वरूप उसने युद्धमे पराजित न होनेवाले कुमारको हाथ पकडकर ले आओ, ऐसा मथन आदि लोगोको आदेश दिया और हाथी, घोड़े, रथ तथा पदाति लोगोसे चित्रित सेनाके साथ उन्हें भेजा भी।

इधरसे रथपर बैठा तीक्ष्ण प्रवृत्तिवाला मथन सेना आगे कर चला और उधरसे यह जानकर अपने मित्रोसहित जीवन्धर कुमार भी रथपर बैठकर युद्ध करनेकी इच्छा करते हुए शत्रु से आ मिले ॥३॥ उस समय रणके अग्रभागमें कुमारकी बाहुपर सुखसे सोई हुई विजयलक्ष्मीको जगानेके लिए ही मानो हाथी गरज रहे थे, नगाड़े बज रहे थे और घोडे हीस रहे थे ॥४॥ कुरु-कुञ्जर जीवन्धर कुमारने हाथमे सुशोभित धनुषसे लगातार निकलनेवाले बाणोके द्वारा धनुषोके साथ-साथ शत्रुओके शिर छेद डाले थे। सुभटोके धीरज के साथ-साथ बडे-बडे हाथियोको भेद डाला था और हाथियोके निकले हुए मोतियोके साथ-साथ बाणोके समूहकी वर्षा की थी ॥५॥

तदनन्तर जो सैनिक मरनेसे शेष रहे थे वे जीवन्धर कुमारके बाणरूपी अध्यापकसे सीखे हुए वेगका अभ्यास करनेके लिए ही मानो जब भिन्न-भिन्न दिशाओंमे भाग गये तब धनुष, रथ आदि साधन-सामग्रीके नष्ट हो जानेके कारण कॉपते हुए मथनको देख बडी गम्भीरतासे इस प्रकार बोले।

आप जैसे भीरु योद्धापर मेरी यह भुजा बाण नही छोडना चाहती है इसलिए तू भाग जा, भाग जा, भय करना व्यर्थ है, राजाके लिए यह सब समाचार कह दे ॥६॥ जो कोई ससार के मध्य युद्धके प्रारम्भमे हम लोगोको जीतनेके लिए और अपनी कीर्ति दिशाओके अन्तरालमे ले जानेके लिए अपने आपको चतुर मानता है वह दुर्बुद्धि है—मूर्ख है ॥७॥

यह वृत्तान्त सुनकर जिसके नेत्ररूपी अङ्गार क्रोधसे प्रज्वलित हो रहे थे ऐसे काष्ठाङ्गारने फिर भी बडी भारी तैयारीके साथ सेना भेजी। उसे देख दयार्द्रहृदय जीवन्धर कुमारने विचार किया कि क्षुद्रप्राणियोका वध करनेसे क्या लाभ है ? ऐसा विचारकर उन्होने युद्धकी इच्छा छोड दी और समस्त विघ्नोको दूर करने मे समर्थ सुदर्शन यक्षका स्मरण किया।

यक्षराजने सेनाके साथ आकर राजाकी सेनाओको शीघ्र ही शान्त कर दिया, जीवन्धर स्वामीको जयगिरि नामसे प्रसिद्ध गजराजपर बैठाया, सबके हृदयमे कौतूहल उत्पन्न किया और अपने-आपको कृतकृत्य बनाया ॥८॥ गण्डस्थलोकी मदधाराकी सुगन्धिके लोभसे आये हुए भ्रमरोके समूहसे वह जयगिरि नामका हाथी ऐसा जान पडता था मानो जीवन्धर स्वामीके चरण-कमलोंकी सङ्गतिके कारण पापोसे ही छूट रहा हो।

तदनन्तर जीवन्धर स्वामी देवोपनीत हाथीपर सवार होकर सुदर्शनयक्षके निवासस्थान चन्द्रोदय नामक पर्वतपर गये। उस समय वे दोनो ओर ढीले जानेवाले चॅवरोसे सुशोभित थे। उनके वे चॅवर कभी तो मुखमे कमलकी भ्रान्तिसे आये हुए हस-हसीकी शङ्का उत्पन्न करते थे, कभी अनुरागसे भरी यक्षराजकी राज्यलक्ष्मीके द्वारा भेजे कटाक्षोकी छटाके समान जान पडते थे, कभी ऊपरकी ओर चलनेवाले हाथीके दोनो दॉतोसे निकलनेवाली कान्तिकी परम्पराके समान मालूम होते थे, कभी कमल और चन्द्रमाको जीत लेनेके कारण दोनो ओरसे मुखकी सेवा करते हुए कीर्तिके दो बालकोके समान सुशोभित हो रहे थे, कभी भुजदण्डपर रहनेवाली विजयलक्ष्मीके मन्दहास्यकी कान्तिके पूरके समान जान पडते थे और कभी क्षीरसागरके फेनके समूहके समान प्रतिभासित होते थे। देवोके हस्तकमल द्वारा धारण किये सुवर्णदण्डसे सुशोभित सफेद छत्र उनके शिरपर लग रहा था और वह छत्र ऐसा जान पडता था मानो यशसे पराजित होनेके कारण सेवाके लिए आया हुआ चारो ओर लटकनेवाले मोतियोके बहाने नक्षत्रमण्डलसे सुशोभित चन्द्रमाका बिम्ब ही हो, अथवा कीर्तिरूपी क्षीरसमुद्रके फेनका पुञ्ज ही हो, अथवा मुखमे चन्द्रमा की भ्रान्तिसे आया हुआ परिवेष, परिधिचक्र ही हो। उस समय समस्त देवलोग हाथ जोडे हुए थे जिससे उनके अञ्जलिरूप कमलोके पुञ्जके मध्यमे जीवन्धर स्वामी हसके समान सुशोभित हो रहे थे। मयूर-कुलकी नृत्यकलाकी शोभा प्रकट करानेवाले गम्भीर तुरहीके शब्दोसे वे दशो दिशाओके तटको वाचालित कर रहे थे। निरन्तर जलनेवाले कालागुरुकी धूपरेखासे उनका पार्श्ववर्ती प्रदेश सुगन्धित हो रहा था। उस समय वह कालागुरुकी धूमरेखा ऐसी जान पडती थी मानो सफेद छत्रमे चन्द्रमाकी शङ्का होनेसे राहु ही समीप आ गया हो। निरन्तर निकलनेवाली चरणनखोकी कान्तिके द्वारा अपने आक्रमणसे विदीर्ण हुए गण्डस्थलसे झरनेवाले मोतियोकी शङ्का उत्पन्न कर रहे थे। एक साथ उदित हुए करोडो सूर्योंके समान विमानपर बैठे यक्ष लोग चारो ओरसे उनके वैभवकी स्तुति करते जाते थे। उनके सामने विद्युल्लताके समान जो देवियॉ नृत्य कर रहीं थी उन्हे वे इस प्रकार देख रहे थे मानो वे निकलनेवाले कटाक्षरूपी अमृतकी

नदीके मध्यमे भुजाओ-द्वारा उल्लासित नृत्यलीलाके बहाने तैर ही रही हो। धीरे-धीरे देव-वन्दियोके समूह द्वारा बार-बार पढी जानेवाली विरुदावलीसे उस चन्द्रोदय पर्वतकी गुफाएँ प्रतिध्वनित हो रही थीं जिससे ऐसा जान पडता था कि प्रतिध्वनिके बहाने मानो वह पर्वत स्वय ही उनकी स्तुति कर रहा हो। वहाँ जाकर चित्रविचित्र रत्नोसे निर्मित मण्डपके मध्यमे शीघ्रतासे कार्य करनेवाले देवोके द्वारा लाये हुए पद्मरागमणिनिर्मित सिहासनको अलकृत करने लगे। उनका वह सिहासन ऐसा जान पडता था मानो मूर्तिधारी सबका अनुराग ही हो।

वहाँ दिशाओको प्रतिध्वनित करनेवाले नगाडे बज रहे थे ओर मनोहर गान गाती हुई किन्नरियाँ सब ओर नृत्य कर रही थी॥१०॥ तदनन्तर यक्षराज, जिनके करकमलोमे सुवर्णके कलश सुशोभित थे ऐसे देवोके साथ क्षीरसमुद्रकी ओर चला। उस समय वह आकाशमे फैले हुए सन्ध्याकालीन मेघका भ्रम उत्पन्न कर रहा था और मुकुटकी मणियोकी कान्तिसे इन्द्रधनुषकी सम्भावना बढा रहा था॥११॥ ये देव पहले आकर लक्ष्मी, कामधेनु, चिन्तामणिरत्न तथा अन्य चीजोको हरकर ले गये थे उसी आशापाशसे फिर आये है इस प्रकार क्षीर समुद्र मानो जोर-जोरसे चिल्ला रहा था॥१२॥

तदनन्तर धैर्य गुणके द्वारा स्पर्धा करनेवाला चन्द्रोदय गिरि उनके चरणोके स्पर्शसे कृत-कृत्यताको प्राप्त हो गया। मै भी गम्भीरता तथा यशके द्वारा उनके साथ स्पर्धा करता हूँ अत उनके समस्त शरीरका स्पर्शकर कृतकृत्यताका अनुभव करता हूँ यह सोचकर ही मानो क्षीर-सागर अपनी अत्यन्त चञ्चल तरङ्गरूपी भुजाओके द्वारा मानो नृत्य कर रहा था और फेनराशि तथा गर्जनाके बहाने अट्टहास ही कर रहा था। ऐसे क्षीरसागरके जलसे भरे हुए सुवर्ण-कलशो को धारण करनेवाले उन यक्षराज प्रमुख देवोने शीघ्र ही आकर उनका अभिषेक-मङ्गल करना शुरू किया।

उस समय यक्षराजके हाथमे स्थित सुवर्णकलशकी पक्तिसे निकलकर जल जीवन्धर कुमारके मस्तकपर पड रहा था जिससे ऐसा जान पडता था मानो हिमालयके शिखरके अग्रभागपर सध्याकालीन मेघोके समूहसे झरकर स्वच्छ जलकी सघन वर्षा ही पड रही हो॥ १३॥ यद्यपि अभिषेक-मङ्गल समाप्त हो गया था तो भी देवियोंके कटाक्षरूपी जलसे शरीर व्याप्त होनेके कारण जीवन्धर स्वामी ऐसे जान पडते थे मानो क्षीरसागरके प्रवाहसे उनका अभिषेक फिरसे हो रहा हो॥ १४॥ तत्पश्चात् दिव्य वस्त्रोको धारण करनेवाले मणिमय आभूषणोसे सुशोभित जीवन्धर स्वामी ऐसे जान पडते थे मानो इन्द्रधनुष सहित शरद् ऋतुके मेघ ही हा॥ १५॥ शत्रुओका दमन करनेमे जीवन्धर स्वामीने यक्षराजके द्वारा दिये हुए कल्प वृक्षके उत्तम फल आदि ग्रहण किये॥ १६॥

तदनन्तर यक्षराजने क्रम-क्रमसे उन्हे इच्छानुसार रूप बनाने, सुन्दर गान गाने और विष दूर करनेकी शक्तिसे युक्त तीन श्रेष्ठ मन्त्र दिये। उनका उन्होने बहुत ही सम्मान किया। यक्षराजने उनसे यह भी कहा कि आप एक ही वर्षमे राज्यलक्ष्मीके कटाक्षोमें प्रवेश करेंगे। यक्षराजके इन वचनोसे वे बहुत ही सतुष्ट हुए। विनयपूर्वक अनुकूल आचरण करने वाले यक्ष निरन्तर उनकी सेवा करते थे। इस तरह कुछ समय तक रहकर किसी समय उन्होने अपनी चेष्टाओ-द्वारा देशान्तर देखनेकी इच्छा यक्षराजसे प्रकट की।

बुद्धिमान् यक्षराजने जीवन्धर स्वामीका अभिप्राय जानकर उन्हे स्पष्ट रूपसे मार्ग सम-झाया और फिर उस पर्वतकी सीमापर भेज दिया॥ १७॥

तदनन्तर कुरुवशकेसरी जीवन्धर कुमार सिहके समान निर्भय होकर जहाँ-तहाँ विहार करते हुए कही भेड़िया और मृगोकी उस निवास-भूमिको देखते थे जो कि अत्यन्त विस्तृत वृक्षोके

समूहसे सुशोभित थी तथा जहाँ सूर्य भी दिखाई नहीं देता था। वृक्षोंके समूहमें मेघमालाकी भ्रान्ति होनेसे जिसने अपना केकावाणीयुक्त कण्ठ दूरसे ऊपर उठा रक्खा है और सामनेसे आती हुई जोरदार वायुसे जिसका शिखण्ड ताडित हो रहा है ऐसा मयूर देखा। कहीं बडी बडी झाडियोंके बीच कुटुम्ब बनाकर रहने वाले शबरोंका समूह देखा था। कहीं कदम्ब वृक्षके स्कन्धपर सूँड रखकर हथिनियोंके साथ खडे हाथियोंके समूह देखे थे। कहीं दूध पीने वाले बच्चोंसे रुकी हरिणीको गरदन मोडकर देखते हुए दौडने वाले हरिणको देखा था। कहीं दाँतोंके मध्यमें स्थित घासका ग्रास कुतरनेका शब्द रोककर अलसाये हरिणोंके द्वारा सुनी जाने वाली गानकलामें निपुण भीलोंकी स्त्रियोंका समूह देखा, कहीं गर्जना करने वाले सिंहोंका समूह देखा था और कहीं पहाडके समान बडे-बडे अजगरोंका समूह देखा था। इस प्रकार यह सब देखते हुए क्रम क्रमसे जङ्गलका बहुत भारी मार्ग तयकर जब वे आगे बढे तो उन्होंने किसी जङ्गलमें बहुत बडे वेगसे वनको आक्रान्त करनेवाला दावानल देखा। उस दावानलने उठती हुई धूमसे ऊँचे-ऊँचे वृक्ष व्याप्त कर रक्खे थे जिससे ऐसा जान पडता था मानो वृक्षोंके समूहको सजल मेघोंसे श्यामल ही कर रहा था और दाहसे उत्पन्न हुए चट-चट शब्दसे ऐसा जान पडता था मानो अट्टहास ही कर रहा था।

उसमें तमाल वृक्षोंके समूहके समान कान्तिवाला जो धुएँका पटल आकाश-तलका आलिङ्गन कर सब ओर बढ रहा था वह ऐसा जान पडता था मानो सूर्यके दर्शनसे रहित सघन वृक्ष-समूहके तल प्रदेशोंमें सघन अंधकार चिर कालसे रह रहा था अग्निके भयसे वही ऊपरकी ओर उठ रहा था॥ १८॥ दावानलसे उत्पन्न होकर दिशाओंके अन्तरालको व्याप्त करने वाला बहुत बडा धुएँका समूह ऐसा जान पडता था मानो आकाशलक्ष्मीके द्वारा पहिना हुआ नील वस्त्र ही था॥ १९॥

उस समय दावानलसे व्याप्त वन, अग्निकी वृद्धिको सूचित करनेवाले तिलगोंसे उस नभस्तलके समान जान पडता था जिसमें कि नक्षत्रसमूहका उदय हो चुका था। देदीप्यमान ज्वालाओंके समूहसे उस नभस्तलके समान मालूम होता था जो कि सन्ध्याकालीन रागसे रञ्जित हो रहा था। धुएँके समूहसे उस नभस्तलके समान सुशोभित रहा था जो कि अन्धकारसे व्याप्त था और जलती हुई अग्निसे उस नभस्तलसे समान जान पडता था जो कि सध्याके द्वारा लाल वर्ण दिखने वाले चन्द्रमण्डलसे चुम्बित था।

उस समय दावानलके आक्रमणके भयसे हरिणोंका समूह इधर-उधर भाग रहा था और छोटे-छोटे नील कमलोंको जीतने वाले अपने चञ्चल नेत्रोंके कोणोंसे दावानलको नष्ट करनेके लिए ही मानो वेगसे बहनेवाली यमुना नदीको प्रवाहित कर रहा था॥ २०॥

तदनन्तर धूमसमूहकी चुङ्कारसे, ज्वालाओंके समूहकी फटफटात्कारसे, भील लोगोंकी हाहाकारसे और बीचमें रुके प्राणियोंकी दुःख भारी चिल्लाहटसे जिसने दिग्गजोंको बहरा कर दिया था और अग्निके भयसे भागते हुए वनदेवताओंकी ढीली चोटियोंकी समानता रखने वाले धुएँके समूहसे जिसने समस्त लोकको अन्धा कर दिया था ऐसी अग्निके प्रज्वलित होने पर वह वन ऐसा जान पडता था मानो धूमसमूह ज्वाला और अग्निकी चटचटात्कारसे आगे चल कर प्रकट होने वाले मेघसमूह बिजली तथा गर्जनाकी हँसी ही उडा रहा था।

दयासागर जीवन्धर स्वामीने उस वनमें दावानलके द्वारा जलता हुआ हाथियोंका समूह देखकर उसे बचानेकी इच्छा की॥ २१॥ जीवन्धर स्वामीका अभिप्राय जानकर यक्षराजके द्वारा निर्मित मेघ तत्काल ही जलकी वर्षा करने लगे। मेघ आकाशरूपी आँगनमें ऐसे जान पडते थे मानो मेघाकार परिणत हुए धुएँके विभिन्न प्रकार ही हों। उन्होंने अपनी उठती गर्जनाके

द्वारा समस्त दिशारूपी महाभित्तियोंको विदीर्ण कर दिया था, चातकोंको प्रसन्न किया था और स्वयं प्रलय कालके मेघके समान जान पडते थे ॥ २२ ॥ यक्षराजके द्वारा कल्पित मेघोंके मण्डलने जंगली हाथियोंके समूहका ठीक उसी तरह अभिषेक किया था जिस तरह कि क्षीर-सागरके निर्मल और शीतल जलके प्रवाहसे यक्षराजने जीवन्धर स्वामीका अभिषेक किया था ॥ २३ ॥ उस समय जो बिजली चमक रही थी वही मनोहर नृत्यकारिणी थी, आकाश ही चँदोवा था, मयूरोंका समूह ही चारणोंका समूह था, मेघोंका शब्द ही समस्त बाजोंका शब्द था और हवासे चलते हुए गुच्छे ही चमर थे ॥ २४ ॥

तदनन्तर सुरक्षित हाथियोंके समूह और डालियों पर लगे बिन्दुसमूहके गिरनेके बहाने हर्षाश्रु रूपी मुकुलोंको छोडने वाले वृक्ष-समूहको देखते हुए जीवन्धर स्वामी सतोषके साथ उस वनसे बाहर निकले। जगह-जगह मनुष्यका रूप रखनेवाली धर्मरक्षिका यक्षी उनकी सेवा करती थी। इस तरह तीर्थस्थानोंकी पूजा करते हुए वे क्रमसे पल्लव देशमे पहुँचे।

वहाँ सतोषपूर्वक विचरते हुए जीवन्धर स्वामी रूपी कामदेवने मार्गमे सामने दौडते हुए कुछ लोगोंको देखा ॥ २५ ॥ देदीप्यमान कान्तिके धारक जीवन्धर स्वामीको देखकर जिनके मन विस्मयरूपी सागरमे निमग्न हो रहे थे ऐसे वे लोग बडे हर्षसे उनके पास आये और विनयसे मधुर वचन कहने लगे ॥ २६ ॥

उन्होंने कहा कि यद्यपि आप चन्द्रमाके समान कुवलयाह्लादसदायक हैं—पृथिवी-मडलको आनन्द देने वाले है (पक्षमे नील कमलोंको आनन्ददायी हैं) और निखिल मही-भृन्महितपाद हैं—समस्त राजाओंके द्वारा आपके चरण पूजित है (पक्षमे सकल पर्वतोंके द्वारा किरणे शिरपर धारित है) तो भी दोषाकर—दोषोंकी खान (पक्षमे रात्रिकर) न होनेसे आप चन्द्रमा नहीं है। यद्यपि आप सूर्यके समान पद्मोल्लासन-पटु है—लक्ष्मीका उल्लास बढानेमे समर्थ है (पक्षमे कमलोंका विकास करनेमे समर्थ है) और सन्मार्गाश्रित है—समीचीन मार्गका आश्रय करनेवाले है (पक्षमे आकाशका आश्रय करनेवाले है) तो भी सद्विरोध—सज्जनोंके साथ विरोध (पक्षमे नक्षत्रोंके साथ विरोधका) अभाव होनेसे आप सूर्य नहीं हैं। यद्यपि इन्द्रके समान सुमनोवृन्दवन्दित हैं—विद्वानोंके समूहसे वन्दित है (पक्षमे देवोंके समूहसे वन्दित है) तो भी क्ष्माभृदनुकूलता—राजाओंकी अनुकूलता (पक्षमे पर्वतोंकी अनुकूलता) होनेके कारण इन्द्र नहीं है। यद्यपि आप बृहस्पतिके समान कुशाग्र-तीक्ष्ण बुद्धिके धारक है तो भी मौढ्य-विरह—शिष्योंका अभाव (पक्षमे मूढताका अभाव) होनेसे बृहस्पति नहीं हैं।

इस प्रकार स्तुतिका विस्तार करने वाले लोगोंसे जीवन्धर कुमारने कुतूहल वश पूछा कि तुम लोग कौन हो ? कहाँके हो ? ॥ २७ ॥

इस तरह जीवन्धर स्वामीके पूछनेपर उन लोगोंने भी निम्न प्रकार कहना शुरू किया—

वे कहने लगे कि इस पल्लव देशमे एक चन्द्राभपुरी नामकी प्रसिद्ध नगरी है जो कि हीरोंके गगनचुम्बी महलोंसे सार्थक नामवाली है और ब्रह्माके निर्माणसम्बन्धी चतुराईकी मानो अन्तिम सीमा है ॥ २८ ॥ उस नगरीमे रात्रिके समय मादक नेत्रों वाली स्त्रियोंके कपोलों पर जो चन्द्रमाका प्रतिबिम्ब पडता है उसके बहाने वह ऐसा जान पडता है मानो उसके मुखकमलकी कान्तिके चुरानेमे आसक्त ही है ॥ २९ ॥ उस नगरीमे पताकाओंके वस्त्रसे आच्छादित होनेके कारण सूर्यका आतपविरल हो गया है जिससे ऐसा जान पडता है मानो उस नगरीके कोटमे लगे रत्नोंकी कान्तिके पलटसे सूर्य तर्जित ही हो गया है—डर गया है ॥ ३० ॥ इन्द्रके समान कीर्तिको धारण करने वाला तथा शूर-वीरताकी खान धनपति नामसे प्रसिद्ध वह श्रीमान् राजा उस नगरका पालन करता है जो कि अहीनवपु होकर भी अभुजङ्गलील है

अर्थात् नागेन्द्रके समान शरीरका धारक होकर भी नागेन्द्र-जैसी लीलासे रहित है (पक्षमें उत्कृष्ट शरीरका धारक होकर भी विटकी लीलासे रहित है) और मित्रानुरागसे सहित होकर भी कलाधरेच्छ है अर्थात् सूर्यके अनुरागसे युक्त होकर भी चन्द्रमाकी इच्छा करता है (परिहार पक्षमें मित्रोंके प्रेमसे युक्त होकर भी कलाधारी-विद्वानोंके समागमकी इच्छा रखता है) ॥ ३१ ॥ यद्यपि उसके चरण कमल नखरूपी चाँदनीसे उज्ज्वल है तो भी राजाओंके शिरोपर लगे हुए रत्नोंकी कान्तिरूपी बाल आतपसे भी सुशोभित रहते है ॥ ३२ ॥ कान्तिकी अवसान भूमि और उत्कृष्ट गुण रूपी आभूषणोंसे सहित उस राजाकी मनोहारिणी स्त्री तिलोत्तमा नामसे प्रसिद्ध है ॥ ३३ ॥ राजा धनपति और तिलोत्तमा रानीके अपनी कान्तिसे लक्ष्मीको जीतने वाली एक पद्मा नामकी पुत्री है जो कि शिरीषके समान सुकुमार अङ्ग और कठोरस्तन कुड्मलोंको धारण करनेवाली है ॥ ३४ ॥

भुवनत्रयकी आभूषणलताके समान दिखने वाली वह पद्मा किसी एक दिन विहारके लिए वनमें गई और सखियोंके साथ जहाँ तहाँ विहार करने लगी। रोमराजिरूपी लता और चोटीके द्वारा यह मेरा तिरस्कार करती रहती है इस द्वेषसे ही मानो साँपने उसे डस लिया। जब राजाको इस वृत्तान्तका पता चला तब उसने चिन्तातुर होकर यह घोषणा कराई कि जो कोई भी इस कन्याको निर्विष करेगा उसे आधे राज्यके साथ-साथ यही कन्या दी जावेगी। यद्यपि इस घोषणाको सुनकर बहुतसे विष वैद्योंने आकर इसकी चिकित्सा की है तो भी वह नीरोगताको प्राप्त नहीं हो रही है।

वह राजकन्या पद्मा अर्थात् लक्ष्मी होकर भी गौरी अर्थात् पार्वती है (परिहार पक्षमे पद्मा नामकी होकर गौरवर्ण वाली है)। मध्यसे रहित होकर भी सुमध्यमा है (परिहार पक्षमे पतली और सुन्दर कमरवाली है) कन्या होकर भी भुजङ्गदष्टा है अर्थात् कुमारी होकर भी कामीजनसे उपभुक्त है (परिहार पक्षमे कन्या होकर साँपके द्वारा डसी हुई है)। और सुखके कारण ही मानो नेत्र बन्द किये पडी है ॥३५॥ यदि आपके पास अनुपम विष-विज्ञान है तो राजाका यह कन्या-रत्न आज निर्विष कर दीजिए ॥३६॥

इस प्रकार उन सबके वचन सुनकर जीवन्धर कुमारने उत्तर दिया कि कुछ थोड़ा-सा विष-विज्ञान है। तो जिस प्रकार मेघ अपनी कलकल गर्जनाके द्वारा मयूरोंको आनन्दित करता है उसी प्रकार जीवन्धर स्वामीने भी अपने प्रत्युत्तरसे उन लोगोंको आनन्दित किया था। तदनन्तर जीवन्धर स्वामीने उन्हीं लोगोंके साथ राजभवनमें जाकर राजपुत्री पद्माको देखा। पद्मा क्या थी? सगर मोहनाङ्गी—विष-जन्य मूर्च्छासे युक्त शरीरकी धारक होकर भी नगर-मोहनाङ्गी–विषजन्य मूर्च्छासे युक्त शरीरकी धारक नहीं थी (पक्षमे नगरको मोहित करनेवाले शरीरकी धारक थी) और अवस्था तथा विष दोनोंसे ही श्यामाङ्गी थी—युवती तथा श्याम शरीरकी धारक थी। वह माधवी लताकी पूर्ण सदृशताका अनुभव कर रही थी। उसका ललाट मुरझाये कमलके समान था, भुजाओंके युगल मर्दित बालमृणालके समान थे, और स्थूल स्तनरूपी कुड्मल श्वाससे कम्पित हो रहे थे। उसे देखकर स्वामीका मन कामके प्रहारसे ठगा गया। ऐसे ही मनसे वे यक्षराजका स्मरण करते हुए पद्माको मन्त्रित करने लगे—मन्त्रसे झाडने लगे।

राजपुत्री उसी क्षण मूर्च्छासे रहित हो गई और राहुसे रहित चाँदनीके समान, धूमसे रहित अग्निकी शिखाके समान, सघन तिमिरसे रहित पूर्णिमाके समान, काले बादलसे रहित आकाशकी लक्ष्मीके समान और शेवालसे रहित गङ्गाके समान सुशोभित होने लगी। इस तरह बिजलीके समान कान्तिवाली पद्मा समीपमे स्थित मनुष्योंको आनन्दित करती हुई शीघ्र ही उठ खडी हुई ॥३७॥ जिस प्रकार चन्द्रिका चकोरोंको आनन्दित करती है उसी प्रकार माता-पिताकी लाडली बेटी पद्माने बडे आदरके साथ जीवन्धर स्वामीको आनन्दित किया था ॥३८॥

उसी समय जिसके मनरूपी कमलसे आनन्दरूपी मकरन्द प्रकट हो रहा था ऐसे राजाने पास बुलाकर उनकी बहुत ही स्तुति की तथा मणिमय सिंहासनपर बैठाकर उनका विनय सहित सन्मान किया। रूप तथा लक्षण आदि देखकर राजाने तत्काल ही निश्चय कर लिया कि यह राजवंशमे उत्पन्न हुआ है।

राजाने ज्योतिषी आदि मुख्य-मुख्य लोगोंको सभामे बुलाकर निश्चय किया और विवाह सम्बन्धी तैयारियाँ करनेके लिए शुभ मुहूर्तका आदेश दिया ॥३९॥

तदनन्तर नगरकी गलियाँ मणिमय तोरणों, पताकाओं, कलशों और दर्पणों आदिके द्वारा सजाई गईं, अनेक प्रकारके रत्नोंके खम्भोंसे सुशोभित विवाहका मण्डप बनाया गया और उसमे अद्भुत रूपसे सुसज्जित माङ्गलिक द्रव्योंसे सगत मणिमयी वेदिका बनाई गई। तदुपरान्त राजा इसी वेदीपर विवाह सम्बन्धी मङ्गल कार्य करनेके लिए तत्पर हुए।

नहलाई हुई राजपुत्रीको उसकी सखियोंने बड़े हर्षसे प्रसाधन-गृहके आँगनमे आभूषण पहिनाना शुरू किया ॥४०॥ क्षीर सागरके तटपर स्थित चञ्चल फेनके टुकड़ोंके समान कोमल वस्त्र से वेष्टित राजपुत्री ऐसी जान पड़ती थी मानो शरदृऋतुकी निर्मल मेघमालासे सुशोभित चन्द्रमा की रेखा ही हो अथवा फूलोंसे आच्छादित नूतन कल्पलता ही हो ॥४१॥ उसके चरण-कमलोंमे जो हीरोंके नूपुर चमक रहे थे वे ऐसे जान पड़ते थे मानो नखरूपी चन्द्रमाकी सेवाके लिए ताराओं की पङ्क्ति ही उसके चरणोंके समीप आई हो। अथवा ऐसे जान पड़ते थे मानो यौवनरूपी लताके फूल ही झड़कर नीचे आ पड़े हो ॥४२॥

उसके स्थूल नितम्ब-मण्डलपर सुशोभित करधनी ऐसी जान पड़ती थी मानो कामदेवकी राजधानीका सुवर्णमय कोट ही हो, अथवा कामके खजानेको घेरकर बैठी सर्पिणी ही हो, अथवा कामदेवके उद्यानकी बाड़ी स्वरूप कल्पलता ही हो।

क्या यह हार है अथवा सब मनुष्योंके नेत्रोंका आहार ही है ? अथवा इस कमललोचनाके स्तनरूपी पर्वतसे पड़ता हुआ झरनेका प्रवाह है ? अथवा उसके स्तनरूपी मुकुलोंका कोमल मृणाल है ? इस प्रकार संशयके वशीभूत हो स्त्रीजनोंके द्वारा देखा गया उसका हार बहुत ही अधिक सुशोभित हो रहा था ॥४३॥ उसकी नाककी मणि ऐसी जान पड़ती थी मानो मुखरूपी कमलके मध्यमे सुशोभित पानीकी बूँद ही हो अथवा नासारूपी वंशसे गिरा हुआ श्रेष्ठ नूतन मोती ही हो ॥४४॥ उसके स्तनोंपर जो मकरीका चिह्न बना था वह निम्न प्रकार संशय उत्पन्न करता था। क्या यह कामदेव सम्बन्धी मन्त्रके बीजाक्षरोंकी पंक्ति है, क्या उसकी विरुदावली है अथवा क्या स्तनरूपी कमलोंपर बैठनेवाली भ्रमरोंकी पंक्ति ही है ॥४५॥

इस प्रकार सजाये जाने पर जो कामदेवके मोहन मन्त्रकी अधिष्ठात्री देवीके समान जान पड़ती थी, अथवा साक्षात् आई हुई कामदेवकी क्रीडाके समान प्रतिभासित हो रही थी ऐसी युवती तथा स्त्रीजनोंमें शिरोमणि भूत पद्माको उसकी सखियाँ, वेदीके मध्यमे सुशोभित मणिमय चौकी पर बैठे हुए कामदेव पदवीके धारक जीवन्धर कुमारके पास धीरे-धीरे लाईं। तदनन्तर जब समस्त बाजोंके शब्द दिशाओंके अन्तरालको व्याप्त कर रहे थे, मन्त्रवेत्ताओंके वचन उत्तरोत्तर वृद्धिको प्राप्त हो रहे थे, वेदीके चारों ओर मणिमय माङ्गलिक दीप जल रहे थे, पूज्यमान अग्नियाँ प्रज्वलित हो रही थीं, सौभाग्यवती स्त्रियाँ विवाह-मङ्गल देखनेके कुतूहलसे अपने नेत्रोंको फैला रही थीं, सभाके कर्मचारी लोग धक्का-धूमी कर रहे थे, और राजा लोग भुजाओं सम्बन्धी बाजूबन्दोंके पारस्परिक संघर्षके कारण टूटकर गिरते हुए सुवर्णके टुकड़ोंके बहाने मानो भुजाओं के प्रतापके कण बिखेर रहे थे। तब शुभमुहूर्त आनेपर जीवन्धर स्वामीने जलधारा पूर्वक धनपति राजाके द्वारा प्रदत्त तिलोत्तमाकी पुत्री पद्माका पाणिग्रहण किया।

इस प्रकार आधा राज्य और कामके साम्राज्यकी लक्ष्मीस्वरूप पद्माको पाकर जीवन्धर स्वामीका हृदयकमल आनन्दकी तरङ्गोंके आघातसे विकसित हो उठा था ॥४६॥

*इस प्रकार महाकवि श्री हरिचन्द्रविरचित जीवन्धरचम्पू-काव्यमें पद्माकी प्राप्तिका वर्णन करनेवाला पाँचवाँ लम्भ पूर्ण हुआ।*

# षष्ठ लम्भ

स्तनोंके भारसे जिसकी शरीरलता झुक रही थी ऐसी कमलमुखी पद्माको चिरकाल तक क्रीडा कराते हुए जीवन्धर कुमार उसी चन्द्राभा नगरीमे रहे और गुणरूपी रत्नोंके लिए रोहण गिरिकी तुलना प्राप्त करनेवाले पद्माके बत्तीस भाइयोके द्वारा पूजा-सत्कार प्राप्त करते रहे ॥ १ ॥

किसी एक दिन समस्त प्राणियोका सन्ताप नष्ट करनेवाला तथा समस्त लोकमे देदीप्यमान जीवन्धर स्वामीकी भुजाओंका प्रताप देख लज्जासे ही मानो जिसका निजका प्रताप सहृत हो गया था, इच्छानुकूल अभिसारके रुक जानेसे जिन्हें क्रोध उत्पन्न हुआ था ऐसी पुश्चली स्त्रियोके लाल लाल कटाक्षोंकी छटासे ही मानो जिसकी निजकी किरणें सहृत हो गई थीं और साथ लाये हुए कमलिनीके हृदयानुरागकी परम्पराओंसे ही मानो जिसका मण्डल केशरके समान लाल हो गया था ऐसा सूर्य जब अस्ताचलके शिखरपर सुवर्ण कलशकी शङ्का करने लगा था। साय कालिक सुगन्धित शीतल एव मन्द पवनसे हिलने वाली लतारूपी सुन्दर अङ्गुलियोके द्वारा जो मानो बुला ही रहे थे ऐसे वनवृक्षोंके लिए व्याकुल शब्दोंके बहाने प्रत्युत्तर देकर जब पक्षी दौड़नेमें तत्पर थे। क्रम क्रमसे बन्द होने वाले दलोंके द्वारा जो मानो सूर्यकी किरणोंकी गिनती ही लगा रहे थे ऐसे कमलोंके फूल जब निमीलित हो रहे थे। सिन्दूर जैसी लाल लाल कान्तिसे व्याप्त सन्ध्याकी लाली जब पश्चिम दिशामे बढ़ रही थी, जो प्रकट होने वाले अन्धकार समूहके मानो बीज ही थे ऐसे भ्रमर जब कमलाकरको छोड कुमुदाकर पर आक्रमण कर रहे थे तब अन्धकारका समूह वृद्धिङ्गत हुआ।

जब लोकका दीपक सूर्यलोक रूपी घरको प्रकाशित कर बुझ गया तब उसके कज्जलके समान काला-काला अन्धकार उत्पन्न हो गया ॥२॥ उसी क्षण जिनके मुखकमल एक दूसरेसे विमुख हो गये हैं ऐसे चकवा-चकवियोके युगल अर्धभक्षित मुरार छोड मूर्च्छित होते हुए विघट गये—विरही हो गये ॥३॥ सूर्यके विरहसे जिसका समस्त अङ्ग व्याकुल हो रहा है, अन्धकार समूहके बहाने जिसके केश बिखर रहे हैं और नक्षत्ररूपी मणियोके समूहके बहाने जो आँसुओंकी बूंदे धारण कर रही है ऐसी आकाशलक्ष्मी उस समय ऐसी जान पडती थी मानो पतिपर विपत्ति आनेके कारण रुदन ही कर रही थी ॥४॥ जब चन्द्रमाने देखा कि हमारी स्त्री रात्रिको अन्धकार रूपी भील रोक रहा है तब क्रोधसे ही मानो लाल होता हुआ वह पूर्वाचलपर आ डटा ॥५॥

तदनन्तर चन्द्रमाको पूर्व दिशा रूपी विशालाक्षीका मुखचुम्बन करनेमें चतुर देखकर ही मानो जब नगरके तरुण जन अपनी स्त्रियोका मुखचुम्बन करनेमे लग गये, चन्द्रमाकी किरणोंके स्पर्शसे चन्द्रकान्त मणिके फरसको द्रवीभूत देखकर ही मानो जब युवती स्त्रियाँ पतिके हाथका स्पर्श पाते ही द्रवीभूत होने लगीं, तत्काल उमडने वाले समुद्रको देखकर ही मानो जब काम रूपी सागर सब ओरसे लहराने लगा, सरोवरमे उत्पन्न हुए कमलोंके समान जब कुलटा स्त्रियोंके मुखतट निमीलित हो गये और क्रमसे राजमहलमें जब सब लोग सो गये तब किसीके द्वारा विना देखे चुपकेसे ही जीवन्धर स्वामी नगरसे बाहर निकल पड़े।

कितने ही कोश लाँघकर जब जीवन्धर स्वामी बहुत दूर निकल गये तब उनके हृदयसे शङ्का रूपी युवती दूर हट गई और रात्रिने भी उसीकी सहायता प्राप्त की अर्थात् रात्रि भी समाप्त हो गई ॥६॥ पतिके चले जानेसे पद्मा भी, जो सतापरूपी बडवानलकी ज्वालाओंसे व्याप्त था, कामरूपी मगरमच्छोंसे भरा था और मनोहर कण्ठध्वनिके द्वारा जिसमे गर्जन सम्बन्धी कोलाहल हो रहा था ऐसे पतिके विरह रूपी अपार सागरके मध्यभागमे निमग्न हो गई थी ॥७॥ लोकपालके द्वारा भेजे हुए कितने बुद्धिमान् लोगोंने यद्यपि चारो दिशाओंमे खोज की थी तो भी वे कुमारके यहाँ आनेका समाचार नहीं जान सके थे ॥८॥

जहाँ तहाँ तीर्थ स्थानोंकी पूजा करते हुए जीवन्धर स्वामी बडी शीघ्रतासे आगे बढते जाते थे। चलते-चलते उन्होंने एक ऐसा तपोवन देखा जो कि कहीं तो वस्त्रकी इच्छा रखनेवाले तपस्वियो द्वारा खींची गई वृक्षोंकी छालकी मर्मर ध्वनिसे शब्दायमान था, कहीं साधुओंके हाथमे सुशोभित कमण्डलुके मुखमे भरनेका जल भरनेसे समुत्पन्न कल-कल शब्दसे शोभित था, कहीं बालकोंके द्वारा तोडकर फेकी हुई मूजकी मेखलाओंसे व्याप्त था, कहीं कुमारियोंके द्वारा भरी जाने वाली वृक्षोंकी क्यारियोंसे युक्त था, कहीं उसके सरोवरोंका जल गेरुआ वस्त्र धोनेसे लाल लाल हो रहा था, कहीं सींचे गये वल्कलोंकी शिखाओंसे निकलने वाले जलकी रेखाओंसे सुशोभित था, कही व्याघ्रचर्मसे निर्मित आसनोपर बैठे हुए जाप करने वाले लोगोंसे व्याप्त था, कहीं उन तपस्वियोसे सुशोभित था जो कि स्नानके समय लगे हुए शेवालकी छटाके समान दिखने वाले जटासमूहके धारक होनेसे चारो ओर देदीप्यमान अग्नियोंकी फैली हुई धुएँकी रेखाओंसे आलिङ्गितके समान जान पडते थे, जिन्होंने अपना भुजदण्ड ऊपरकी ओर फैला रक्खा था और जो पञ्चाग्निके मध्य तपस्या करनेमे अत्यन्त निपुण थे। कहीं उन तपस्वी लोगोंकी स्त्रियोंके द्वारा वहाँ नीवार पकाया जा रहा था और कही उन्हींके पुत्रों द्वारा काटे जाने वाले गीले इन्धनसे व्याप्त था।

मिथ्या तप देखकर जिनका चित्त दयारूपी नर्तकीके ताण्डव नृत्यका रङ्गभूमि हो रहा था ऐसे जीवन्धर स्वामीने उन्हें सारभूत जिनधर्मका उपदेश दिया सो ठीक ही है क्योंकि कूपमे पडनेवाले मनुष्योंकी कौन उपेक्षा करता है ? ॥९॥ जिस प्रकार चावलोंके बिना पानी अग्नि आदि समस्त सामग्री इकट्ठी कर लेनेपर भी भोजन बनानेका उपक्रम सफल नहीं होता उसी प्रकार तत्त्वज्ञानके बिना केवल शरीरको कष्ट पहुँचाने मात्रसे तपस्या सफल नहीं होती है ॥ १० ॥ आप लोग जटाजूट रखाकर, ललाटपर जो सूर्यका सताप झेलते हैं वह सब व्यर्थ है। हे विद्वानो ! सदा निष्फल रहनेके कारण यह हिंसा युक्त तपश्चरण करना ठीक नहीं है ॥११॥ आप लोग बडी बडी जटाएँ रखे हुए है सो स्नानके समय बहुतसे जन्तु इन जटाओंमे आकर लग जाते हैं पश्चात् वे ही जन्तु अग्निमे गिरकर क्षण भरमे नष्ट हो जाते है। यह आप लोग स्वय देख ले ॥१२॥ इसलिए आप लोग इस क्लेशकारी तपको छोडकर उस परम श्रेष्ठ दिगम्बर रूपको धारण करो जिसमे कि मुक्तिरूपी लक्ष्मी सदा निकट रहती है तथा जो जिनेन्द्र भगवान्‌के चरणोंकी भक्तिसे सदा युक्त रहता है ॥१३॥

इस प्रकार जो मुक्तिरूपी स्त्रीका सगम करानेके लिए मधुर वचनोंके समान थे, ससार-रूपी विशाल किवाड़ोंको खोलनेके लिए जो उत्तम कुजीके समान थे, और धर्मरूपी राजमार्गके द्वारमे प्रवेश करानेके लिए जो प्रतीहारीके समान आचरण करते थे ऐसे अपने गम्भीर वचनोंके प्रभावसे सभावित कुछ तपस्वियोको मिथ्यामार्ग छोडनेमे तत्पर और समीचीन मार्ग स्वीकृत करनेमे निपुण देखकर जिनका हृदय बहुत भारी सतोषसे व्याप्त था ऐसे जीवन्धर स्वामी उस तपोवनसे निकलकर दक्षिण देशमे पहुँचे। वह दक्षिण देश स्वभावसे ही सुन्दर था, नगर

आदिके द्वारा रोचित होकर भी रोचित नहीं था ( पक्षमे मनुष्योसे उचित था ) तथा सबमे उत्तर होकर भी दक्षिण था ( पक्षमे सर्वश्रेष्ठ होकर भी दक्षिण नामवाला था )। ऐसे दक्षिण देशमे जाकर उन्होने क्षेमपुरके उपवनके मध्यमे सुशोभित भगवान्‌का एक ऐसा मन्दिर देखा जो कि मेघमण्डलके बीचमे सुशोभित सूर्यबिम्बके समान जान पडता था और अत्यन्त उन्नत प्रमाण वाला—सातिशय ऊँचा होकर भी विमान प्रमाणसे रहित था ( विमान नाम धारी था )।

नव रत्नखचित, गगनचुम्बी एव सूर्यके समान देदीप्यमान अपने हजार शिखरोसे वह मन्दिर ऐसा जान पडता था मानो पातालतलसे ऊपर उठता और फणाके रत्नोसे सुशोभित होता शेषनाग ही हो ॥१४॥ उस मन्दिरके शिखरो पर लगी तारकावली और स्वर्ग लोकसे बरसी हुई पुष्पावलीमे यदि परस्पर भेद होता था तो चञ्चल, सुगन्धिके अनुगामी और झङ्कार-रूप मनोहर गान करनेवाले भ्रमरोसे ही होता था ॥१५॥ उस मन्दिर की पताका मन्द मन्द वायुसे हिल रही थी इसलिए ऐसा जान पडता था मानो फैलाई हुई भुजाके द्वारा वन्दना करनेके लिए सब ओरसे सुर और असुरोके समूहको बुला ही रही हो ॥१६॥

इस प्रकार समस्त मनुष्योके नेत्रो की तृप्तिको पूर्ण नहीं करने वाले उस जिनालयको बद्धकपाट देखकर भारी सतोष और विस्मयसे परवश हुए जीवन्धरने जिस प्रकार सूर्य सुमेरु पर्वत की प्रदक्षिणा देता है उसी प्रकार उस जिनालयकी प्रदक्षिणा दी। तदनन्तर कार्यज्ञ मनुष्योमे अग्रेसर जीवन्धर स्वामीने इस तरह स्तुति करना शुरू किया।

हे भव्य जीवो! तुम सब उन शान्तिनाथ भगवान्‌का आश्रय ग्रहण करो जो कि ससार-का भय दूर करनेवाले है, श्रेष्ठ आनन्दके अनुभवी है, निर्मल शरीरके धारण करनेवाले है, दिव्य ध्वनिका सही विचार करनेवाले है, कामके मदको विदीर्ण करनेवाले है, दयाके मनोहर प्रवाह हैं, जिनेन्द्रोमे धीरवीर हैं तथा अत्यन्त गभीर है ॥१७॥ जिनका अशोक वृक्ष शीतल छायावाला, आश्रित मनुष्योके शोकको नष्ट करनेवाला, सार्थक नामका धारी एव माहात्म्यको पुष्ट करनेवाला है और देव लोग जिनके चारो ओर फूले हुए अपरिमित फूलोके समूहसे ठीक उस तरह वर्षा करते है जिस तरह कि फूलोसे लदे कल्पवृक्ष सुमेरु पर्वतके समीप वर्षा करते है ॥१८॥ समस्त वचनके भेदोका सग्रह करनेवाली जिनकी दिव्यध्वनि प्राणियोके ससार सम्बन्धी सतापको शीघ्र ही दूर करती है और देवोके हाथो द्वारा कम्पित जिनके चँवरोका समूह मुक्तिरूपी लक्ष्मीके कटाक्षोका अनुकरण करता हुआ सुशोभित होता है ॥१९॥ जिनका सिहासन सुमेरु पर्वत के शिखरके साथ मानो इसलिए ईर्ष्या करता है कि वह धैर्यसे सबके स्वामी श्रीशान्तिनाथ भगवान् से द्वेष करता है। और भामण्डल सूर्यके साथ इस क्रोधसे ही मानो विरोध करता है कि यह मेरा पति है। इस तरह प्रसिद्धिको पा चुका है। भावार्थ—जब कि मैं रात दिन प्रकाशमान रहता हूँ और यह सूर्य सिर्फ दिनमे ही प्रकाशमान रहता है फिर मेरा स्वामी कैसा? इस क्रोध से ही मानो जिनका भामण्डल सूर्यके साथ द्वेष करता रहता है ॥२०॥ यह तीनो लोकोकी गति है—शरण है इस भावको सूचित करता हुआ जिनकी दुन्दुभिका गम्भीर शब्द दशो दिशाओको शब्दायमान करता है और जिनका छत्रत्रय ऐसा सुशोभित होता है मानो राग, द्वेष और मोह रूपी अन्धकारको नष्ट करनेके लिए प्रकट हुए तीन चन्द्रमा ही हो ॥२१॥ इस तरह जो अक्षय है, यक्षाधीश जिनके चरणोमे नम्रीभूत है, और इन्द्र जिनकी लक्ष्मीको स्तुति किया करता है उन अतिशय समर्थ श्रीशान्तिनाथ भगवान्‌के लिए मेरा नमस्कार हो ॥२२॥

जब जीवन्धर स्वामी उक्त प्रकार की स्तुतिका जोर-जोरसे उच्चारण कर रहे थे तब जिनालयके अग्रभागमे सुशोभित गगनचुम्बी चम्पाका वृक्ष लाल लाल पल्लवोके बहाने मानो अपना अनुराग प्रकट कर रहा था और उसी क्षण उत्पन्न हुए मनोहर पुष्पोके भारसे वह इतना झुक गया था मानो जीवन्धर स्वामीके शरीरकी कान्तिके देखनेसे उत्पन्न हुई लज्जाके भारसे ही

झुक गया था। जो कोकिलाएँ पहले मौनव्रत लिये हुएके समान चुप बैठी थी वे अब जीवन्धर स्वामीकी गम्भीर एव मधुर स्तुतिके स्वरका अभ्यास करती हुईके समान मधुर स्वर प्रकट करने लगीं। वहाँ जो सरोवर था वह तत्काल ही स्वच्छ जलसे ऐसा भर गया मानो स्फटिकके द्रवसे ही भर गया हो, अथवा जीवन्धर स्वामीके मुखरूपी चन्द्रमाकी कान्तिसे तट पर लगी हुई जो चन्द्रकान्त मणि द्रवीभूत हो रही थी उनसे झरनेवाली जलधारासे ही मानो भर गया हो, अथवा जीवन्धर स्वामीके द्वारा की हुई स्तुतिके सुननेसे सरोवरको जो स्वय आनन्द उत्पन्न हुआ था उसके निष्यन्दसे ही मानो भर गया था। वहाँ जो विविध रङ्गोके कमल थे वे शीघ्र ही फैलनेवाली सुगन्धिसे आकर्षित भ्रमरोके समूहसे व्याप्त हो गये थे। इस तरह जीवन्धर स्वामीकी पुण्य रूपी कुञ्जीके द्वारा उस जिनालयके चिरकालसे बद्ध वज्रमय किवाड़ शीघ्र ही खुल गये।

यह बगीचा भ्रमरोके मधुर शब्दोसे स्वागत गान गा रहा है, फूलोसे झुकी वृक्षोकी डालियोसे शीघ्र ही नमस्कार कर रहा है और सरोवरके स्वच्छ जलसे पादोदक तथा अर्घ्य आदि प्रदान कर रहा है ? इस तरह जीवन्धर स्वामीको बार-बार शङ्का उत्पन्न हो रही थी ॥२३॥ जिनालयके मध्यमे विराजमान निर्मल शरीरके धारक श्रीशान्तिनाथ जिनेन्द्रके दर्शन कर गुरुकुल शिरोमणि-जीवन्धर स्वामीका मन आन्तरङ्गिक भक्तिसे सन्तुष्ट हो गया। उनके नेत्रोंने तत्काल ही पूर्णिमाके चन्द्रमासे द्रवीभूत चन्द्रकान्तमणिकी दशा प्राप्त कर ली और हाथोके युगलने निमीलित कमलोंकी उपमा प्राप्त कर ली ॥२४॥

तदनन्तर कोई एक नागरिक पुरुष जीवन्धर स्वामीके समीप आया। उस पुरुषके शरीरमे रोमाञ्च उठ रहे थे और नेत्रोसे हर्षजनित अश्रु बह रहे थे इसलिए ऐसा जान पडता था मानो रोमाञ्चके बहाने उसने मनोरथ रूप कल्पवृक्षका बीजवपन ही किया था और हर्षजनित अश्रु रूप जलके द्वारा मानो उसे सींच ही रहा था। विनयके भारसे जिसमे आधी सहायता दी गई थी ऐसे प्रणामसे वह अपने पापको दूर भगा रहा था। दयाकी खान जीवन्धर स्वामीने जब उससे पूछा कि तुम कौन हो ? तब सतुष्ट हृदय होकर उसने निम्नलिखित माङ्गलिक उत्तर देना शुरू किया।

देखो, यह सामने एक बडी प्रसिद्ध नगरी सुशोभित हो रही है। यहाँ किसी सुन्दरी स्त्रीका मुखकमल जब पद्मराग मणिनिर्मित कुण्डलाकी प्रभासे रक्तवर्ण हो जाता है तब उसे देख उसका पति समझने लगता है कि मानो इसे क्रोध आ गया है ॥२५॥ यद्यपि यह नगरी 'क्षेमपुरी' इस अभिख्या—नामको धारण करती है तो भी मणिमय महत्त्वोसे इन्द्रपुरी इस अभिख्या नामको ( पक्षमे इन्द्रपुरीकी शोभाको ) धारण करती है ॥२६॥ जिसका चित्तरूपी घर दयासे चित्रित रहता है और जिसका पादपीठ राजमुकुटोकी पुष्पमालाओ सम्बन्धी धूलिके भारसे सदा पीतवर्ण रहता है ऐसा देवान्त नामका प्रसिद्ध राजा उस नगरीमे रहता है ॥२७॥ इस राजाके शासनकालमे निर्दोष तथा गोलाकार मोतियोसे तन्मयता एव भीतर छिद्राका होना तन्तुओको स्थान देनेवाले हारोमे ही था अन्य गुणी मनुष्योमे सदाचारका अभाव तथा आन्तरङ्गिक दोष नहीं थे। चपलतावश अन्य नितम्बोके साथ समागमकी इच्छा केवल मेखलामे ही थी अन्य मनुष्योमे पर-स्त्रीके साथ समागमकी इच्छा नहीं थी। इसी प्रकार यदि चञ्चलता थी तो स्त्रियोके कानो तक लम्बे नेत्रोमे ही थी, अन्य पढे लिखे लोगोमे चञ्चलता—क्षुद्रता नहीं थी ॥२८॥ सुभद्रसेठ राजसेठ पदको प्राप्त था। उसकी स्त्रीका नाम निर्वृति था जो यथार्थमे निर्वृति—सतोष-सुखका ही स्थान थी ॥२९॥ उन दोनोंके क्षेमश्री नामसे प्रसिद्ध एक ऐसी कन्या है जो कि सरस्वतीका निराकरण करनेवाली है और लक्ष्मीका मानो रूपान्तर ही है ॥३०॥ जो कान्तिकी श्रेष्ठ सम्पत्ति है, विनयरूपी समुद्रको बढानेवाली चाँदनी है, लज्जाका उत्पत्ति-स्थान है और कामदेवकी विजयपताका है ॥३१॥ विधाताने जब उसके मुखरूपी पूर्ण

चन्द्रमाको बनाया तो उसके प्रभावसे उनके आसनका कमल निमीलित हो गया और उसके कारण वे स्वय सकीर्णतामे पड गये ॥३२॥ दाँतो की कान्ति जिसमे केशरकी छटा दिखला रही है ऐसा उसका मुख जब निश्चित ही कमल है तब आपको उसका भ्रमर होना ही चाहिए ॥३३॥

इस जिनालयके वज्रमय किवाड खोलनेमे जिसके स्तुतिरूप वचनोकी रचना कुञ्जीका काम देगी वही श्रेष्ठ पुरुष इसका पति होगा—इस प्रकार जन्मलग्नका फल निश्चय करनेमे चतुर ज्योतिषियोकी बात सुनकर सुभद्र सेठ उस अवसरकी प्रतीक्षामे सदा सावधान रहता है। मेरा गुणभद्र नाम है और मुझे उसी सुभद्र सेठने भेजा है। आपके दर्शन कर मै कृतकृत्यताका अनुभव कर रहा हूँ। इतना कहकर वह पुरुष सुभद्र सेठसे यह वृत्तान्त कहनेके लिए चला गया।

तदनन्तर श्रेष्ठ पुण्य और गुणोकी खानभूत जीवन्धर स्वामी सरोवरसे कुछ पुष्प ले भक्ति भारसे नम्रीभूत हो जिनमन्दिरके भीतर गये और वन्दना करने वालोंके लिए कल्पवृक्ष स्वरूप जिनेन्द्र देवकी स्वय पूजा करने लगे ॥३४॥ उधर गुणभद्रने भी उत्तम महलके भीतर विद्यमान सुभद्र सेठके पास जाकर वचनरूपी अमृतके सिञ्चनसे उसकी चिन्तारूपी निद्राको शीघ्र ही दूर कर दिया ॥३५॥ उसने कहा कि कोई एक ऐसा पुरुष रूपी चन्द्रमा जो कि कुवलय—पृथिवी मण्डल (पक्षमे नील कमल) को आनन्द देनेवाला है, सतोष रूपी समुद्रको बढानेवाला है और स्तुति रूपी अमृतकी धारा वर्षाने वाला है, बाह्य उद्यान रूपी आकाशतलमे अवतीर्ण होकर सुशोभित हो रहा है। औरकी तो बात ही क्या, उद्यान भी उसके दर्शनसे सरोवरके जलके बहाने मानो आनन्दके आँसू धारण कर रहा है ॥३६॥ मुझे तो ऐसा लगता है कि वह पुरुष न तो चन्द्रमा है, न कामदेव है और न इन्द्र ही है किन्तु वसन्त है। यदि ऐसा न होता तो चम्पाके वृक्षमे सुगन्धिको फैलाने वाला फूलोका भार कहाँसे आ जाता ? ॥३७॥

जिस प्रकार जब सूर्य पूर्व दिशाकी ओर आता है तब कमलवन अपने आप खुल जाता है—विकसित हो उठता है उसी प्रकार जब वह पुरुष स्तुतियोका उच्चारण करता हुआ उपवनमे आया तब तत्काल ही जिनमन्दिरके किवाड खुल गये।

जिसमें अमृतमयी तरङ्ग उठ रही है ऐसी गुणभद्रकी वाणी सुनकर सुभद्र सेठने उसे भारी पारितोषिक दिया। मानो गुणभद्रने मनोरथकी स्फूर्तिरूपी लताके जो अकुर प्रदान किये थे सेठने उसका मूल्य ही चुकाया था ॥३८॥

तदनन्तर सुभद्र सेठ अपने मित्रोके साथ अत्यन्त ऊँचे रथपर बैठकर नगर द्वारको लाँघता हुआ सामने विराजमान श्रीविमान नामक जिनालयमे पहुँचा। वहाँ जाकर उसने वन्दारुजनोके लिए कल्पवृक्ष स्वरूप श्रीशान्तिनाथ भगवान्‌की सेवामे जिनका चित्त लग रहा था तथा जो अनन्त पुण्यराशिके समान स्फटिक मणिकी लम्बी-चौडी शिलारूप आसनपर बैठे हुए थे ऐसे जीवन्धर स्वामीको देखा।

टिमकार रहित नेत्रोसे परमोत्कृष्ट लक्षणोको देखने वाले सेठने इनके वैभवका निर्णय तत्काल ही कर लिया ॥३९॥ विनयसहित शान्तिनाथ भगवान्‌की पूजाकर बैठे हुए कान्तिमान् जीवन्धर स्वामीके पास जाकर सेठने बडे हर्षसे स्वागत करते हुए कहा ॥४०॥ कि यतश्च आज आप हमारे नयनपथके पथिक हुए है—दृष्टिगत हुए है इसलिए आज हमने अपने नेत्रोंका फल पा लिया, यह दिन मेरे लिए बडा अच्छा दिन है, आज हमारे पूर्वपुरुषो द्वारा की हुई पुण्य रूपी लता फलीभूत हुई है और आज मेरा मनोरथ भी शीघ्र ही पूर्ण होने वाला है ॥४१॥ पद्मा-लक्ष्मी (पक्षमे पद्मों-कमलों) विषयक आप्तता और कुवलय–पृथिवी मण्डल (पक्षमे नील कमल) के उल्लासको विस्तृत करने वाले आप जैसे श्रेष्ठ राजा आज सामने प्रकाशमान हैं इसीलिए सूर्य भयाकलित वृत्ति—भयभीत (पक्षमे दीप्ति युक्त) हो गया है और चन्द्रमा दोषाकर दोषोकी

खान ( पक्षमे रात्रिको करने वाला), कलङ्की और क्षयिष्णु हो गया है ॥४२॥ मेरा आलय—घर आपके चरणकमल सम्बन्धी धूलिके समूहसे शुद्ध किया जाय यह हर्षकी कली हमारे मनमें बहुत समयसे विद्यमान है सो आज आप बुद्धिमान्के द्वारा विकसित की जाने योग्य है नहीं तो निश्चय ही मेरा आलय आकारसे रहित जो लय शब्द उसके वाच्यार्थको—विनाशको प्राप्त हो जायगा ॥४३॥ समस्त भवनोके समूह, यदि सत्पुरुषोके चरण-कमलोकी धूलिके सपर्कसे रहित हैं तो वे अपने नामसे विपरीत अर्थको ही प्राप्त होते है यह बात समस्त विद्वानोमे प्रसिद्ध है इसलिए हे निखिल गुणोके सागर ! मेरे वचन अङ्गीकृत करो–स्वीकृत करो ॥४४॥

तदनन्तर दयालु चित्तके धारक कुरुकुल चन्द्र जीवन्धर स्वामी सेठके वचन स्वीकृतकर सूर्यके रथके वेगकी निन्दा करनेवाले रथके द्वारा गोपुरद्वारमे प्रवेशकर नगरकी गलियोमे पहुँचे। वहाँ महलोकी दोनो ओरकी पक्तियोके झरोखोसे स्त्रियोके कटाक्ष निकल रहे थे उनसे ऐसा जान पडता था मानो दोनो पक्तियोके बीचमे नील कमलके हरे हरे वन्दनवार ही बाँधे गये थे। जीवन्धर स्वामीके नेत्र रूपी कमल कुछ-कुछ लाल थे और कामदेवके समान जान पडते थे। उन्हें देखनेके लिए तालफलके समान स्तनो वाली एव सर्पिणीके समान चोटी वाली एकसे एक बढकर स्त्रियाँ इकट्ठी हुई थीं। जीवन्धर स्वामी गलियो मे से जाते समय उन स्त्रियो के नेत्रो से आनन्दाश्रुओ की परम्पराको, कटीतट से नीवीबन्धनको, और हृदयसे धैर्यकी परिपाटीको एक साथ विगलित कर रहे थे। इस तरह धीरे-धीरे चलते हुए वे सुभद्र सेठके घर पहुँचे।

वहाँ सुवर्णमय सिहासनको अलकृत करनेवाले तथा इन्द्रके समान वैभवके धारक जीवन्धर स्वामीसे सेठने कन्याके साथ विवाह करनेकी बहुत बार प्रार्थना की जिसे इन्होंने स्वीकृत कर लिया ॥४५॥ ससारके अद्वितीय वीर जीवन्धर स्वामीने उत्तम लग्नमे अग्निकी साक्षी पूर्वक सुभद्र सेठके द्वारा प्रदत्त कोमल शरीरकी धारक क्षेमश्रीका पाणिग्रहण किया ॥४६॥ जो स्वेदयुक्त अङ्गुलि रूप कलियो से सुशोभित था ऐसी सुकुमाराङ्गी क्षेमश्रीका कोमल कर-कमल ग्रहणकर जीवन्धर स्वामी सशय करने लगे ॥४०॥ कि क्या यह तुषारसे व्याप्त कमलका कुड्मल है ? अथवा नहीं, यह कमलका कुड्मल नहीं है क्यो कि उसमे हाथ जैसी कान्ति नहीं होती। तो क्या नखरूपी चन्द्रमाका हिम है ? अथवा नहीं, यह नखचन्द्रका हिम नहीं है क्यो कि उसमे सुगन्धि नहीं होती। तो क्या हस्तकमलसे झरता हुआ मकरन्द है ? अथवा नहीं, यह मकरन्द नहीं है। तो क्या है ? अमृत ही प्रसारको प्राप्त हो रहा है ॥४७॥ बहुतभारी कान्तिके धारक एव मणिमय आभूषणोसे सुशोभित वे दोनो दम्पती वेदीके ऊपर ऐसे सुशोभित हो रहे मानो रति और कामदेव ही हो ॥४८॥ जो अपने चरणोसे कमलोकी निन्दा करती थी, ऊरुओ के युगलसे श्रेष्ठतम कदलीके वृक्षकी शोभा धारण करती थी, हाथो से नवपल्लवो की उपमा प्रकट करती थी और स्तनयुगलसे चकवा-चकवीका तिरस्कार करनेमे निपुण थी ऐसी क्षेमश्री जीवन्धर स्वामीके समीप बहुत ही अधिक सुशोभित हो रही थी ॥ ४९ ॥

*इस प्रकार महाकवि श्री हरिचन्द्रविरचित जीवन्धरचम्पू-काव्यमें क्षेमश्रीकी प्राप्तिका वर्णन करनेवाला छठा लम्भ समाप्त हुआ।*

# सप्तम लम्भ

तदनन्तर जीवन्धर स्वामी कृशाङ्गी क्षेमश्रीके निरन्तर सयोगरूप कारणसे होनेवाले असीम सुखका अनुभव कर किसी दिन रात्रिके समय पहलेकी तरह अकेले ही चल दिये और क्रमसे वनको पार भी कर गये ॥१॥

उधर प्राणनाथके वियोगसे दु खी होनेके कारण क्षेमश्रीकी बुरी हालत हो गई। उसकी कान्ति जली हुई रस्सीके समान श्याम एव नि सार हो गई। वह दीर्घ नयनयुगल और दीर्घ नि श्वासको धारण कर रही थी। स्थूल स्तन और स्थूल सताप धारण कर रही थी। उसके केशो का समूह तथा चित्त दोनो ही तिमिरसमूहकी सहायता कर रहे थे—उसके समान काले थे। उसकी शरीरलता और कमर दोनो ही कृश थे। साथ ही वह दु ख रूपी सागरमे निमग्न रहती थी। पुत्रीकी ऐसी दशा देख सुभद्र सेठ भी बहुत दु खी हुआ। फलस्वरूप उसने वनमे जाकर जहॉ-तहॉ जीवन्धर स्वामीकी खोज की पर जब उनका मार्ग नही मिला तब वह लौट आया।

आकाशमे चन्द्रमाकी तरह वनके मध्यमे घूमनेके लिए चतुर दानवीर जीवन्धर स्वामीने किसी धर्मात्मा वनसेवकके लिए अपने मणिमय आभूषण देनेकी इच्छा की ॥२॥ उसी समय वनभूमिके मार्गमे कोई एक ऐसा पथिक उनके समीप आया जो कि हाथमें लम्बा परेना लिये था, कम्बलसे जिसका शरीर ढक रहा था, जिसकी कमरमे हॅसिया लटक रहा था और जिसके कन्धेपर हल रखा हुआ था। सो ठीक ही है क्योकि प्राणियोकी प्रवृत्ति भाग्यके अनुकूल ही होती है ॥३॥ जब वह पुरुष इनके पास आया तब नील कम्बलसे शरीर आच्छादित होनेके कारण ऐसा जान पडता था मानो उस अज्ञानके पटलसे आवृत था जो कि भीतर नहीं समा सकनेके कारण बाहर भी फैल रहा था। उसके शिरपर मैला-कुचैला साफा बॅधा हुआ था जिससे ऐसा जान पडता था मानो जीवन्धर स्वामीके दर्शनसे उसके पाप ही निकले जा रहे हों। वह कान्ति और जाति दोनो ही की अपेक्षा जघन्य वर्ण था—कान्तिहीन एव शूद्र वर्ण का था। उसे समीप आया देख दयालु जीवन्धरने पूछा कि कहो कुशल तो है?

जिस प्रकार गम्भीरता प्रभुत्वका आभूषण है और सौम्यता औदार्यका आभरण है उसी प्रकार सुलभता—छोटे-बडे सबसे मिलना महत्ताका आभूषण है ॥४॥ अकेला महत्त्व सुमेरु पर्वतमें भी है और अकेली सुलभता ढेलेमे भी प्रसिद्ध है परन्तु महत्त्व और सुलभता ये दोनो अन्यत्र कहीं एक साथ नहीं दिखीं। हॉ, जीवन्धर स्वामीमे अवश्य ही दोनो एक साथ स्पष्ट रूपसे निवास कर रहे थे ॥५॥ उस शूद्र मानवने भी विनम्र हो जीवन्धर स्वामीसे कहा कि कुशल है और आज आपका दर्शन होनेसे विशेष कुशल है ॥६॥

यह सुनकर निष्कपट बन्धु तथा जीवादि तत्त्वोका यथार्थ विवेचन करनेमे चतुर जीवन्धर स्वामीने ऐसे अगण्य पुण्यसे प्राप्त होने योग्य मोक्षमार्गका वर्णन करना शुरू किया।

उन्होने कहा कि असि मषी आदि छह कर्मोंसे उत्पन्न हुआ सुख कुशल नहीं है क्योंकि वह अनेक आशारूपी लताओकी उत्पत्तिके लिए कन्दस्वरूप है। किन्तु जो सुख मोक्षसे उत्पन्न होता है, अपनी आत्मासे साध्य है, अन्तरहित है और आत्मस्वरूप है वही कुशल स्वरूप है ॥७॥ वह उत्कृष्ट आत्मसुख रत्नत्रयकी पूर्णता होनेपर ही प्राप्त हो सकता है और वह रत्नत्रय सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्र नामसे प्रसिद्ध है ॥८॥ आप्त, आगम और पदार्थका श्रद्धान करना सम्यग्दर्शन कहलाता है। भव्य लोकके आभूषणस्वरूप ज्ञान और चारित्र सम्यग्दर्शन मूलक ही होते हैं ॥९॥ जिस प्रकार समस्त अङ्गोमे मस्तक और समस्त इन्द्रियोंमें

नेत्र प्रधान है उसी प्रकार मोक्षके समस्त अङ्गोमे सम्यग्दर्शन प्रधान माना जाता है ॥१०॥ ज्ञान, दर्शन और सुख ही जिसका लक्षण है ऐसी निर्मल आत्मा समस्त अपवित्रताके मूल कारण शरीरादिसे भिन्न है ऐसा कहा गया है ॥११॥ इत्यादि रूपसे निज और परका सशय रहित ज्ञान होना सम्यग्ज्ञान कहलाता है। सम्यग्ज्ञानी मनुष्यको निश्चय ही पर द्रव्यका त्याग करना चाहिये ॥१२॥ त्याग करनेवाले जीव अनगार और सागारके भेदसे दो प्रकारके कहे गये हैं। उनमे जो समस्त पापोका त्याग कर देते हैं वे अनगार कहलाते है ॥१३॥ जिस प्रकार किसी बडे बैलके द्वारा उठाने योग्य भारको उसका बच्चा नहीं उठा सकता है उसी प्रकार तुम भी मुनियोके धर्मको नहीं उठा सकते हो इसलिए तुम गृहस्थका धर्म धारण करो। इसके प्रभावसे मुक्तिरूपी लक्ष्मी तुम्हारे निकट हो जावेगी ॥१४॥ जो सम्यग्दर्शन तथा सम्यग्ज्ञानके धारक होकर पॉच अणुव्रतोसे सम्पन्न होते है तथा गुणव्रत और शिक्षाव्रतोके धारण करनेमे उद्यत रहते है वे पापारम्भ करने वाले गृहस्थ कहलाते है ॥१५॥ हिंसा, झूठ, चोरी, कुशील और परिग्रह इन पॉच पापोसे कथचित्-एक देश विरक्त होना तथा मद्य, मास और मधुका त्याग करना ये आठ मूल गुण है ॥१६॥ दिग् देश तथा अनर्थदण्डसे जो विरति होती है उसे गुणव्रत कहा है ॥१७॥ आगमके जानने वालोने सामायिक, प्रोषधोपवास, अतिथिसविभाग और सल्लेखना ये चार प्रकारके शिक्षाव्रत बतलाये है ॥१८॥ इन उपर्युक्त व्रतोसे सम्पन्न मनुष्य किसी देश और किसी कालमें महाव्रती होता है इसलिए गृहस्थोका धर्म अवश्य ही ग्रहण करना चाहिए ॥१६॥

इस प्रकार जीवन्धर स्वामीके द्वारा प्रतिपादित धर्मको उस शूद्र पुरुषने शिरसे तथा हृदयसे स्वीकृत किया। जीवन्धर स्वामीने अपने मणिमय आभूषण उतारकर उसे दे दिये। उनके वे आभूषण ऐसे जान पडते थे मानो अन्तर्गत प्रतापकी बोडियोका समूह हो। धर्मात्मा शूद्र मानवने वे आभूषण बहुत भारी आदरसे युक्त हाथसे ग्रहण किये। उसके लिए वे आभूषण ऐसे जान पडते थे मानो उसका परिपाकको प्राप्त हुआ भाग्यका समूह हो। हर्षाश्रुओके जलसे वह उन आभूषणोको मानो धो ही रहा था, और बहुत भारी संतोषसे उसका अन्तरङ्ग कोरकित हो गया था। जीवन्धर स्वामी उस धर्मात्माको विदाकर तथा उसीका स्मरण करते हुए उस वनसे बाहर निकले।

उस समय सूर्य आकाशके मध्यको, हरिण जलसे भरी वृक्षकी क्यारीको, मनुष्योकी जिह्वा शोषणको और शरीर निकलते हुए पसीनाको एक साथ प्राप्त हो रहा था ॥२०॥

उस समय, जिनके गण्डस्थल घिसे हुए चन्दनके रससे सफेद थे, जो अपने अतिशय चञ्चल कर्णरूपी तालपत्रकी हवासे अपने मुखोंको हवा कर रहे थे तथा सूँडसे छोडे हुए जलके छींटोंसे जो हृदय-स्थलको सींच रहे थे ऐसे जङ्गली हाथी जब परिणत सूर्यके सतापसे दुखी होनेके कारण धीरे-धीरे आकर सरोवरमें प्रवेश कर रहे थे, भ्रमर कर्णिकारकी बोडियोको भेदकर उनके भीतर छिप रहे थे। कारण्डव पक्षी सतप्त जलको छोडकर कमिलिनीके शीतल पत्तोकी सेवा कर रहे थे और पिंजड़ोमे बद्ध क्रीडाशुक जब पानीकी याचना कर रहे थे तब जीवन्धर स्वामी यद्यपि तीनो जगत्में एक छत्रके समान आचरण करनेवाले कीर्तिमण्डलके द्वारा समस्त जनताके सतापको नष्ट करनेवाले थे तो भी थककर विश्राम करनेके लिए नमेरु वृक्षके नीचे पहुँचे।

समुद्रके समान गम्भीर और सुमेरुके समान स्थिर जीवन्धर स्वामी वहाँ बैठे ही थे कि मधुर शब्द सुनते ही इस प्रकार संशय करने लगे ॥२१॥ क्या यह कामदेवके धनुषकी टङ्कार है, या मदोन्मत्त भ्रमरोंकी झकार है? या हसोका मनोहर कण्ठनाद है या क्रीडाकोकिलाओका सुन्दर आलाप है? ॥२२॥

थोडी ही देर बाद जब यह निश्चय हो गया कि यह शब्द परस्त्रीके नूपुरोका है तब उन्होने उक्त सशयको दूर हटा दिया। उनका चित्त परस्त्रियोंसे विरक्त तो था ही इसलिए जिस ओरसे उक्त शब्द आ रहा था उस ओर उन्होने पीठ फेर ली।

उस वनमें कोई एक विद्याधरी अपने पतिके साथ घूम रही थी। ज्यो ही उसने जीवन्धर स्वामीको देखा त्यों ही वह किसी बहानेसे पतिको धोखा देकर इनके समीप आ गई ॥२३॥ उस विद्याधरीका मुख पूर्णिमाके चन्द्रमाको जीतकर भ्रकुटीरूपी चापके बहाने मानो विजयपताका ही फहरा रहा था और कर्णाभरणके मणिके बहाने मानो दोनो कानोमे जीतका कीर्ति पत्र ही धारण कर रहा था ॥२४॥ बैलके कन्धेके समान स्थूल कन्धोवाले जीवन्धरके साथ समागमकी इच्छा करनेवाली वह लजीली सुन्दरी उनके शरीरकी सुन्दरता देख-देखकर तृप्त नही हो रही थी ॥२५॥ जीवन्धर स्वामीके दोनो कन्धे इस ससारमे विजयलक्ष्मीके क्रीडाचलके समान सुशोभित थे, उनका वक्ष स्थल लक्ष्मी देवीके बैठनेके वज्रमय पट्टकके समान जान पडता था। उनकी नाभि तरुण स्त्रियोंके नेत्ररूपी विशाल हाथियोको रोकनेके लिए मानो बारी थी। जङ्घाएँ सुपारीके गुच्छकी निन्दा करनेवाली थीं और पैर कमलोंको जीतनेवाले थे ॥२६॥ जिनका मुख सरस्वतीकी क्रीडास्थलीका भ्रम फैला रहा था, जिनकी नाक कलोओके उतरनेके लिए बनाई हुई सीढियोका सशय उत्पन्न कर रही थी, जिनके नेत्र लक्ष्मीके विशाल क्रीडा सरोवरका सदेह दे रहे थे और जिनकी भौंहोका युगल निश्चित ही नीमके पत्तोका आडम्बर दूर कर रहा था ॥२७॥ उन सर्वाधिक कान्तिसे उज्ज्वल जीवन्धर स्वामीको देखकर मैथुनकी इच्छा रखनेवाली वह विशालाक्षी कामसे वञ्चित होती हुई यह वचन बोली ॥२८॥ कि हे श्रीमन्! आपके शरीरकी कान्तिसे मेरे नेत्र सफल हो गये हैं। वचनोके माधुर्यसे कान और गुणोकी मालासे हृदय भी सफल हो गया है ॥२९॥ हे आर्य! अब शीतल कटाक्षसे मेरी विरहाग्निको शान्त कीजिए, मुख चन्द्रकी कान्तिरूपी सपदाके द्वारा मेरी कामान्धताको नष्ट कीजिए। हे दयानिधे! सुधाके समान वाणी और अमृतके समान अधरोष्ठका रस देकर मेरी इस बढती हुई कामसम्बन्धी तृष्णाको दूर कीजिए ॥३०॥

जिनका मन कामविकार सम्बन्धी अन्धकारको नष्ट करनेके लिए सूर्यके समान था, जो कार्यज्ञ मनुष्योमे अग्रणी तथा वैराग्यका चिन्तन करनेमे प्रवीण थे ऐसे जीवन्धर स्वामी विद्याधरी के पूर्वोक्त वचन सुनकर उस वनसे बाहर निकल पडे। तदनन्तर कामके बाणोसे जिसका विवेक नष्ट हो गया था और जिसकी शरीररूपी लता कामाग्निको प्रज्वलित करनेके लिए अरणिके समान थी ऐसी वह विद्याधरी कुछ दूर तक उनके साथ आई। अन्तमें उनका अभिप्राय जान उनके मनको वश करनेका कुतूहल बढाती हुई इस प्रकार अपना वृत्तान्त प्रकट करने लगी।

हे विभो! मै अनङ्गतिलका नामकी एक विद्याधरकी लडकी हूँ। कोई एक विद्याधर मुझे इस वनमे ले आया था परन्तु अब उसने अपनी स्त्रीके भयसे मुझे निकाल दिया है। हे दयासागर! हे पूजनीय! आप मेरी रक्षा कीजिए ॥३१॥ अशरणके लिए शरण देना, परोपकार करना, दयामे तत्पर रहना, और उदारताका व्यवहार करना ये आपके स्वाभाविक गुण है ॥३२॥

इतनेमे ही किसीका आर्तस्वर सुनाई दिया—"हा प्रिये! हा प्राणकान्ते! कहाँ हो? कहाँ हो? वियोगकी वेदना विषकी तरह फैल रही है, अग्निकी तरह अङ्गोको जला रही है, मृत्युकी तरह प्राणोको निकाल रही है, मोहकी तरह विद्याको लुप्त कर रही है, और करोतकी तरह मर्मोंको छेद रही है।" ज्यो ही उस विद्याधरीने यह आर्तस्वर सुना त्यो ही वह किसी मिषसे अन्तर्हित हो गई। जीवन्धर स्वामी इस घटनासे विस्मयके कारण आँख फाडकर रह गये। तदनन्तर वह विद्याधर पास आकर गद्गद स्वरसे कहने लगा।

मै प्याससे पीडित चित्तवाली अपनी सती स्त्रीको यही बैठाकर तालाबके तटपर जलके लिए गया था पर वापिस आने पर भाग्यकी प्रतिकूलतासे उस कमललोचनाको यहाँ नहीं देख रहा हूँ ॥३३॥ हे नरोत्तम ! मेरी विद्या और मनोवृत्ति दोनों ही उसके साथ चली गई है इसलिए वह कहाँ गई होगी इसकी चिन्ता भी नही की जा सकती है ॥३४॥ इस प्रकार मै कर्तव्यके विषयमें मूढ हो रहा हूँ और आप बुद्धिमानोंमे अग्रगण्य है इसलिए हे नरोत्तम ! मुझे लक्ष्यकर बतलाइये कि इस समय मुझे क्या करना चाहिए ॥३५॥

इस तरह विद्याधरके दीनताभरे वचन सुनकर समुद्रके समान गम्भीर जीवन्धर स्वामी मन्द मुसकानकी कान्तिके कपटसे अमृतकी धाराको बिखेरते हुए निम्नाङ्कित गभीर वचन बोले।

उन्होने कहा कि धीरता और उदारतासे रहित राजा, बुद्धिहीन गुरु, कार्य-अकार्यके विचारसे शून्य मन्त्री, युद्धभीरु योद्धा, सर्वज्ञके स्तवनसे रहित कवि, वक्तृत्वकलासे रहित विद्वान् और स्त्री-विषयक वैराग्यकी कथासे अनभिज्ञ पुरुष—ये सब साधारण है—एक समान तुच्छ व्यक्ति हैं ॥३६॥ यतश्च मृगनयनी स्त्रियोका चित्त वज्रसे भी अधिक कठोर होता है, वचनका प्रचार फूलसे भी अधिक कोमल होता है और कार्य अपने केशसे भी अधिक कुटिल होता है इसीलिए विद्वान् लोग उनका विश्वास नही करते हैं ॥३७॥ स्त्रीका मुख कफका भाण्डार है परन्तु मूर्ख कवि कहते हैं कि यह चन्द्रमाके समान शोभित होता है, दोनो नेत्र मलसे भरे है परन्तु मूर्ख कवि कहते हैं कि ये विकसित नील कमलके समान सुशोभित है, स्तन मासके सघन पिण्ड हैं परन्तु मूर्ख कवि उन्हें हाथीका गण्डस्थल बतलाते है, और नितम्बमण्डल खून और हड्डियोके पुञ्जसे व्याप्त है परन्तु मूर्ख कवि उसे बालूका बड़ा भारी टीला बतलाते है सो वास्तवमे यह कवियोके रागका उद्रेक ही है ॥३८॥

जब दयाको विस्तृत करनेवाले जीवन्धर स्वामीने देखा कि इस विद्याधरके जड हृदयमें मेरे वचन ठीक उस तरह नहीं ठहर रहे हैं जिस तरहकी कुत्तेके पेटमे घी नहीं ठहरता है। तब वे उस वनसे बाहर निकल गये और किसी उपवनकी भूमिमें जा पहुँचे। वह उपवनकी भूमि किसी स्त्रीके समान जान पडती थी क्योकि जिस प्रकार स्त्री मुख-भाग—ललाटमे लगे हुए तिलकसे सुशोभित होती है उसी प्रकार वह उपवनकी भूमि भी मुख-भाग—अग्रभागमे लगे हुए तिलकसे सुशोभित थी। जिस प्रकार स्त्री पृथुलकुचं विराजिता अर्थात् स्थूल स्तनोंसे सुशोभित होती है उसी प्रकार वह उपवनकी भूमि भी पृथु-लकुच विराजिता अर्थात् स्थूल लकुचके फलोसे सुशोभित थी। जिस प्रकार स्त्री अक्षतरूप शोभिता—अखण्डरूपसे सुशोभित रहती है उसी प्रकार वह उपवनकी भूमि भी अक्षत-रूप शोभिता—अक्ष—बहेड़ेके वृक्षोसे उपशोभित थी और जिसप्रकार स्त्री मदनाधिष्ठिता कामसे युक्त होती है उसी प्रकार वह उपवनकी भूमि भी मदनाधिष्ठिता—मैनार वृक्षोसे सहित थी।

उस उपवनकी भूमिमे भ्रमरसमूहकी झंकार कानोको, नवीन पुष्पोसे लदे वृक्ष नेत्रको, विकसित कमलोंकी सुगन्धि घ्राणको, वापिका मनको, वायु स्पर्शनको और पके हुए रसीले फल रसना इन्द्रियको सुखी कर रहे थे। इस तरह सभी इन्द्रियाँ वहाँ सुखको प्राप्त हो रही थीं ॥३९॥ उस उपवनमें वनकी लक्ष्मीके समान विशाल और कमलोसे सुन्दर ( पक्षमें कमलके समान सुन्दर ) निर्मल सरोवर परम आनन्द उत्पन्न कर रहा था ॥४०॥

वहीं एक आमका वृक्ष था जो बहुत ही ऊँचा था। पक्षियोंके समूहसे उसके हरे-हरे पत्ते व्याप्त थे और मधुके लोभी भ्रमरोके समूहसे जो काला-काला दिख रहा था। उसकी डालीके अग्र भागपर फल सुशोभित था जो वन देवताकी रससे परिपूर्ण सुवर्णमय पिटारीके समान जान पड़ता था और परिपाकके कारण पाटलवर्णका हो रहा था। उस फलको गिरानेके लिए राजाके लड़के प्रयत्न कर रहे थे परन्तु उनके वाणोके समूह लक्ष्यभ्रष्ट हो रहे थे। धनुष विद्याके लोकोत्तर

पाण्डित्यसे मण्डित जीवन्धर कुमार उनका यह तमाशा देख रहे थे। उन्होंने हाथमे धनुष लेकर उसकी टकारसे दिशाओंके अन्तरालको व्याप्त करते हुए वेगसे एक ही बाण छोडा और निशाना बनाकर बाण सहित उस फलको हाथमे ले लिया।

ऐसा जान पडता था कि मार्गण-बाण ( पक्षमे याचक ) के लिए फल प्रदान करनेवाला आमका वह उदार वृक्ष कल्पवृक्षपनेको प्राप्त हो रहा था। यदि ऐसा न होता तो वह सुमनो—पुष्पो ( पक्षमे देवो ) के द्वारा सेवनीय कैसे होता ? ॥ ४१ ॥ बाणविषयक कौशलके पारगामी जीवन्धर स्वामीके कर कमलमे बाण सहित फलको आया देख राजकुमारोका समूह शीघ्र ही आश्चर्य करने लगा और प्रशसाके कारण उनके कर्णफूल नीचे गिरने लगे ॥४२॥

तदनन्तर एक राजकुमार विनयके साथ उनके पास जाकर डरता-डरता कहने लगा कि हे महाशय, हे धनुष विद्याके पण्डित ! यद्यपि मुझे आप जैसे सज्जनोंके साथ वार्तालाप करनेकी पद्धति ज्ञात नहीं है तो भी आपकी धनुर्विद्या सम्बन्धी चतुराईके देखनेके समय उत्पन्न हुआ विस्मय और सुवर्णके समान गौरवर्ण आपके शरीरकी सुन्दरता के अवलोकनसे उत्पन्न हुआ आनन्द मुझे वाचालित कर रहे हैं—प्रेरणा देकर बोलनेके लिए बाध्य कर रहे है।

इसलिए हे श्रीमन् ! उचित हो चाहे अनुचित, मै आपसे एक प्रार्थना करता हूँ, आप मेरे वचन निश्चयसे कर्णगोचर कीजिये ॥४३॥ यहाँ एक बहुत बडी हेमाभपुरी नामकी नगरी है। रात्रिके समय इस नगरीके हीरोसे निर्मित महलोपर जब चन्द्रमाका प्रतिबिम्ब पडता है तब वह ऐसा दिखाई देता है मानो क्षीरसागरमे फिरसे निवास करने लगा हो ॥४४॥ उस नगरीमे प्रात कालके समय जब पद्मराग-मणियोंके महल सूर्यकी लाल लाल किरणोके साथ एकताको प्राप्त होते हैं तब सज्जन लोग अन्धकारकी तरह हाथके स्पर्शसे उनका निश्चय कर पाते है ॥४५॥ दृढ मित्र नामका प्रसिद्ध राजा उस नगरीका निरन्तर पालन करता है। कमलके समान निर्मल और लम्बे नेत्रोको धारण करनेवाली एव पृथिवीतलकी आभूषण स्वरूप नलिना उसकी स्त्री है ॥४६॥ उन दोनोंके सुमित्र आदि बहुतसे पुत्र हैं और मैं भी उनमेसे एक हूँ। परन्तु हम सबके सब ठीक उसी तरह विद्यासे रहित हैं जिस प्रकार कि नदीसे रहित पर्वत होते है ॥४७॥

हमारे पिताजी धनुषविद्यामे कुशल—श्रेष्ठ मनुष्यको खोज रहे है सो जिनका भुजदण्ड पराक्रमसे हटाये हुए सामन्त स्त्रियोंके नेत्रोंके कज्जलकी शङ्का उत्पन्न करनेमें निपुण प्रत्यञ्चा सम्बन्धी भट्टकी कालिमासे सुशोभित है ऐसे आपके दर्शनसे वे ठीक उसी तरह परम आनन्दका अनुभव करेंगे जिस तरह मेघके दर्शनसे मयूर, चन्द्रमाके दर्शनसे समुद्र, वसन्तके दर्शनसे वनखण्ड और सूर्यके दर्शनसे कमलाकर परम आनन्दका अनुभव करता है।

इसलिए हे विद्वन् ! हमारे पिताकी इच्छा रूपी लताको जो कि इस समय पुष्पित हो रही है और विशाल नेत्रोकी धारक सभाको सफल कीजिये ॥ ४८ ॥ दयाके सागर जीवन्धर स्वामी ने उस राजपुत्रके विनयसे सुशोभित वचन कानमे, राजदर्शनके लिए अनुमति मनमे, और अपने चरणकमल राजपुत्रोके द्वारा सामने खडे किये हुए रथपर एक साथ तत्काल ही धारण किये ॥४९॥

तदनन्तर जुदे-जुदे रथोपर बैठे हुए राजपुत्रोंके द्वारा जिनका रथ घिरा हुआ है ऐसे जीवन्धर स्वामीने नगरद्वारमे प्रवेश किया। उस समय महलोंके झरोखोसे झाकनेवाली स्त्रियाँ उन्हें बड़ी चाहसे देख रही थीं। क्रम-क्रमसे वे राजमहलके द्वारपर पहुँचकर रथसे नीचे उतरे। राजपुत्रोंने उन्हें आगे किया और द्वारपालोने मार्ग दिया। इस तरह वे राजसभामे पहुँचे।

राजाने पुत्रके कहनेसे तथा जीवन्धर स्वामीका शरीर देखनेसे उनकी महिमारूप सम्पत्ति को जानकर उन्हे रत्नमय सिंहासनपर बैठाया, उन्हींके समीपमे पुत्रोको बैठाया और नेत्ररूपी चकोरकी उनके मुखरूपी चन्द्रमापर बैठाया अर्थात् अपने नेत्रोंसे उनके मुखचन्द्रकी ओर देखने लगा ॥५०॥ जिस प्रकार फूले हुए कमलसे मकरन्द झरनेके पश्चात् बहुत भारी सुगन्धिरूपी लक्ष्मी

प्रकट होती है उसी प्रकार राजाके मुखारविन्दसे कुशल समाचार पूछनेके बाद निम्नलिखित वाणी प्रकट हुई ॥५१॥ उन्होंने कहा कि किस जगहके लोगोंके मन आपके विरहसे कातर हो रहे है और आपके दर्शनसे किस जगहके लोगोके नेत्रोको आनन्द उत्पन्न होनेवाला है अर्थात्— आप कहाँसे आये है और कहाँ जानेवाले है ? ॥५२॥

परिपक्व भाग्यको धारण करनेवाला वह कौन सा देश है जो कि आपके प्रवालतुल्य चरण युगलके स्पर्श-सुखका अनुभव करेगा ? किस नगर सम्बन्धी महलोंके आँगनोको अलकृत करने वाली स्त्रियोंके नेत्ररूपी नील कमलोमे आपके दर्शनसे उत्पन्न हुए वर्षाश्रुओका निष्यन्द मकरन्द की शङ्का उत्पन्न करेगा ? किस वशरूपी लतामे ( पक्षमे बासकी लतामे ) आप उपमारहित होकर भी ( पक्षमे मुक्ताकी उपमासे रहित होकर भी ) मुक्ताफलके समान आचरण करते है ? और कौन मनुष्य आपके द्वारा पुत्रवालोमे भाग्यवानोमें, माहात्म्यवानोमे तथा कीर्तिमानोमें मुकुटमणिता—श्रेष्ठताको प्राप्त हुआ है—आप किसके पुत्र है ?

वचनोके मार्गमे शीघ्रतासे आगे बढनेवाले जीवन्धर स्वामीने यथायोग्य उत्तरके अक्षरोसे राजाके पूर्वोक्त प्रश्नोका समाधान किया ॥५३॥ विनयपूर्ण निर्दोष उत्तर सुननेसे जिसका कौतूहल दूना हो गया था ऐसे राजाने चिरकाल तक उनसे याचना की कि आप हमारे पुत्रोको धनुषकी श्रेष्ठ कला सिखला दीजिये ॥५४॥ बुद्धिमान् राजाने जीवन्धर स्वामीका अभिप्राय जानकर अपने सब पुत्र उनके अधीन कर दिये ॥५५॥

तदनन्तर शुभ मुहुर्तके समय जीवन्धर स्वामीने आयुधशालामे प्रवेशकर राजपुत्रोके लिए धनुर्विद्याविषयक कुशलताका व्याख्यान करना शुरू किया। जिस आयुधशालामे उन्होने प्रवेश किया था वह धनुष, भिण्डिपाल, परिघ, मुद्‌गर, फरशा आदि शस्त्रोसे सुशोभित थी। वह कभी पृथिवीके समान जान पडती थी क्योकि जिस प्रकार पृथिवी शरधि अर्थात् समुद्रोसे अलकृत होती है उसी प्रकार वह आयुधशाला भी शरधि अर्थात् तरकशोसे सुशोभित थी। कभी देवपुरीके समान जान पडती थी क्योकि जिस प्रकार देवपुरी, सर्वतोऽमर शोभिता अर्थात् सब ओरसे देवों के द्वारा सेवित है उसी प्रकार आयुधशाला भी सर्वतोमर सेविता अर्थात् सब प्रकारके तोमर नामक शस्त्रोसे सेवित थी। कभी समुद्रकी वेलाके समान जान पड़ती थी क्योकि जिस प्रकार समुद्रकी वेला प्रचुरतर वारिविराजिता अर्थात् बहुत भारी जलसे सुशोभित रहती है उसी प्रकार आयुधशाला भी प्रचुरतरवारि-विराजिता अर्थात् बहुत भारी तलवारोसे सुशोभित थी। कभी वनकी सीमाके समान प्रतिभासित होती थी क्योकि जिस प्रकार वनकी सीमा पत्रिकुलपरिवृत्ता अर्थात् पक्षियोके समूहसे परिवृत रहती है उसी प्रकार आयुधशाला भी पत्रिकुलपरिवृता अर्थात् वाणोके समूहसे परिवृत थी। शस्त्राकी कान्तिसे जिसकी लालिमा दूनी हो गई थी ऐसी लाल मिट्टीसे वहाँका भूमिभाग व्याप्त था इसलिए वह आयुधशाला ऐसी जान पड़ती थी मानो धनुर्विद्याके पण्डित जीवन्धर स्वामीका प्रताप ही धारण कर रही थी और बीचमे गडे हुए वज्रमय खम्भसे शोभित थी इसलिए शस्त्रोके समूहसे जीतकर कैद किये हुए इन्द्रके वज्रको ही मानो धारण कर रही थी।

तदनन्तर राजपुत्रोका समूह धनुर्विद्यामे निपुणताको, जीवन्धर स्वामीकी कीर्तिरूपी तरङ्गों-का समूह तीनो लोकोको और राजा आनन्दरूपी रसको प्राप्त हुआ ॥५६॥ बुद्धिमानोमे अग्रगण्य राजाने विद्याविषयक चातुर्यरूपी चौकीपर बैठे हुए अपने पुत्रोके समूहपर दृष्टि फैलाई। सुवर्णमय आसनपर विद्यमान जीवन्धर स्वामीपर प्रीति बढाई और अन्तरङ्गमे चिरकाल तक यह चिन्ता विस्तृत की कि वीरोके समूहसे पूजित कलाके दानरूपी माननीय उपकारसे प्रशसनीय इन जीव-न्धर स्वामीका क्या उपकार किया जाय ? ॥५७॥

तदनन्तर राजाने कन्या देना ही करने योग्य उपकार है ऐसा निश्चयकर उनसे विवाहकी प्राथना की और समुद्रके समान गम्भीर दयालु जीवन्धर स्वामीने भी धीरे-धीरे स्वीकृति दे दी।

फलस्वरूप कुरुपति जीवन्धर स्वामीने राजाके द्वारा प्रदान की हुई, यौवनके आरम्भसे मदमाती, वक्ष स्थलपर माला धारण करनेवाली, एव समस्त गुणो से श्रेष्ठ राजपुत्री कनकमालाको उत्तम मुहूर्तके समय सुवर्णमय मण्डपमे स्वीकृत किया—विवाहा ॥५६॥

*इस प्रकार महाकवि श्री हरिचन्द्रविरचित जीवन्धरचम्पू-काव्यमें कनकमालाकी प्राप्तिका वर्णन करनेवाला सातवाँ लम्भ समाप्त हुआ।*

# अष्टम लम्भ

जीवन्धर स्वामी नीले केशोवाली कनकमालाको विवाहकर सुखरूपी सागरमें निमग्न हो गये और सालोमे स्नेह होनेके कारण मृगनयनी कनकमालाके साथ रमण करते हुए चिरकाल तक वही रहे आये ॥१॥

अथानन्तर किसी एक दिन सामने खडी हुई, स्त्रीसे जीवन्धर स्वामीने पूछा। उस स्त्रीके मुखारविन्दसे मन्द हास्यरूपी मकरन्द झर रहा था। विस्मयके कारण उसके नेत्ररूपी नीलकमल टिमकार रहित थे इसलिए ऐसे जान पडते थे मानो सालकआनन अर्थात् अलक सहित आनन (पक्षमे साल वृक्षोके काननसे) लाल-लाल अधररूपी पल्लवोंकी सुगन्धिके कारण खिचकर आये हुए किन्तु नासारूपी चम्पकके देखनेसे वहीं पर निश्चलताको प्राप्त हुए भ्रमर ही हो। उसकी रोमराजि रूपी लताकी कान्ति मरकतमणिकी चूडीकी प्रभासे अत्यन्त सघन थी। हिलते हुए स्तनोसे पराजित हसके समान उसकी चाल थी, इसलिए मन्दवायुसे जिसके दो गुच्छे हिल रहे थे ऐसी चलती फिरती मानो सुवर्णकी लता ही थी। जीवन्धर स्वामी यद्यपि सामने बैठे थे तो भी समस्त मनुष्योके नेत्ररूपी कमलोको निमीलित करनेवाले तेजके समूहसे व्याप्त थे अत वह स्त्री उन्हें देखनेमे अक्षम थी। फलस्वरूप कमलके समीप उल्लसित श्रेष्ठ पल्लवका भ्रम करने वाले एव नेत्रोके उपरिम भागसे सुन्दर हाथसे मुख छिपाकर उन्हें देख रही थी। जीवन्धर स्वामीने उससे पूछा कि—

हे कुरङ्ग लोचने! हे मृदुल शरीरे! तुम क्या कहना चाहती हो। चूँकि तुम्हारे मुखकी लक्ष्मी मन्द हास्यसे उज्ज्वल है अत वह आदरसे सूचित कर रही है कि तुम कुछ कहना चाहती हो ॥२॥ जिस प्रकार भ्रमरोसे मुखर अर्थात् शब्द करने वाली कमलिनी मकरन्दके प्रवाहको धारण करती है उसी प्रकार जीवन्धर स्वामीसे पूछी गई वह चकोरलोचना स्त्री मधुर वाणीको धारण करने लगी ॥३॥ उसने कहा कि यहाँ और आयुधशालामे भी एक ही साथ लक्ष्मीसे सुशोभित आपको देखकर मेरा मनरूपी मन्दिर आश्चर्यसे चित्रित हो रहा है। उसमे कुछ कहनेकी इच्छाके साथ अपार हर्ष क्रीडा कर रहा है ॥४॥

इस तरह चन्द्रमाकी कलाके समान कान्ताजनोकी कटाक्षलीलाके समान अथवा कामदेवकी धनुर्यष्टिके समान कुटिल एव मधुर वचनरचना सुनकर जिनका हृदय आश्चर्यसे भर रहा है ऐसे जीवन्धर स्वामी 'यह क्या अश्रुतपूर्व और अदृष्टपूर्व बात कह रही है' ऐसा चिन्तन करते हुए विचार करने लगे कि कहीं क्रमसे नन्दाढ्य तो नहीं आ पहुँचा है।

तदनन्तर जीवन्धर स्वामीने पहले शरीरसे आयुधशालामे प्रवेश किया और उसके बाद मनसे। सो ठीक ही है क्योकि जब कौतुक विना किसी रुकावटके बढता जाता है तब क्रमभाव नहीं दिखाई देता ॥५॥ बडे भाईको देखकर जिसका विस्मय बढ रहा था ऐसा नन्दाढ्यने आनन्दके भारसे गुरुतर शरीरसे प्रणाम किया ॥६॥ खिले हुए फूलोसे सुशोभित मस्तकसे उसने पृथिवीका स्पर्श नहीं कर पाया था कि जीवन्धर स्वामीने वेगसे अपनी कोमल बाहु द्वारा पकड लिया ॥७॥ आनन्दके भारसे परिपुष्ट हुआ नन्दाढ्यका शरीर, कवाटके समान चौडे जीवन्धरके वक्षःस्थलमे नहीं समा सकता था तो भी उन्होने अपनी लम्बी भुजाओके युगलसे उसका आलिङ्गन किया था ॥८॥ जिनका शरीर छोटे भाईके शरीरके समागमसे उत्पन्न सुखकी सूचना देनेवाले सघन रोमोसे व्याप्त था ऐसे जीवन्धर स्वामीने विनयसे झुके हुए भाईका शिर बार-बार चूमा ॥९॥ हर्षके आँसुओसे जिसका शरीर नहलाया गया था तथा जिसके नेत्र आनन्दसे विकसित हो रहे थे ऐसे भाईसे उन्होने पहले कुशल समाचार पूछा और उसके बाद किस तरह आये ? यह प्रश्न किया ॥१०॥

कानोसे भाईका प्रश्न सुनते ही नन्दाढ्यके मनमे पिछला सब वृत्तान्त स्मृत हो उठा, बडे भाईके वियोगका दुःख फिरसे ताजा हो गया। उससे दुखी होकर ही मानो बडे वेगसे साँसे चलने लगीं। स्मृतिपथमे जो वियोगाग्नि उपस्थित थी वह उस निःश्वाससे अत्यधिक प्रज्वलित हो गई। अश्रु भी उस वियोगाग्निसे उष्ण हो गये और इसके पहले जो हर्षके ठण्डे अश्रु आये थे वे भी पिछले उष्ण अश्रुओसे मिलकर दुःखके अश्रुरूपमे परिणत हो गये। उन्हें वह सब ओर इस तरह बिखेरने लगा मानो टूटे हुए मुक्ताहारके मोती ही बिखेर रहा हो। उसका हृदय गद्गद हो रहा था। जिस किसी तरह वह रुलाईके भारी वेगको रोककर गद्गद स्वरसे उत्तर देनेके लिए तैयार हुआ। उसने कहा कि—

जब आप, हम लोगोके पापोदयके कारण राजपुरसे निकलकर बाहर चले गये थे तब समस्त भाइयोके मनमे दुःसह शोकरूपी अग्नि एक दम प्रज्वलित हो उठी थी ॥११॥ समस्त बन्धुओको वचनागोचर शोकरूपी सागरमे निमग्न देखकर हम मरनेको उद्यत थे ॥१२॥

उस समय दुरन्त दुःखके कारण जिनका हृदय अत्यन्त दुखी हो रहा था ऐसे माता-पिता निरन्तर निकलने वाली अश्रुधारासे अतिवृष्टि नामक ईतिकी बाधाको धारण करते हुएके समान इस प्रकार विलाप कर रहे थे।

'हा पुत्र ! तू कहाँ है ? हमारा भाग्य बडा दुःखदायी है, पुत्रके ऊपर दुःसह विपत्ति आनेपर भी हमारा यह जीवन निश्चल है मानो इसने अपनी कठोरतासे वज्रको जीत लिया है। हाय ! हाय !! इस लम्बी दुर्दशाको कैसे पार किया जाय' ॥१३॥

इस तरह माता-पिताके निरङ्कुश विलापका स्वर जब मुनि महाराजके वचनोका स्मरण करनेसे जिस किसी तरह शान्त हो गया था, जब बन्धु लोग निरन्तर जलती हुई शोककी ज्वालाओसे विह्वल हो रहे थे, नगरवासी काष्ठाङ्गारकी निन्दा करनेमे तत्पर थे, आपके साथियोके दुःखका पूर दुष्पूर हो रहा था और हम मरनेका निश्चय होनेसे अन्य सबका वृत्तान्त भुला चुके थे तब भाग्यवश उचित अवसरपर हमे ध्यान आया कि देखें विद्याके द्वारा समस्त वृत्तान्त जानने वाली भाभी गन्धर्वदत्ताका क्या हाल है ?

इस तरह आपके दर्शनसे उत्पन्न हुए सुखकी प्राप्ति करानेवाले अदृष्टसे प्रेरित होकर मैं शीघ्र ही भाभीके घर गया और इस प्रकार विषादसे दीन अक्षर कहने लगा ॥१४॥ हे भाभी ! यद्यपि तुम सब पद्धतिको जानती हो तो भी केशोमे नवमालिका और शरीरपर हल्दी क्यो धारण कर रही हो। तुम्हारी यह रहन-सहन योग्य नहीं है। वास्तवमे पतिरहित स्त्रियोका सुखिया रहन-सहन सब लोगोकी निन्दाका स्थान होता है ॥१५॥ इस प्रकार कहने पर मन्द-मन्द मुसकाती

हुई वह विशालाक्षी मधुरभाषिणी कोयलकी तरह मधुर वचन बोलने लगी ॥१६॥ उसने कहा कि तुम्हारे बडे भाई चूँकि बहुत भारी पुण्यके वैभवसे मण्डित है इसलिए कुशल हैं तथा सुखसे युक्त भी हैं सिर्फ हम लोग ही पापके कारण यहाँ निरन्तर दु खी हो रहे हैं ॥१७॥ चन्द्रमाके समान मुखको धारण करनेवाले तुम्हारे बडे भाई देश-देशमे सुन्दरी स्त्रियोके साथ विवाह कर आनन्दकी परमसीमाको प्राप्त हो रहे हैं। इस समय वे हेमाभपुरीमे वहाँके राजाकी प्रसन्नमुखी पुत्रीको धारण कर रहे है ॥१८॥

इस प्रकार अगण्य पुण्यके कारण उनकी विपत्ति भी सुखरूपमे परिणत हो गई है। उसका उपभोग करते हुए वे सुखसे रह रहे है। निरन्तर नम्रीभूत रहनेवाले राजकुमारोके मुकुटोकी पक्ति उनके चरणकमलाकी आरती उतारा करती है। यदि आप उनके दर्शन करना चाहते हो तो जा सकते हो। यह कहकर उसने हमे स्मरतरङ्गिणी नामकी शय्यापर सुला दिया और इस पत्रके साथ आपके पास भेज दिया।

इस तरह छोटे भाईके मुखसे प्रकट हुए वचनोके करुणापूर्ण प्रवाहमे जीवन्धर स्वामीके हृदयमे बहुत भारी सताप हुआ परन्तु उन्होने मुखपर विकारका लेश भी नहीं आने दिया ॥१६॥ तदनन्तर उन्होने भाईके द्वारा प्रदत्त गन्धर्वदत्ताका लिखा विचित्र प्रकारके अक्षरोसे उपलक्षित पत्र बाँचा ॥२०॥ पत्रमे लिखा था कि हे आर्यपुत्र ! गुणमाला ऐसा निवेदन करती है—

यह विषम कामदेव शरीरमे कृशता और ज्वरमे गुरुताकी वृद्धि कर रहा है तथा दयाकी चर्चासे रहित मृत्यु मुझसे बोलती भी नहीं है। हे आर्य ! आप नई-नई स्त्रियोके सुखके वशीभूत हो मुझे भुलाकर मोज कर रहे है फिर चमेलीके पत्तेके समान कोमलाङ्गी तुम्हारी यह प्रिया किस तरह जीवित रहे ॥२१॥ हे आर्य ! हे प्रेमके सागर ! सच बात तो यह है कि स्तन हमारे वक्ष स्थल पर उत्पन्न हुए थे पर आपके वक्ष स्थल पर वृद्धिको प्राप्त हुए थे। हमारे वचनोने आपके वचनोके रससे परिचित होकर ही मुग्धता छोडी है और हमारी भुजाएँ माताके गलेसे दूर हटकर आपके कण्ठमे अर्पित हुई थी। इस तरह हमारे आधार एक आप ही है अधिक क्या निवेदन करूँ ? ॥२२॥

इस प्रकार प्रिया गन्धर्वदत्ताने गुणमालाके बहाने जो पत्र लिखा था उसका मन ही मन विचार करनेवाले जीवन्धरका शरीर प्रियाके शोकसे विदीर्ण हो गया। उन्होने बार-बार बड़े आदरके साथ मातृजन, मित्रगण और सती स्त्रियोका कुशल समाचार पूछा। इस तरह भाईके समागमसे उत्पन्न हुए बहुत भारी सन्तोषसे वे सुखपूर्वक बैठे थे।

उस समय जीवन्धर स्वामीके पास बैठा हुआ नन्दाढ्य ऐसा जान पडता था जैसा कि सुमेरु पर्वतके पास स्थित चन्द्रमा जान पडता है। जब अन्य राजकुमारोको इसका पता चला तो उन्होने कुशल-समाचारके साथ-साथ आकर इसे घेर लिया ॥२३॥

इस तरह भाईके मिलापसे सतुष्ट हृदय जीवन्धर स्वामीके पास जब अन्य राजपुत्र बैठे हुए थे तब किसी समय गोपालोने आकर राजभवनमे बडे दु खके साथ इस प्रकार चिल्लाना शुरू किया। उस समय गोपाल लोग वेगसे दौड़कर आये थे इसलिए निरन्तर निकलनेवाली ऊर्ध्व श्वासोकी सहायतासे मानो उनके शरीर काँप रहे थे तथा प्रचण्ड वायुसे चलते हुए बालवृक्षोके समान जान पडते थे। उनके शरीरसे पसीनेका जल निकल रहा था जिससे ऐसा जान पडता था मानो भयानक रस ही भीतर नहीं समा सकनेसे बाहर निकल रहा था। इस तरह पसीनेके जल से मानो दीनताके साम्राज्यमें ही उनका राज्याभिषेक हो रहा था।

गोपालोने कहा कि हे राजन् ! क्रीडारूप नाटकके अश्वसमूहके खुरोके सघट्टनसे उठती हुई गधेके समान धूमिल धूलकी पक्तिसे जिन्होने आकाशका अवकाश कवलित कर लिया है ऐसे शत्रुओने आपका समस्त गोधन छीनकर अपना बना लिया है तथा प्रत्यञ्चाकी उठती हुई टकार

से समस्त घोषमे हलचल मचा दी ॥२४॥ हे राजन् ! शत्रुके सैनिकोने अपने उठते हुए प्रतापके पटलसे सूर्यके गोमण्डल—किरण समूहको और आपके गोमण्डल—गायोके समूहको रोक लिया है तथा अपने प्रचुर अट्टहासके द्वारा लोककी स्थिति तथा शत्रुकी धीरताको ढीला कर दिया है ॥२५॥ गोपालोकी यह चिल्लाहट सुनकर राजाने सेनाको आदेश दिया ओर शत्रु वीरोको नष्ट करनेवाले जीवन्धर स्वामी श्वसुरके रोकनेपर भी युद्धके लिए चल दिये ॥२६॥

तदनन्तर जीवन्धर और नन्दाढ्य जिनके आगे चल रहे थे ऐसे सुमित्र आदि राजकुमार एक बडी भारी सेनाको आगेकर क्रमसे रणाङ्गणमे जा उतरे। जिन्होने अपने वेगसे गरुडको जीत लिया था ऐसे घोडोके समूहकी अनेक चालोसे खण्डित पृथिवीतलसे उडती हुई धूलकी पक्तियोसे बिलकुल सुखाई हुई स्वर्ग तथा पृथिवीकी नदियोको जिन्होने बहुत दूर तक ऊपर फैलाये हुए शुण्डादण्डकी शीघ्रतापूर्ण फूत्कार सम्बन्धी छीटोके समूहसे तथा दोनो गण्डस्थलोसे झरनेवाली मदकी धारासे पूर्ण भर दिया था। इसीलिए जिनका 'सिन्धुर' यह सार्थक नाम था ऐसे हाथियोके कारण वह सेना धीरे-धीरे चल पा रही थी। समुद्रकी फेनराशिके समान आचरण करनेवाले वस्त्रोसे परिष्कृत पताकादण्डोसे मण्डित रथोके समूह उस सेनामे एकत्रित थे। और काले कुरतारूपी सम्पत्तिको धारण करनेवाले पैदल सिपाहियोसे व्याप्त थी। उन राजपुत्रोकी भुजाएँ पद्मराग मणियोके कुण्डलोकी कान्तिसे सुशोभित थीं इसलिए ऐसी जान पडती थीं मानो अन्तरङ्ग की तरह बाहरकी ओर भी फैलते हुए प्रतापको धारण कर रहे थे। जो नम्रीभूत नही होते है ऐसे मण्डलीक राजाओको ( पक्षमे गोलाकार पदार्थोंको ) ये लोग तिरस्कृत कर देगे मानो इस भयसे सेवाके लिए आये हुए चन्द्रमा और सूर्य ही थे ऐसे बाजूबन्दोसे वे सब सुशोभित थे। इसके सिवाय उनके वक्ष स्थल अत्यन्त उन्नत उठे हुए मोतियोके हारोसे मनोहर थे इसलिए नक्षत्रोकी मालासे अलकृत शरदृऋतुके आकाशकी तुलना कर रहे थे।

रणक्रीडाके अग्रभागमे उत्पन्न हुआ भेरीका शब्द समस्त दिक्पालोके महलोके शिखरो और झरोखोके किवाडोको शीघ्र ही तोडकर उनके भीतर घुस गया था और बहुत लम्बे कुमार्गमे चलनेसे उत्पन्न हुए खेदके कारण मानो विश्राम ही कर रहा था ॥२७॥

उस समय दोनो ओरके सैनिकोमे परस्पर निम्नाङ्कित वीरतापूर्ण वार्तालाप हो रहे थे।

जिनका यश तीनो जगत्मे प्रसिद्ध है ऐसे हम लोगोकी इस तलवाररूपी लताने पहले शत्रु-स्त्रियोके नयनान्त भागसे निकलनेवाले कज्जलमिश्रित जलका पान किया था। इसलिए काली हो गई थी। इस समय युद्धकी सीमामे आप लोगोका रक्त पीनेसे लाल हो रही है और लक्ष्मीकी मन्द मुसकानसे सफेद हो जावेगी। इस प्रकार आश्चर्य है कि यह अनेक रङ्गोसे चित्र-विचित्र हो जायगी ॥२८॥ यतश्च आप लोग गोवृन्द—गायोके समूहमे आसक्त है इसलिए आप लोगोको हमारी भुजाएँ मित्रोकी तरह युद्धके द्वारा आज निमेषमात्रमे ही गोके पास—पृथिवी के पास भेज देगी—आप लोगोको मारकर धराशायी बना देगी। अच्छा हो कि आप लोग हमारे सामने हठपूर्वक खडे न हो ॥२९॥ अरे पागल पुरुषो ! या तो तुम लोग शीघ्र ही पशुओको छोडो या प्राणोको छोडो। राजाके सामने या तो अपना मस्तक झुकाओ या धनुष झुकाओ। या तो मुखमे शरवृन्द—तृणोका समूह धारण करो या हाथमे शरवृन्द—वाणोका समूह धारण करो। या तो राजाकी शरण लो या यमराजके घरको अपना शरण बनाओ—घर बनाओ ॥३०॥

कुछ अन्य लोग ऐसा भी कह रहे थे—

अरे मूर्ख पुरुषो ! इन वचनोके समूहसे क्या होनेवाला है ? इन व्यर्थके आडम्बरोसे क्या प्रयोजन सिद्ध होगा और अपनी इस प्रशसासे क्या सिद्धि होनेवाली है ? वास्तवमे यह आत्म-प्रशसा नीच मनुष्योके ही योग्य है। किन्तु जो इधर-उधर दौडनेवाले रथोके पहियोसे खुदी हुई पृथिवीपर धनुषरूपी मेघसे शरवर्षा—वाण वर्षा ( पक्षमे जल वर्षा ) करता है उसी विजयी

मनुष्यका यश विदीर्ण हाथियोके मुक्ताफलोके बहाने अङ्कुरित होता है ॥३१॥ इसप्रकार कहने वाले सैनिकोके युद्धके लिए उद्यत हुए दोनो समूह परस्परमे उस तरह जुट पडे जिस तरह कि बोलनेवाले मनुष्योके दोनो ओठ जुट पडते है ॥३२॥

तदनन्तर एक ओर बहुत ऊँचे रथपर बैठे हुए जीवन्धर और दूसरी ओर वैसे ही रथपर बैठे हुए पद्मास्यसे जिनका मुखभाग—अग्रभाग तिलकित था, जो शत्रुसमूहको ग्रसनेके लिए फैलनेवाली यमराजकी जिह्वाओके समान पट्टिश नामक शस्त्ररूपी लताओसे परिवृत थे, शत्रुओके प्राणरूपी वायुको ग्रहण करनेकी इच्छासे आई हुई सर्पिणियोके समान तलवाररूपी लताओसे सुशोभित थे, जो युद्ध देखनेके लिए पास आये हुए सूर्य और चन्द्रमाकी शङ्का उत्पन्न करनेवाले सुवर्ण तथा वज्रकी ढालोसे मण्डित थे और जो विरोधी राजमण्डलरूपी चन्द्रमण्डलको ग्रसनेके लिए आई हुई राहुकी पक्तियोके समान दिखनेवाले शक्ति नामक शस्त्रोसे भयङ्कर थे ऐसे दोनो ओरके सैनिकोने बहुत भारी युद्धकौशल दिखाना शुरू किया।

उस समय जीवन्धर स्वामीके धनुषकी डोरीके शब्दोसे, परस्पर एक दूसरेको काटनेवाले बाणोके समूहसे घोडोकी बहुत भारी हिनहिनाहट और हाथियोकी चिंघाडसे आकाशमण्डल भर गया था इसलिए तीनो लोक, अन्यमतमे कहे हुए शब्दाद्वैतका अनुभव कर रहे थे ॥३३॥ इस समस्त ससारको शब्दरूपी एक सागरमे निमग्न देख जो देव लोग युद्ध देखनेके आदरसे तत्काल ही आकाशमे इकट्ठे हो गये थे उन्होने युद्ध करनेमे निरालस्य जीवन्धर स्वामीके धनुषसे निकलकर ऊपरकी ओर जानेवाले चमकीले बाणोको आकाशमे एकत्रित हुए सध्याकालके बादल समझा था ॥३४॥ तदनन्तर पद्मास्य आदिके हाथोकी कोमल एव लाल कान्तिकी परम्परासे जिनमे मानो नये पल्लव लग रहे थे ऐसी धनुषरूपी लताओसे चली हुई नामसे चिह्नित बाण रूपी भ्रमरोकी पक्ति जीवन्धर स्वामीके चरणकमलोके समीप आई ॥ ३५ ॥ जीवन्धर स्वामीके चरणकमलोके समीप घूमनेवाले बाणसमूहरूपी भ्रमरने मित्रके ( पक्षमे सूर्यके ) समीप आनेकी सूचना दी थी सो उचित ही किया था ॥३६॥

तदनन्तर नामाङ्कित बाणसमूह और फहराती हुई ध्वजाके चिह्न देखनेसे 'ये हमारे मित्र है' ऐसा निश्चयकर जीवन्धर स्वामी राजाके साथ पद्मास्य आदिके पास जा पहुँचे। उस समय उनकी शरीरलता खिले हुए रोमखण्डोसे मानो कोरकित ही हो रही थी। वे सब मित्रोसे बहुत सन्मानके साथ मिले। अथानन्तर अपनी आज्ञासे रथोपर सवार हुए मित्रोने जिन्हें आगे किया था ऐसे जीवन्धर स्वामी पासमे स्थित रथपर बैठे हुए राजाके साथ वार्तालाप करते हुए हाथी, घोडे, रथ और पैदल सिपाहियोसे चित्रित सेनाको आगेकर क्रम-क्रमसे नगरके तोरणद्वारको लॉघकर आगे चले। चिरकाल तक देखते रहनेके कुतूहलसे इकट्ठे हुए नगरवासी लोगोकी जिसमे बहुत भीड लग रही थी ऐसी गलियोके बीचमे हाथियोके समूहको मेघमाला समझकर आई हुई बिजलियाके समान चमकनेवाली सुवर्णमय वेत्रलताओसे जब अवकाश हो जाता था तभी आगे बढ पाते थे। जोर ज़ोरसे बजनेवाले नगाडे, काहली, डिण्डिम, झर्झर, झल्लरी, मृदङ्ग, शङ्ख आदि बाजोके शब्दोंने जिन्हें बुलाकर इकट्ठा किया था। जिनमे कोई आधे आभूषण पहिने थी, कोई अपने कर-कमलसे सुवर्णमय जरीके वस्त्रकी नीवी पकडे हुई थी, किन्हींने करधनीके स्थानपर मोतियोका हार पहिन रक्खा था, किन्हींने कङ्कणके स्थानपर पैरका नूपुर धारण कर रक्खा था और कितनी ही ऊँचे महलोके झरोखोसे झॉक रही थीं। ऐसी स्त्रिया उन्हें टिमकार रहित नेत्रोसे देख रही थीं। इस तरह क्रम क्रमसे चलते हुए वे राजभवनमे पहुँचे।

वहॉ जीवन्धर स्वामी मित्रोसे कुशल-समाचार पूछकर मन ही मन बहुत प्रसन्न हुए। मित्र लोग भी पहलेकी अपेक्षा इनकी सेवामे भिन्न प्रकारका कौशल दिखा रहे थे इसलिए इन्हें सशय उत्पन्न हो रहा था ॥३७॥

किसी एक दिन जीवन्धर स्वामी अपने मित्रोंके साथ एकान्तमे बैठे थे। वहाँ मित्रोकी ओरसे प्राप्त अपूर्व सम्मानके कारण इनका मनरूपी कमल सशयके मूलामे मूल रहा था। आखिर इन्होंने मित्रोसे इसका कारण पूछा तब समस्त मित्रोमे प्रधान जो पद्मास्य नामका मित्र था वह इस प्रकार उत्तर देने लगा।

हे स्वामिन्! यद्यपि हम लोगोके शरीर आपकी विरहाग्निसे जल रहे थे तो भी आपके होनहार दर्शनके पुण्योदयसे देवी गन्धर्वदत्ताने हम लोगोको बहुत आश्वासन दिया और दया पूर्वक शीघ्र ही हस्तावलम्बन प्रदान किया जिससे हम लोगोने अश्वपालकोका वेष धारण किया ॥३८॥

तदनन्तर समस्त अश्वोके समूहको आगेकर हम लोग नगरसे निकल पडे और क्रम-क्रमसे बहुत दूरका मार्ग उल्लघनकर जिसमे पक्षियोके शब्दोसे दशो दिशाएँ निरुद्ध थी ऐसे किसी बडे जगलमे प्रविष्ट हुए। वहाँ गगनचुम्बी वृक्षोके समूहसे मण्डित दण्डकवनके मध्यभागमे निर्मित कपडेके तम्बुओके पास घोडोको बाँधकर विश्रामके सुखका अनुभव करने लगे।

वहाँ महलोकी पक्तिको अतिक्रान्त करनेवाले सफेद वर्णके लम्बे-चौडे तम्बुओसे जो निवासस्थल बनाया गया था उसे देखकर हम लोगोको ऐसा जान पडता था कि मानो आपके विरहसे कातर राजपुर नगरकी लक्ष्मी ही हम लोगोके साथ आ गई हो ॥३६॥

तदनन्तर अनेक आश्चर्योंसे भरे हुए दण्डक वनको देखनेकी इच्छासे हम लोग इधर-उधर घूमने लगे। उधर हम लोगोने कहीं तो हाथियोंके विदीर्ण गण्डस्थलसे पतित मुक्ताफलोके द्वारा सिकतिल एव वनविहारसे थककर स्नान करनेवाली भीलनियोके मुखकमलोसे सुशोभित बहुत गहरा बडा तालाब देखा। कहीं वृक्षोके नीचे शार्दूल सो रहे थे। उन्हीं वृक्षोपर बन्दर बैठे हुए थे। बन्दर अपने हाथोसे शाखाओको कम्पित करते थे जिससे पत्तोका समूह टूट-टूटकर उन शार्दूलो पर पड रहा था। इस क्रियासे शार्दूल कुपित होकर दौडते थे। उन्हें दौडता देख भील लोग वेगसे दौडकर किन्हीं गगनचुम्बी ऊँचे वृक्षोपर चढ रहे थे—यह देखा। कही वृक्षोके नीचे सुखसे सोये अन्धकारके समूहके समान काले ऋक्षोके झुण्ड देखे। कही सूर्यकी किरणोसे सतप्त हस्तिनीको तालाबके पास लाकर हाथी अपनी सूडसे उखाडी हुई छोटे-छोटे मृणालोंका समूह उसके शरीरपर रख रहा था, कमलकी परागसे सुगन्धित शीतल जलके छींटोसे उसके मुखपर सींच रहा था और अपनी सूडसे पकडकर ऊपर उठाये कमलिनीके विशाल पत्रको छत्ता बनाकर उसपर छाया करता था यह देखा। तथा कहीं अनादरके साथ क्षणभरके लिए दोनों नेत्र खोलकर पुन सोनेकी इच्छा करनेवाले सिहोका समूह आश्चर्यके साथ देखा। यह सब देखते हुए हम लोग तपस्वियोसे भरे हुए किसी ऐसे स्थानपर पहुँचे जहाँ एक वृक्षके नीचे रहनेवाली पुण्यमूर्ति माताको देखा।

उस माताका दुर्बल शरीर मलिन वस्त्रोसे वेष्टित था तथा ऐसा जान पडता था मानो अन्धकारसे घिरी हुई चन्द्रमाकी एक अत्यन्त कृश कला ही हो। उसका मुख मुरझाये कमलके समान था, वाणी शोकसे दीन थी, श्वासें चिन्ताके कारण दीर्घ थी और मस्तकपर रात-दिन जटा बँधी रहती थी ॥४०॥

माताने देखते ही पूछा कि आपलोग कहाँके रहनेवाले हैं? इसके उत्तरमे मैने कहना शुरू किया कि—

राजपुर नगरमे विद्वानोके समूहका सेहरा एक जीवन्धर कुमार नामका महानुभाव सुशोभित था वही हम लोगोंका जीवनौषधि था ॥४१॥

मैं राजसेठकी सुभद्रा स्त्रीसे उत्पन्न हुआ पद्मास्य हूँ, यह सत्यन्धर महाराजके मन्त्रीसे सागरदत्तामें उत्पन्न हुआ श्रीदत्त है, यह अचलसे तिलोत्तमामे उत्पन्न हुआ बुद्धिषेण है, यह

विजयदत्तसे पृथिवीमतीमे उत्पन्न हुआ देवदत्त है और ये दोनो जीवन्धरके अनुज नन्दाढ्यके छोटे भाई नपुल तथा विपुल है ।

इत्यादि क्रमसे सबके नाम हमने बतलाये । साथ ही हमने यह भी बतलाया कि हम सब उन्ही जीवन्धरकी उत्पत्तिके दिन उन्हीं महात्माके साथ उत्पन्न हुए थे इसलिए वैश्यपति गन्धोत्कटने उनके साथ ही हम लोगोका अपने घरमे ही पालन-पोषण किया था ॥४२॥ तत्पश्चात् समस्त विद्याओका अभ्यास करनेवाले जीवन्धरने पशुओंका समूह लौटानेके लिए धनुष हाथमे ले भीलोका समूह जीता, फिर सभामे वीणा बजानेकी श्रेष्ठ विद्याके द्वारा गन्धर्वदत्ता नामकी विद्याधर-पुत्रीको प्राप्तकर अनुपम कीर्ति पाई ॥४३॥

तत्पश्चात् वसन्तोत्सवके दिनोमे जब नगरवासी लोग वन-विहारसे लौट रहे थे तब काष्ठाङ्गारका पट्ट हाथी दुरन्तमदके कारण किसीकी पकडमे नहीं आ रहा था जीवन्धरने उस हाथीका मद भङ्गकर गुणमाला नामक कन्याकी रक्षा की और कुछ ही समय बाद उसके साथ विवाह कर लिया ।

दुष्टोका अग्रणी काष्ठाङ्गार क्रोधवश उन जीवन्धरको मारनेके लिए--

हम यह आधी बात ही कह पाये थे कि वह उसी क्षण चीखकर कहने लगी—हाय ! हाय !! आप लोग दावानलसे जली हुई वनकी लतापर कुल्हाडी चला रहे हैं । इस प्रकार कहती हुई वह वज्रसे ताडित सर्पिणीके समान मूर्च्छित हो जमीनपर गिर पडी । कुछ समय बाद जब वह सचेत हुई तब कहने लगी कि—

तैयार हुआ परन्तु वे अपने प्रभावसे सुरक्षित रहे ॥४४॥

इस तरह यद्यपि हमने उससे पूर्ण वृत्तान्त कहा था, तो भी उसका चित्त शोकके आवेग से आक्रान्त था । इसी दशामे उसने निम्नप्रकार विलाप करना शुरू किया—

हाय-हाय ! मैं मर चुकी, यह क्या अनहोनी बात सुन रही हूँ, हाय पुत्र ! तू कहाँ गया ? रे दुर्दैव ! तू मेरे पुत्रपर बडा दुष्ट निकला, हा नाथ ! तुम्ही एक उत्कृष्ट पुण्य चरितके धारक रहे जिन्हें कि इस दुर्दशाका पता ही नहीं है और स्वर्गलोकके सुख भोगते हुए चिरकालसे आनन्द उठा रहे है ॥४५॥

हा पुत्र ! हा कुरुवशके मित्र ! हा उत्तम लक्षणोके धारक ! हा कमलसमान विशालनेत्रवाले ! इतने समय तक तेरे मुखचन्द्रका दर्शन भी मुझ अभागिनके लिए दुर्लभ रहा । और जिसके जन्मके पीछे मैने दावानलके समान पतिका इतना लम्बा वियोग सहा, अपने नगरको छोडकर जङ्गलमे रहना स्वीकृत किया और अब तक जीवित रही उसीके विषयमे ऐसी कथा सुन रही हूँ तब अब मैं कैसे रह सकती हूँ ॥४६॥ कृतघ्नोमे श्रेष्ठ एव दुष्टोमे शिरोमणि भूत जिस काष्ठाङ्गारने युद्धमे तुम्हारे पिता सत्यन्धरको मारा था उसीने यदि तुम्हें स्वर्ग भेजा है—मारा है तब तो बडे खेदके साथ कहना पडता है कि यह काष्ठाङ्गार कुरुवशरूपी लताके लिए कुल्हाडे का काम कर रहा है ॥४७॥ पतिका वियोग हुआ, जङ्गलमे रहना पडा, राज्य नष्ट हो गया और आज पुत्रका भी शोक उठाना पडा है । वास्तवमे मेरी दुर्भाग्यरूपी अग्नि भयङ्कर अग्निको भी जला देगी ॥४८॥ हा पुत्र ! तेरे विषयमे जो स्वप्न देखा था वह निष्फल हो गया, तेरे शरीरमे जो लक्षण थे वे भी व्यर्थ सिद्ध हो गये, पवित्र शरीरको धारण करनेवाली उस देवीने जो वचन कहे थे वे भी सच नहीं निकले । हा पुत्र ! मै पतिके मरनेका शोकसागर तेरे द्वारा तैरना चाहती थी सो नही तैर सकी, जब तेरी यह दशा हुई तो मुझे भी तू अपने ही लोकमे आई समझ ॥४९॥

इस तरह जिस प्रकार मेघमाला वज्र और पानी दोनो ही बरसाती है उसी प्रकार विलापके वश हो शोककी परम्परा और आपका वृत्तान्त दोनो ही एक साथ प्रकट करनेवाली उस पुण्यरूपिणी माताको हम लोगोने बहुत प्रकारसे समझाया । उसके मुखसे हमलोगोने

जो आपकी उन्नति सुनी थी उसे आकाशसे होनेवाली रत्नवृष्टिके समान बहुत कुछ माना। तदनन्तर उसे बार-बार समझाकर और उससे पूछकर हमलोग आपके समीप आये है।

जिनका चित्त स्नेहसे भरा हुआ था ऐसे जीवन्धर स्वामी यह जानकर बहुत ही दुखी हुए कि हमारी माता जीवित रहनेपर भी मृतकके समान जीवन बिता रही है। उनका मातृप्रेम उमड पडा और वे उसे देखनेके लिए तत्काल ही शीघ्रता करने लगे ॥५०॥

तदनन्तर कुरुवशके चन्द्र जीवन्धर स्वामी, उसी क्षण समस्त बन्धुओसे और खासकर भार्या कनकमालासे पूछकर तथा उसे सन्तोष दिलाकर मित्रमण्डलीसे मण्डित हो दण्डक वनकी ओर चल पडे। यद्यपि राजपुत्रोने उनके साथ चलनेका कुतूहल प्रकट किया था परन्तु उन्होने उन्हें क्रम-क्रमसे वापिस कर दिया था।

वहाँ जाकर जीवन्धर स्वामीने उस विजया देवीके दर्शन किये जिसका कि शरीर अत्यन्त दुर्बल था, निश्वासरूपी धूमके कारण जिसका मुख विवर्ण हो गया था, जिसका अन्त करण अनेक चिन्ताओसे व्याप्त था, आँखोमे आँसू भर रहे थे, ताम्बूल आदिके न मिलनेसे जिसकी दन्त-पक्तिमे बहुत भारी मैल लग गया था और जिसके मस्तकपर जटारूपी लताएँ लिपट रही थीं ॥५१॥ पुत्रको देखते ही उसके कठोर स्तनोसे दूध झरने लगा और नेत्र आँसुओसे भर गये। जिस प्रकार चिरकाल बाद दिखे हुए प्रद्युम्नको देखकर माता रुक्मिणीने अपने हृदयमे उसके प्रति शोक किया था उसी प्रकार विजया देवीने भी चिरकाल बाद जीवन्धरको देखकर उनके प्रति हृदयमे शोक किया था ॥५२॥ चरणकमलोमे नम्रीभूत जीवन्धर कुमारको माताने अनेक आशीर्वाद देकर अपनी भुजाओसे लपेट लिया। उस समय उसका समस्त शोक जाता रहा और शोकके स्थानपर आवेश की तरह हर्ष उत्पन्न हो गया ॥५३॥

उसी समय यक्षराज सुदर्शन भी उन दोनोके समक्ष आ पहुँचा। उसने स्नान, सुगन्धित विलेपन, फूलोकी माला, मणिमय आभूषण और रेशमी वस्त्र आदिसे पूजा की, बहुत भारी स्नेहके साथ जीवन्धर आदि कुमारो तथा विजया देवीको विभिन्न प्रकारके मधुर वार्तालापोसे आश्वासन दिया और यह सब कर चुकनेके बाद वह कान्तिसे जगमगाते हुए विमानके द्वारा अपने स्थानपर चला गया।

निर्दोष शीलसे पवित्र माता अगणनीय पुण्यको धारण करनेवाले श्रेष्ठ पुत्रसे बोली—क्या एक वर्षके बाद शत्रुके पतनके साथ तुझे अपने पिताका पद प्राप्त होगा? ॥५४॥ माताकी यह वाणी सुनकर जिन्हें बहुत भारी कुतूहल उत्पन्न हुआ था ऐसे जीवन्धर स्वामी उसका अभिप्राय जानकर इस प्रकार उत्तर देने लगे ॥५५॥ हे माता! मेरे वाणरूपी दावानल उन सेनारूपी वनोको भस्मकर देते हैं जिनमे कि गजराजरूपी पर्वतोसे झरनेवाली मदजलकी सघन धारा ही झरना है, जो चलते हुए खड्ग—तलवाररूपी खड्ग—गेंडा हाथियोसे सहित है, जो शब्द करते हुए रथाङ्ग—पहियारूपी चक्रवाक पक्षियोसे युक्त है और शर—बाणरूपी तृणसे सहित है ॥५६॥ मेरे हाथके द्वारा झुकाये हुए धनुषसे निकले बाणरूपी सर्पोंका समूह शत्रु राजाओकी स्त्रियोकी मन्द-हास्यरूपी सुगन्धित दूधकी धाराको पीकर उनके हृदयके बीचमे बहुत भारी शोकरूपी हलाहल विष उत्पन्न करते है ॥५७॥ अथवा जिसमे धूलरूपी अन्धकार फैल रहा है और जो शत्रुरूपी कमलोको कुड्मलित करनेमे प्रवीण है ऐसी युद्धरूपी अर्धरात्रिके होनेपर मेरी तलवार शत्रु लक्ष्मीको लानेके लिए श्रेष्ठ दूतीका काम करती है ॥५८॥ अनेक गुणोकी खानभूत मै युद्धके आँगनमे जब अपने धनुषको शब्दायमान करता हूँ तब बलाधिपति भाग जाता है, धरापति तिरष्कृत हो जाता है, गुजरातका राजा जर्जर हो जाता है, विद्याधर भयभीत हो जाता है, और कोङ्कण देशका स्वामी घायल हो जाता है ॥५९॥

पुत्रके इन वचनोसे माताने समझा कि मानो राज्य हमारे हाथ ही मे आ गया है। जीवन्धर स्वामीने माताकी रक्षाके लिए कुछ परिजन और कुछ योग्य सामग्रीका समूह उसके पास रख छोडा। साथ ही उसे आश्वासन दिया कि तुम कुछ समय तक शोक छोडकर यहींपर रहो। कुछ ही दिनोमे मै तुम्हे बुलानेके लिए नन्दाढ्यको भेजूँगा। इस तरह माताको आश्वासन देकर तथा पूछकर जीवन्धर स्वामी मित्रोंके साथ चल दिये और कुछ समय बाद राजपुरके उपवनमे जा पहुँचे।

वहाँ मित्रोको ठहराकर धीर वीर जीवन्धर स्वामी वैश्यका वेप रख राजपुरी नगरीमे प्रविष्ट हुए और वहाँकी गलियामे घूमते हुए नये-नये रत्नोकी राशिसे सुशोभित एक बडे बाजारमे जा पहुँचे ॥६०॥

वहाँ मकानके आँगनमे सखियोके साथ गेंद खेलनेवाली किसी स्त्रीकी गेंद अनायास ही जमीनपर आ पडी थी उसे देखकर आश्चर्यचकित जीवन्धर स्वामीने ज्योंही ऊपरकी ओर मुखकर देखा तो उन्हे मकानके अग्रभागसे झाँकती हुई एक स्त्री दिखी।

नई जवानीसे जिसकी कान्ति खिल रही थी तथा पुन्नाग पुष्पके गुच्छकके समान जिसके स्तन थे ऐसी उस कोमलाङ्गी मृगनयनीको देखकर जीवन्धर स्वामी मोहित हो गये ॥६१॥

इस तरह उसके सौन्दर्यकी तरङ्गमे जिनका मन निमग्न हो रहा था ऐसे जीवन्धर स्वामी उस गेंदको देखकर कहने लगे कि—

हे कन्दुक! जब उस चकोरलोचनाके भालपर नील केशोका समूह, गण्डस्थलपर चोटी और दोनो स्तनोंके अग्रभागपर हार क्रीडा करता है तब तुम चञ्चल मणियोसे निर्मित चमकीले कङ्कणोंके शब्दसे सुशोभित एव अपने स्पर्शसे अरुण कान्ति—लालकान्तिको पुष्ट करनेवाले कोमल हस्तकमलमे क्रीडा करते हो ॥६२॥ यतश्च आप निरन्तर बाण बरसानेवाले कामदेवके नामको धारण करने वाले हैं—अर्थात् जिस प्रकार कामदेवका कन्तुक नाम है उसी प्रकार आपका भी कन्तुक नाम है इसलिए मानो इस बिम्बोष्ठीने तुम्हें ताडित किया है ॥६३॥ जिसके मुखकमलपर स्वेद जलके छींटे रूप कोरक उत्पन्न हो रहे है, जिसकी नाकसे सुगन्धित सासे निकल रही हैं, जिसके नथनेका मोती चञ्चल हो रहा है, जिसके कुच ऊपरकी ओर उठ रहे है और जिसका मुख घुँघराले बालोंसे घिर रहा है ऐसी रमणीने यतश्च तुम्हें अपने हाथसे सरस आघात किया है इसलिए तुम धन्य हो—कृतकृत्य हो ॥६४॥ अपरिमित गुणोंके धारक जीवन्धर स्वामी हर्ष पूर्वक ऐसा कहते हुए उस स्त्रीके मकानके आगे जो चबूतरा था उसे सुशोभित करने लगे—उसपर बैठ गये ॥६५॥

उसी समय, जिसके नेत्र आनन्दके पूरसे विस्तृत हो रहे थे, मुख प्रसन्न था, और वचन कुशल-प्रश्नसे व्याप्त थे ऐसा एक वैश्यपति सामने आकर क्रमसे अपना प्रस्ताव रखने लगा।

हे श्रीमन्! मेरा सागरदत्त नाम है, मेरा ही यह घर है, मेरी पत्नीका नाम कमला है विमला नामकी मेरी एक पुत्री है जो इस समय जवान हो रही है। 'जिसके आनेपर पूर्वसंचित मणियोका समूह बिक जायगा वही इसका पति होगा' ऐसा जन्मके समय ज्योतिषी लोगोंने कहा था ॥६६॥

यहाँ आपके प्रवेश करते ही जो पहले कभी नहीं बिका ऐसा बहुत भारी रत्नोका समूह बिक गया है। इसलिए बहुत अधिक गुणोसे गुम्फित, कामदेवको ठगनेवाले रूपसे युक्त, सुवर्णके समान कोमल कान्तिसे सहित, मेरी पुत्रीके भाग्यसे आगत आपको ही उसके विवाहके योग्य होना चाहिए। अर्थात् आप ही उसके होनहार पति मालूम होते हैं। इस तरह उस वैश्यपतिने जब बहुत आग्रह किया तब जिस किसी तरह इन्होने विवाहकी स्वीकृति दे दी।

तदनन्तर जीवन्धर स्वामीने शुभ मुहूर्तमे अग्निके प्रज्वलित रहते हुए सागरदत्तके द्वारा दी हुई, बिजलीके समान सुन्दर शरीरवाली कुमारी विमलाका पाणिग्रहण किया ॥६७॥

तत्पश्चात् जिसका खिला हुआ सुन्दर रूप था, चकोरके समान नेत्र थे, और उठते हुए उज्ज्वल कठोर स्तनोंसे जिसका शरीर सुशोभित था, जो ऐसी जान पडती थी मानो मूर्तिधारिणी चमत्कृति ही हो अथवा दिव्य रूपको धारण करनेवाली कामदेवकी पत्नी रति ही हो ऐसी उस विमलाका जीव धर स्वामीने रागभावसे उपभोग किया ॥६८॥

*इस प्रकार महाकवि श्री हरिचन्द्रविरचित जीवन्धरचम्पू-काव्यमें विमला प्राप्तिका वर्णन करनेवाला आठवाँ लम्भ समाप्त हुआ।*

# नवम लम्भ

तदनन्तर जिस प्रकार चन्द्रमा पूर्व दिशाको छोडकर नक्षत्रसमूहके साथ जा मिलता है उसी प्रकार सुन्दररूपके धारक जीवन्धर स्वामी कृशाङ्गी विमलाको समझा बुझा तथा छोडकर मित्रोंके साथ जा मिले ॥१॥ जिस प्रकार अङ्कुर-अङ्कुरसे प्रकट होनेवाले आमके नये पल्लवोंसे सुशोभित वसन्तको कोयले अच्छा मानती है उसीप्रकार वरके चिह्नोंसे युक्त तथा मणिमय आभूषणोंसे सुशोभित शरीरवाले जीवन्धर स्वामीको भाई-बन्धु अच्छा मान रहे थे ॥२॥ उन्हीमे एक बुद्धिषेण नामका विदूषक था। उसने शीघ्र ही व्यङ्ग्यके साथ आँखे बडीकर तथा गाल फुलाकर जीवन्धर स्वामीसे कहा ॥३॥ कि हे मित्र! जिस कन्याकी दूसरे लोग उपेक्षा करते रहे उसे विवाहकर आप अपने-आपको बडे हर्षसे कृतकृत्य जैसा मान रहे हैं जबकि अपने आपको निर्लज्ज मानना चाहिए ॥४॥ हाँ, आप प्रशसनीय तब हो सकते है जब मनुष्योंके साथ द्वेष करनेवाली एक नवीन तारुण्यरूपी मञ्जरीसे सुशोभित सुरमञ्जरीको विवाह लावें ॥५॥

इस प्रकार बुद्धिषेणकी बात सुनकर जीवन्धर स्वामी मुसकाने लगे और 'कल ही उसे यहाँ कामके कोटमे ले आऊँगा' ऐसी प्रतिज्ञाकर उसके विवाहके योग्य उपायका मन ही मन चिन्तवन करते हुए वहाँसे चल पडे। बुद्धिमानोमे श्रेष्ठ जीवन्धर स्वामीने क्रम-क्रमसे अनेक उपायोका विचार किया पर अन्तमे यक्षराजके मन्त्रको ही उन्होंने सुरमञ्जरीकी प्राप्ति करानेवाले साधनको निश्चित किया।

असीम कौशलके धारक जीवन्धर स्वामी उस बगीचेसे निकलकर तथा वृद्धका रूप रखकर नगरमें प्रविष्ट हुए ॥६॥ जिसकी दाँतोकी पक्ति विरल है, शरीरयष्टि काँप रही है, प्रत्येक कला और प्रत्येक निमेषसे जिसकी दृष्टि अस्पष्ट होती जा रही है, जिसके गलेसे खाँसी आ रही है, जो बार बार कफके टुकड़े उगलता है, जिसके बाल सफेद एव बिरले है ऐसा वह वृद्ध दण्ड लेकर इधर-उधर चल रहा था ॥७॥

वहाँ गलियोंमे प्रवेश करते हुए एव सर्पके द्वारा छोडी केचुलीके समान त्वचासे विचित्रता लिये हुए उस वृद्धको देखकर नगरवासी लोगोमे कितने ही तो वैराग्यमे तत्पर हो गये और कितनो ही के हृदय दयासे भींग गये। वह वृद्ध आगेकी ओर हाथमे डडा लिये था और पीछेसे उसका शरीर अत्यन्त झुक रहा था इसलिए ऐसा जान पडता था मानो प्रत्यञ्चा सहित धनुषकी ही उपमा धारण कर रहा था। उसका मस्तक शुक्तिकाकी भस्मके समान सफेद केशपाशसे सहित था तथा कुछ कुछ तिरछा काँप रहा था इसलिए ऐसा जान पडता था मानो पहलेके रूप

का स्मरण और वर्तमान रूपके देखनेसे उत्पन्न हुए आश्चर्यके वशीभूत शिरके द्वारा मन्त्रके माहात्म्य की प्रशसा ही कर रहा था। वह गलेके छिद्रमे रुके हुए कफके टुकडोको बहुत प्रयत्नसे कुह-कुह शब्दके साथ निरन्तर उगल रहा था। स्थाविर—स्थितिशील—अजगम ( पक्ष मे वृद्ध सम्बन्धी ) रूपको धारण करता हुआ भी धीरे धीरे चल रहा था। और सुरमञ्जरीकी प्राप्तिमे दूतीका काम देने वाली वृद्धावस्थाका प्रेमी होकर भी वृद्धावस्थासे डरता था—यौवनशाली था।

मायामय वृद्ध ब्राह्मणका रूप धारण करनेवाले जीवन्धर स्वामी क्रम क्रमसे उस घरकी द्वारभूमिमे पहुँचे जिसके भीतर सुरमञ्जरी देदीप्यमान मणिमय दीपिकाके समान सुशोभित हो रही थी ॥८॥

वहाँ द्वारपालिनियोने उस वृद्धसे पूछा कि आपके यहाँ आने का फल क्या है ? तब उसने उत्तर दिया कि कुमारी रूपी तीर्थकी प्राप्ति होना ही मेरे आनेका फल है। अपने इस प्रत्युत्तरसे उसने समस्त द्वारपालिनियोके मुख अट्टहाससे विकसित कर दिये। उन द्वारपालिनियोने दयावश उसे रोका नही जिससे वह उस महलके भीतर जा घुसा।

यद्यपि महलके भीतर कितनी ही स्त्रियोने 'मा-मा—यहाँ मत आइये' ऐसा कहकर उसे मना किया था तो भी वह मानो वधिरताके कारण ही उस मनाईको अनसुनी करता हुआ धीरे-धीरे प्रवेश करता जाता था ॥९॥

तदनन्तर कुछ कमलनेत्री स्त्रियाँ भयसे व्याकुल हो सुरमञ्जरीके पास जाकर गद्गद वाणीसे इस प्रकार निवेदन करने लगी। वे स्त्रियाँ झनझन शब्द करनेवाले नूपुरोके शब्दसे दिशाओके अन्तरालको शब्दायमान कर रही थी। जल्दी-जल्दी चलनेके कारण हिलते हुए स्तन-कलशोसे ताडित चञ्चल मुक्ताहारकी कान्तिसे राजमहलके प्रदेशोको प्रकाशित कर रहीं थी। हिलनेवाले केशसमूहकी सुन्दर पुष्पमालाओपर बैठकर उडनेवाले भ्रमरोकी मनोहर झकारसे वाचालित थीं और खनकती हुई मेखलासे युक्त थीं।

उन स्त्रियोने कहा कि जो पहले कभी देखनेमे नही आया ऐसा एक वृद्ध ब्राह्मण मना करनेपर भी घरके भीतर घुस आया है। सखियोंके यह वचन सुन कौतुकसे प्रेरित हुई सुर-मञ्जरी भी उसे देखनेके लिए आ गई ॥१०॥ कमललोचना सुरमञ्जरीने सामने बैठे हुए उस अत्यन्त वृद्ध ब्राह्मणको भूखा देख सखियोंको आदेश दिया कि इसे बहुत आदरके साथ भोजन करा दो ॥११॥

तदनन्तर जब सखियाँ विधिपूर्वक भोजन कराकर उसे पासमे ले आईं तब अपने मनोहर वचनोकी चतुराईसे कोयलके स्वरकी मधुरताको जीतनेवाली सुरमञ्जरी उसे अपने आगे आसन पर बैठाकर कौतूहलके साथ पूछने लगी कि आप कहाँसे आये हैं और फिर कहाँ जावेगे ?

सुरमञ्जरीके वचन सुनकर उस वृद्धने धीरे-धीरे जिस किसी तरह इस प्रकार उत्तर दिया कि हे मनोहर ओठोवाली मानिनि ! मै इधर पीछेसे आया हूँ और आगे जाऊँगा ॥१२॥

यह उत्तर सुनकर समीपवर्ती लोगोके मुख बहुत भारी हास्यसे सफेद हो गये। उन्हें हँसता हुआ देख वृद्ध ब्राह्मणने कहा कि आप लोग मेरी वृद्धावस्थाजनित विपरीतताकी हँसी उडा रही हैं। क्रम क्रमसे आपकी भी तो यही दशा होगी।

सुरमञ्जरीने बडे हर्षसे फिर पूछा कि आप कहाँ जाइयेगा ? वृद्ध ब्राह्मणने कहा कि जहाँ कन्याकी प्राप्ति होगी वहाँ जाऊँगा ॥१३॥ 'यह अवस्था और शरीरसे बूढा है मनसे नहीं' इस प्रकार शब्द कहती हुई सुरमञ्जरी स्वय भोजन करनेके लिए चली गई और वहाँसे लौटकर आदर पूर्वक कहने लगी कि ॥१४॥ हे भद्र ! हे महाबुद्धिमन् ब्राह्मणोत्तम ! अब जहाँ आपकी इच्छारूपी लता अधिरूढ हो रही हो वहाँ शीघ्र चले जाइये ॥१५॥

इस प्रकार मन्द हास्यरूपी चाँदनीसे सुन्दर उसके मुखरूपी चन्द्रमाकी अमृततुल्य वचन-धाराको सुनकर वह ब्राह्मण 'ठीक ठीक, अच्छा कहा' इस तरह प्रशसा करने लगा। हाथसे लाठी पकड बडी कठिनाईसे उठा ओर गिरता पडता उसकी विकसित विचकिलके फूलोसे सुगन्धित हस-तूलकी शय्यापर चढनेका प्रयत्न करने लगा। दासियोने उसका हाथ पकडकर उसे इस धृष्टतासे रोका तो सुरमञ्जरीने दासियोको मनाकर उसे शय्यापर चढनेकी सहर्ष अनुमति दे दी। फल-स्वरूप वह वृद्ध ब्राह्मण शय्यापर चढकर क्रमसे सो गया।

उस वृद्धको तरुण स्त्रीके साथ विलास करनेमे रसिक देखकर ही मानो वृद्ध सूर्य, पश्चिम दिशारूपी स्त्रीके साथ समागम करनेके लिए रसिक एव बहुत भारी अङ्गरागसे सुशोभित हो अस्ताचलकी गुफारूपी क्रीड़ागृहमे घुस गया और कामदेवने भी अपने हाथमे बाणोके साथ धनुष सँभाल लिया ॥१६॥

तदनन्तर जब सब मनुष्योकी दृष्टिको रोकनेवाला अन्धकारका समूह फैल गया तब समस्त वृक्ष, तमाल वृक्षके समान जान पडते है, समस्त पक्षी कोयलके समान प्रतीत होते है, सब पर्वत नीलगिरिके समान आचरण करते है, समस्त जङ्गली जानवर रीछके समान प्रतिभासित होते है और समस्त नदियाँ यमुना नदीका अनुकरण करती है ऐसा लोगोको सन्देह होने लगा।

तदनन्तर अन्धकाररूपी हाथीको क्षुभित करनेके लिए सिंहके समान एव कुन्दके फूलके समान निर्मल चन्द्रमा उदयाचलके समीपमे सुशोभित होने लगा ॥१७॥ तत्पश्चात् उस वृद्धने आनन्दमे निमग्न हो मधुर रसके निष्यन्दसे भरा हुआ लोकप्रशस्त गाना गाया। वह गाना विद्याधरराजकी पुत्री गन्धर्वदत्ताके विवाहके समय जीवन्धरने गाया था अत उसे सुनकर सुर-मञ्जरीको सशय हुआ कि क्या यह जीवन्धर है ॥१८॥

तदनन्तर सुरमञ्जरी सहर्ष उठकर जिस तरह मेखला खनक न सके, नूपुर शब्द न कर सकें और हाथकी चूडियाँ हिलडुल न सके इस तरह सखियोको आगेकर धीरे-धीरे उसकी शय्या के पास जाकर बैठ गई। उस समय वह सखियोंको आगेकर स्वय उनके पीछे बैठी थी और ऐसी जान पडती थी मानो मालतीलताओके पीछे रत्न लता ही सुशोभित हो रही हो। इस प्रकार उस चकोरलोचनाने ससारको मोहित करनेवाला गाना सुना।

कुछ समय बाद चतुर जीवन्धर ललित गानकी लीलाको समाप्तकर शीघ्र ही सुन्दरताके साथ शान्तिपूर्ण गीत गानेके लिए उद्यत हुए। उसे सुनकर समस्त स्त्रियोने चारो ओरसे कौतूहलवश उन्हें यह कहते हुए घेर लिया कि आपने जो गाना पहले गाया था उसे फिरसे गाइये ॥१९॥ जीवन्धरने उत्तर दिया कि यदि आपलोग मेरे सतोषके लिए कुमारीको देना निश्चित करे तो मधुर गाना गाया जावे ॥२०॥

तदनन्तर उसके वचन सुनकर समस्त स्त्रियाँ हँसने लगी और जिस तरह गई थी उसी तरह लौटकर जब सोने लगीं तब जीवन्धर स्वामीके स्मरणसे उत्पन्न हुए सन्तापसे जिसका समस्त शरीर व्याप्त था ऐसी सुरमञ्जरी भी क्रमसे नई कोपलोकी शय्यापर सो गई।

तदनन्तर जब अत्यन्त रक्तमण्डलको धारण करनेवाला सूर्य पूर्वाचलपर सुशोभित होने लगा तब मधुर वचन बोलनेवाली सुरमञ्जरी ब्राह्मण-वेषधारी जीवन्धरके पास जाकर कहने लगी ॥२१॥ हे आर्य ! हे अपरिमित गुणोंके सागर ! सगीत शास्त्रके समान और किन-किन शास्त्रोंमें आपकी कुशलता प्राप्त है ? मनोहर और मधुर गानेमे तो जीवन्धरको छोडकर कोई दूसरा तीन लोकमे भी आपके समान नहीं है ॥२२॥

इस प्रकार सुरमञ्जरीका प्रश्न सुन वृद्ध ब्राह्मणने इस तरह उत्तर दिया।

समस्त शास्त्ररूपी कसौटीपर घिसनेके कारण तीक्ष्ण धाराको धारण करनेवाली एव निर्म-लताका क्रीडा-भवन स्वरूप मेरी बुद्धिरूपी तलवार अहङ्कारी वादियोके मदरूपी अङ्कुरको सहन

नही करती है। इसके सिवाय दूसरी बात यह है कि इस ससारमे जो भी शास्त्र मेरे द्वारा अदृष्टपूर्व है हे कमलमुखि ! हे बिम्बतुल्य अधरको धारण करनेवाली ! वह आकाशके कमलके समान है ॥२३॥

इस प्रकार उसके वचन सुनकर जिसका हृदय कौतुकसे व्याप्त हो रहा था ऐसी सुरमञ्जरी ने पूछा कि जिनका मुखरूपी चन्द्रमा समस्त मनुष्योंके नेत्ररूपी नीलकमलोंके लिए आनन्द-दायक है ऐसे जीवन्धर कुमार कुछ समय पहले धैर्यके साथ-साथ मेरे मनका भी अपहरणकर न जाने कहाँ चले गये है ? मुझे उनकी प्राप्ति किस तरह होगी ?

इस तरह उसके वचन सुनकर वृद्ध ब्राह्मणका वेष धारण करनेवाले श्रेष्ठ वक्ता जीवन्धर स्वामी पहले तो क्षण भर चुप बैठे रहे। तदनन्तर नीचे लिखे मधुर वचन कहने लगे ॥२४॥

हे कमलनयने ! बाह्य वाटिकामे जो कामदेवकी मूर्ति विराजमान है उसे तू पूजाके द्वारा प्रसन्न कर। उसके कृपा कटाक्षसे जीवन्धर स्वामी दर्शन देकर तेरे मनोरथरूपी लताको अङ्कुरित करेंगे।

हे विशाललोचने ! तुझे इस विषयमे कुछ भी सशय नहीं करना चाहिए। बल्कि हे पतली कमरवाली ! तुझे कामदेवके मन्दिरमे जानेकी शीघ्रता ही करनी चाहिए ॥२५॥

तदनन्तर कमलके समान नेत्रोंको धारण करनेवाली सुरमञ्जरीने मनमे समझा कि अब तो हमारा इष्ट पदार्थ हमारे हाथमे ही आ गया है, ऐसा समझ सखियोंको साथ ले मधुर झङ्कार करनेवाले मनोहर नूपुरोंसे युक्त चरणोंको धारण करनेवाली वह सुरमञ्जरी शीघ्र ही मणिमयी पालकीपर सवार हो चल पडी ॥२६॥

तदुपरान्त भयभीत हिरणके समान चञ्चल नेत्रोंको धारण करनेवाली सुरमञ्जरी उस वृद्ध ब्राह्मणको आगेकर कामदेवके मन्दिरमे पहुँची। वहाँ उसने सुन्दर केशोवाली सखियोंके द्वारा लाये हुए सुगन्धित पुष्प आदिके द्वारा कामदेवकी पूजा की।

तदनन्तर उस कृशाङ्गीने हस्तकमल जोडकर एकान्तमे कामदेवसे प्रार्थना की कि हे नाथ, आप ऐसा कीजिये कि जिससे चन्दन रससे लिप्त तथा मोतियोंके विशाल हारसे युक्त मेरे वक्ष स्थल एव स्तनोपर जीवन्धर स्वामी आरूढ हो सके ॥२७॥

इसके पूर्व ही बुद्धिषेण कहीं छिपा बैठा था। उसने सुरमञ्जरीकी उक्त प्रार्थना सुनकर उत्तर दिया कि तुझे वर प्राप्त हो गया। बुद्धिषेणकी इस गुप्त वाणीको सुनकर सुरमञ्जरीने समझा कि यह कामदेवकी ही वचनरूपी धारा दयाके द्वारा प्रकट हुई है। उसका मन प्रसन्नतासे भर गया और ज्योंही उसने गर्दन घुमाकर देखा तो सामने जीवन्धर स्वामी विराजमान थे। उस समय वे ऐसे जान पड़ते थे मानो बाहर आये हुए साक्षात् कामदेव ही हो, अथवा चलते-फिरते सुमेरु पर्वतके शिखर ही हों, अथवा सञ्चार करता हुआ नेत्रोंका आनन्द ही हो, अथवा शरीरधारी शृङ्गार रस ही हो, अथवा आकारसहित अद्भुत रसका प्रकार ही हो, अथवा रूपधारी अपना भाग्य ही हो। उनका ललाट तट ऐसा जान पडता था मानो लक्ष्मीकी विश्रान्तिके लिए लाकर रखा हुआ सुवर्ण-मय शिलातल ही हो। उनकी लम्बी नाक ऐसी जान पडती थी मानो नेत्रोंकी विशाल वृद्धिको रोकनेके लिए बाँधा हुआ पुल ही हो। उनके दोनो कान सरस्वतीके हिंडोलेके समान आचरण करनेवाले मणिमय कुण्डलोंसे सुशोभित थे। उनका वक्ष स्थल लक्ष्मीके क्रीडा करनेके धारागृह (फौव्वारे) की शङ्का करनेवाले मुक्ताहारकी कान्तिरूपी स्वच्छ जलसे शोभित था। उनकी दोनो गोल जाघे कदली वृक्षकी सभावना प्रकट कर रही थीं और उनके चरणरूपी पल्लव लाल कमलका मद हरनेमे निपुण थे।

उस मृगनेत्रीने जीवन्धर स्वामीको देखकर शीघ्र ही अपने शरीरमे रोमाञ्च तथा कम्पनको, नेत्रकमलोमे हर्षाश्रुओंके प्रवाहको, मुखचन्द्रमे मन्द हास्यको, स्थूल नितम्बतटपर

स्वेद जलके सचारको, चित्तमे लज्जा-भय हर्ष और आश्चर्य रसकी तन्मयताको तथा शरीरमे कामजन्य सतापको धारण किया था ॥२८॥

तदुपरान्त जब उसने अपने पास वृद्ध ब्राह्मणको नही देखा तब उसके नेत्र प्रतिबन्धहीन लज्जासे चञ्चल हो उठे और मुख नीचेकी ओर झुक गया। जीवन्धर स्वामीने उसी समय उसका आलिङ्गनकर कपोल चूमा और अपनी गोदमे बैठाकर मीठे मीठे वचनोकी परम्परा तथा सुगन्धित चूर्ण आदिकी चर्चाओसे उसे बहुत ही आनन्द प्राप्त कराया।

वृद्धका रूप धारण करनेवाले जीवन्धर स्वामी खिले हुए फूलोंकी शय्यापर सो रहे थे और हृदयमे रागधारण करनेवाली सुरमञ्जरीसे कह रहे थे कि तू पैर दाब। सुरमञ्जरी भी उनके कहे अनुसार पैर दाब रही थी। यह देख उनके मित्र हर्षित और सतुष्ट हो रहे थे ॥२६॥

तदनन्तर पालकीपर सवार हो सुरमञ्जरी सखियोके साथ अपने महलके भीतर चली गई। सुरमञ्जरीके माता पिता सुमति और कुबेरदत्तको जब उसकी सखियोंके मुखसे यह सब हाल मालूम हुआ तो वे तत्काल ही आनन्दसे मन्थर हो विवाह मङ्गलका विस्तार करने लगे।

तत्पश्चात् शुभ मुहूर्तमे कुबेरदत्तके द्वारा दी हुई उत्तम नितम्बवाली सुरमञ्जरीका जीवन्धर स्वामीने पाणिग्रहण किया ॥ ३० ॥ सुरमञ्जरी क्या थी मानो कामशास्त्रकी शाला ही थी, अथवा रसरूपी सागरकी तरङ्ग ही थी। उसके श्रेष्ठतम गुण तथा स्वभाव अत्यन्त प्रशसनीय था, हसीके समान उसकी चाल थी, नीलकमलके समान उसके नेत्र थे, चन्द्रमाके समान सुन्दर उसका ललाट था और अत्यन्त सुन्दर थी उसकी मोतियोकी माला। ऐसी सुरमञ्जरीके साथ रमण करते हुए जीवन्धर स्वामी मन्द हास्य रूपी अमृतके स्थान हो रहे थे ॥३१॥

*इस प्रकार महाकवि श्री हरिचन्द्रविरचित जीवन्धरचम्पू-काव्यमें सुरमञ्जरीकी प्राप्तिका वर्णन करनेवाला नौवाँ लम्भ समाप्त हुआ।*

# दशम लम्भ

तदनन्तर जीवन्धर कुमार सुरमजरीके मुखसे किसी तरह अनुमति प्राप्तकर उसके महलसे बाहर निकले और अपने समस्त मित्रोके साथ जा मिले। तत्पश्चात् मित्रोके ही साथ अपने घर जाकर उन्होंने अपने माता पिताके नेत्रोको ऐसा आनन्दित किया मानो अमृतका अञ्जन ही लगा दिया हो।

चरणकमलोंमे झुके हुए नयनाभिराम पुत्रको देखकर माता-पिताने बडे प्रेमसे उसका आलिङ्गन किया। बार बार मस्तक सूघा, नेत्रोसे उसके मुखकमलकी सुधाका पान किया और कानोसे उसके वचनरूपी मधुका आस्वादन किया। इस तरह उन दोनोने अपरिमित आनन्दका विस्तार किया ॥१॥ उन्हें आया देख गन्धर्वदत्ताने वचनागोचर आनन्द प्राप्त किया और उदार पराक्रमके धारी जब वे उसके घर पहुँचे तब कमलोके समान लम्बे नेत्रोवाली गन्धर्वदत्ताने उनसे कहा कि ॥२॥

हे आर्यपुत्र! आपकी विरहाग्निसे जिसकी शरीररूपी लता अत्यन्त कृश हो गई है ऐसी वह गुणमाला क्षण क्षणमे बेचैन हो उठती है, बेखबर होती है और मूर्च्छित हो जाती है इसलिए सर्वप्रथम आप उससे मिलकर तदनन्तर यहाँ पधारिये।

इसके बाद जीवन्धर कुमारने गुणमालाके घरमे प्रवेश किया और एकान्तमे उसे देख उसका आलिङ्गन किया ॥३॥

गुणमालाने बडे खेदके साथ कहा कि हे आर्यपुत्र ! मेरे निमित्तसे ही आपको इतना दु ख भोगना पडा है अत आप मुझ अभागिनीका स्पर्श न करे। इसके उत्तरमे जीवन्धर स्वामीने कहा कि हे तरुणि ! तेरा मुख तरुण सूर्यकी किरणोसे विकसित कमलके समान है। तूने पूर्व भवमे जो पुण्य किया था उसीके प्रभावसे मैं ऐसा हुआ हूँ अन्यथा मुझे बहुत दु ख भोगना पडता। इस तरह गुणमालाको समझाकर वे गन्धर्वदत्ताके घर गये और वहॉसे वापिस अपने घर आये। वहॉ मन्त्रज्ञ मनुष्योमे श्रेष्ठ जीवन्धर स्वामीने गन्धोत्कटके साथ सलाह की और मित्र मण्डलको साथ ले जिसमे मनके समान वेगशाली घोडे जुत रहे थे ऐसे रथके द्वारा सुन्दरताकी सीमाके भाण्डार स्वरूप विदेह देशमे प्रवेश किया।

विदेह देशमे धरणीतिलक नामसे प्रसिद्ध एक नगरी थी जिसमे जीवन्धर स्वामीके मामा गोविन्द राजा रहते थे, उसीमे उन्होने प्रवेश किया ॥४॥

जब गोविन्द महाराजको जीवन्धर स्वामीके आनेका समाचार मालूम हुआ तो उन्होने आज्ञा देकर पुरुषोसे नगरकी गलियॉ सजवाई। उन गलियोमे जो खिले हुए निर्मल फूल बिखेरे गये थे उनकी सुगन्धिसे भ्रमर इकट्ठे हुए थे और उनकी झङ्कारसे वहॉ बजनेवाले विविध बाजोंके शब्द मिश्रित हो रहे थे। जीवन्धर स्वामीके दर्शनकी इच्छासे परवश नागरिक लोगोंकी जो बहुत बडी भीड इकट्ठी हो गई थी उसे हटानेमे तत्पर राजकर्मचारियोके हाथमे जो सुवर्णकी वेत्रलता चञ्चल हो रही थी उसकी कान्तिसे उन गलियोमे ऐसा जान पडता था मानो प्रात कालका लाल-लाल आतप ही फैल रहा हो। इसके सिवाय मकानोंके अग्रभागपर जो पताकाएँ, चॅदोवा, छत्र तथा चमर आदि बॉधे गये थे उनसे उन गलियोमे सूर्यकी किरणोका प्रवेश रुक गया था। इन गलियोमे मन्थर गतिसे चलनेवाले रथोंके द्वारा जीवन्धर स्वामी प्रवेश कर रहे थे। देखनेके भारी कौतूहलसे मकानोंके अग्रभागपर जो स्त्रियॉ इकट्ठी हुई थी उनके चञ्चल कटाक्षोसे निर्मित नीलकमलकी मालाको वे धारण कर रहे थे। इस तरह चलकर जीवन्धर आदि कुमारोने क्रमसे राजमहलमे प्रवेश किया।

वहॉ जिनका रोम-रोम खिल रहा था ऐसे आनन्दके वशीभूत राजा गोविन्दने जीवन्धर कुमारका आलिङ्गन किया, सुख-समाचार पूछा। सबका यथायोग्य सन्मानकर अच्छी तरह अनेक उपचार किये ॥५॥

तदनन्तर गोविन्द महाराज जीवन्धर स्वामीको सिहासनपर और काष्ठाङ्गारको यमराजके मुखमे अधिष्ठित करना चाहते थे इसलिए उन्होने सलाहके लिए अपने मन्त्रिमण्डल तथा जीवन्धर कुमारके साथ मन्त्रशालामे प्रवेश किया। वहॉ यद्यपि वे परिमित जनोसे ही परिवृत थे—घिरे थे तथापि रत्नमयी दीवालोमे प्रतिफलित प्रतिबिम्बोके कारण ऐसे जान पडते थे मानो अनेक पुरुषोसे परिवृत हो। इस तरह अत्यन्त सुशोभित होनेवाले गोविन्द महाराजने सलाह करना शुरू किया।

तदनन्तर राजाके अभिप्रायको समझनेवाले और नीतिरूपी शास्त्रके पारगामी मन्त्री निम्न प्रकार वास्तविक निवेदन करने लगे। उन्होने कहा कि हे राजन् ! शत्रु काष्ठाङ्गारकी मनोवृत्ति मायासे भरी हुई है इसीलिए उसने इस समय हम सबको ठगनेके लिए एक विनयपूर्ण पत्रिका भेजी है ॥६॥

उसमे लिखा है कि किसी एक दिन एक मदोन्मत्त हाथी खूँटा उखाडकर, बेडियॉ तोडकर समस्त सेनामे क्षोभ फैलाता हुआ सत्यन्धर महाराजके महलके आस पास घूम रहा था। वह इतना बेहाथ था कि सेनाके समस्त योद्धा उसे पकडनेमे असमर्थ थे। पता चलते ही सत्यन्धर

महाराज क्रोधवश राजमहलसे बाहर निकल आये और उस हाथीने हमारे प्राणोंके समान आचरण करनेवाले महाराजको मारकर शीघ्र ही समस्त नगरवासी लोगोंको शोकसागरमें और मुझे अकीर्तिके पूरमें निमग्न कर दिया।

जिस प्रकार कमलोंके समूहपर फैली हुई ओसको सूर्य नष्ट कर देता है उसी प्रकार आप मुझपर फैली हुई इस अकीर्तिको नष्ट करनेके लिए योग्य है। इसलिए हे राजन्! हे दयाके सागर! शीघ्र ही हमारे नगर पधारिये और मित्रताको निभाइये ॥७॥

इस तरह शत्रुका संदेश सुनकर गोविन्द महाराज हँसने लगे और जीवन्धर स्वामीके मुखकमलपर अपने खञ्जरीटके समान सुन्दर नेत्र नचाने लगे—उनकी ओर देखने लगे।

जीवन्धर स्वामीने कहा कि हे राजन् हे मातुल! इसमें कुछ भी शक नहीं कि मेरी भुजाओंकी निरङ्कुश गर्मी इस शत्रुको नहीं सह रही है केवल समयकी प्रतीक्षा की जा रही है ॥८॥

इस प्रकार जीवन्धर स्वामीके उक्त उत्तर सम्बन्धी वचनोंकी चतुराईके सुननेमें जिनकी बुद्धि लग रही थी ऐसे अधीर चित्त महाराज गोविन्दने चतुरङ्ग सेनाके साथ राजपुरीकी ओर जाना, वहाँ अपनी पुत्रीका स्वयंवर विस्तारना, नानादेशोंके राजाओंका सम्मेलन बुलाना और शत्रुका संहार करना इन सब बातोंका निश्चयकर काष्ठाङ्गारके साथ हुई मित्रताकी प्रसिद्धि करानेके लिए नगाड़ा बजवा दिया अर्थात् मित्रताकी घोषणा करा दी।

प्रथम ही गोविन्द महाराजने चलते हुए समुद्रके समान अपनी सेना देखी और फिर सब ओरसे प्रस्थान करनेका आदेश दिया। उन्होंने बड़े ही हर्षसे जिनेन्द्र भगवान्के चरणकमलोंकी पूजा की और कौतुकसे युक्त हो शीघ्र ही बहुत प्रकारका पात्र दान दिया ॥९॥

तत्पश्चात् जीवन्धर आदि कुमारोंसे घिरे हुए धीर वीर गोविन्द महाराजने रथपर आरूढ होकर शुभ लग्नमें प्रस्थान किया। कुछ ही दूरीपर शिर झुकाये हुए सेनापति उन्हें चारों ओरसे घेरकर चल रहे थे और उनके आगे पृथिवीके विस्तारको संकुचित करनेवाली बड़ी भारी सेना चल रही थी ॥१०॥ उस समय भेरियोंके शब्दसे, घोड़ोंकी जोरदार हिनहिनाहटसे, रथोंकी चीत्कारसे और मदोन्मत्त हाथियोंकी चिङ्घाड़से शीघ्र ही समस्त संसार व्याप्त हो गया था और रथोंके साथ ईर्ष्या होनेके कारण ही मानो धूलिके समूहसे सूर्यका रथ ढक गया था ॥११॥

उस समय गोविन्द महाराजकी सेना ठीक नदीके समान जान पड़ती थी क्योंकि जिस प्रकार नदी फेनसे चित्र-विचित्र रहती है उसी प्रकार वह सेना भी सफेद छत्रोंसे चित्र विचित्र थी, जिस प्रकार नदी तरङ्गोंसे संगत रहती है उसी प्रकार वह सेना भी उछलते हुए घोड़ोंसे संगत थी, जिस प्रकार नदी बड़े बड़े जल-जन्तुओंसे सहित होती है उसी प्रकार वह सेना भी मदोन्मत्त हाथियोंसे सहित थी और जिस प्रकार नदी मछलियोंके समूहसे व्याप्त रहती है उसी प्रकार वह सेना भी चञ्चल तलवारोंसे व्याप्त थी। इस तरह नदीकी तुलना करनेवाली वह सेना बड़े वेगसे आगे बढ़ रही थी।

सेनाके चलनेपर जो धूलिका पुञ्ज उत्पन्न हुआ था और आकाशके अन्दर अपरिमित परिमाणमें फैल गया था वह हाथियोंके मद-जलसे, उनकी सूँडोंसे ऊपरकी ओर गये हुए जलके छींटोंसे तथा घोड़ोंके मुखसे निकलनेवाली लारके जलसे सब ओर शान्त हो गया था ॥१२॥

तदनन्तर दुरासद मदसे आक्रान्त होनेके कारण जिनके नेत्र कुछ-कुछ बन्द हो रहे थे, जिन्होंने अपने शुण्डादण्ड दाँतोंके अग्रभाग पर रख छोड़े थे, दोनों ओर लाल कम्बलोंकी झूलें लटकते रहनेके कारण जो गेरूसे युक्त लाल लाल पर्वतोंकी तुलना कर रहे थे, कानोंके पास लटकनेवाले सुवर्णमय अङ्कुशके कारण जो कर्णाभरणको धारण किये हुए-से जान पड़ते थे, और चलते-फिरते कुलाचलोंके समान सुशोभित थे ऐसे असंख्यात हाथियोंसे उस सेनाकी समस्त

दिशाओंका अवकाश भरा हुआ था। उस सेनामे जो घोडे थे उनके मुखोमे सुवर्णकी लगामे लग रही थी। उनके ओठोंके पुट अत्यन्त चञ्चल थे जिसमे ऐसे जान पडते थे मानो सामने आये हुए आकाशका पान ही कर रहे थे। जिसमे पेटके छिद्र कॉप उठते थे और ससारका मध्य भाग भर जाता था ऐसी हिनहिनाहटके शब्दसे वे वेगसम्बन्धी गर्वका भार धारण करनेवाले गरुडकी मानो भर्त्सना ही कर रहे थे। सवार लोगोंने जो उनका वेग रोक रक्खा था तज्जनित क्रोधके कारण मानो उनके नाकके नथने घुर-घुर शब्द कर रहे थे। उनकी नाकका नथना डग डगपर फुर फुर शब्द करता हुआ निरन्तर हिलता रहता था जिससे ऐसा जान पडता था मानो वेगके द्वारा पी हुई वायुको नाकके छिद्रसे उगल ही रहे थे। साथ ही ऐसे प्रतीत होते थे मानो मूर्तिधारी वेगके समूह ही हों। बहुत ऊँचाई तक फहराती हुई पताकाओंके वस्त्रोंसे जिन्होंने सूर्यका रथ ढक लिया था, जो सेना रूपी समुद्रकी भॅवरके समान जान पडते थे, बॅधे हुए घण्टाओं-के घण-घण शब्दसे जो निरन्तर शब्दायमान रहते थे और जिन्होंने अपने पहियोंसे पृथिवीतलको खोद दिया था ऐसे रथोंसे वह सेना सुशोभित थी। भिण्डिपाल, तलवार, पट्टिश, फरसा और द्रुघण आदि शस्त्रोंको धारण करनेवाले पैदल सिपाहियोंसे वह सेना सहित थी। इस प्रकार मयूर-पखसे निर्मित हजारों छत्रोंके द्वारा जिसमे दशो दिशाएँ अन्धकारसे युक्त हो रही थीं उस सेनाको आगेकर गोविन्द महाराज कितने ही पडावोंके द्वारा राजपुरीके निकट किसी स्थानपर ठहर गये।

तदनन्तर जब कृतघ्न काष्ठाङ्गारको गोविन्द महाराजके आनेकी खबर लगी तब उसने मायावश बहुत भारी मित्रताको धारण करते हुए के समान उपहार भेजे। इधर गोविन्द महाराज ने भी काष्ठाङ्गारका उपहार स्वीकृतकर शीघ्र उनसे बढकर उपहार उसके लिए भेजा ॥१३॥

तदनन्तर अपनी सेनासे चित्रित काष्ठाङ्गारने सम्मुख जाकर जिनका बहुत भारी सन्मान किया था ऐसे गोविन्द महाराजने कुबेरपुरीकी समता रखनेवाली राजपुरी नगरीमे प्रवेशकर वहॉ अनेक रत्नोंके समूहसे चित्र-विचित्र स्वयवर-शाला बनवाई और तीन वराहासे शोभित चन्द्रक यन्त्रके भेदको कन्याका शुल्क निश्चितकर सब देशोंमे घोषणा करा दी।

फलस्वरूप हजारों प्रसिद्ध राजा, भेरीके शब्दसे समस्त लोकको चञ्चल करते एव सेनाकी धूलीसे आकाशको आच्छादित करते हुए उस श्रेष्ठ नगरीमे आ पहुँचे ॥१४॥ उस स्वयवरशालामे राजा लोग अपने अनुयायियोंके साथ जब मञ्चोंपर आकर आसीन हुए तब वे सुमेरु पर्वतके शिखरोंपर आसीन इन्द्रोंके समान जान पडते थे ॥१५॥

वहॉ गोविन्द महाराजने घोषणा कराई कि जो बीचमे गडे हुए घूमनेवाले यन्त्रको भेदन करेगा उस अतिशय महिमाके धारक युवाको मेरी पुत्री ठीक उसी तरह अलकृत करेगी जिस तरह कि चन्द्रमाकी कला प्रदोष (सायकाल) को और इन्द्राणी इन्द्रको अलकृत करती है। इस घोषणाको सुनकर 'मै पहले भेदन करूँगा, मै पहले भेदन करूँगा' ऐसा कहते हुए राजा लोग उठ कर खडे हो गये। उस समय उनके वक्ष स्थलोंपर जो चन्दनके पङ्कके साथ-साथ केशरके तिलक लग रहे थे उनकी परागके समूहसे दशो दिशाएँ पीली-पीली हो रहीं थी। जोरसे उठनेके कारण उनके मोतियोंकी मालाएँ हिल रही थी। उनकी चञ्चल नवीन मालाओंसे उडकर जो भौंरोंका समूह गुन-गुन कर रहा था उससे मानो उनके यशके गीत ही गाये जा रहे थे। और कानोंके आभूषण कानोंसे कुछ-कुछ खिसककर उनके गण्डस्थलोंको सुशोभित कर रहे थे। इन सब राजाओंसे वह स्वयवर-मण्डप ऐसा जान पडता था मानो यन्त्र-भेदन करनेके लिए स्वय ही उठकर खडा हो गया हो।

वराहयन्त्रके चारों ओर खडे हुए राजा लोग ऐसे सुशोभित हो रहे थे मानो कुलाचलके चारो ओर बिखरे हुए शिलाखण्डोंके टुकडे ही हो ॥१६॥ तदनन्तर जब मगध देशके राजाकी

शक्तिका अत्यन्त लोप हो गया, जब कलिङ्गदेशके राजाका बाण निशानाको छू भी नही सका, जब विनतापुरीके राजा लक्ष्यस्थलकी सिर्फ धूलि ही झाड सके न कि उसे नष्ट भी कर सके, जब पोदन पुरके प्रसिद्ध महाराजका उदर उन्हे लक्ष्यसे विचलित कर चुका, जब अयोध्याके राजा धैर्यसे विकल हो पृथिवीपर गिर पडे, जब अवन्ती देशके राजा भुजाओकी वीरता निष्फल हो जानेके कारण चुप खडे रह गये और इसी तरह जब अन्य राजा लोग भी स्त्रियोकी हँसीके पात्र बन चुके तब कौतुकवश काष्ठाङ्गार भी चला ॥१७–१८॥

तदनन्तर अहङ्कारके कारण जिसका आकार विषम था तथा जिसकी चाल हाथीके बच्चेके समान थी ऐसे काष्ठाङ्गारने उस यन्त्रके अधोभागमे घूमते हुए चक्रपर ज्यो ही पैर रक्खा कि वह विवश हो पृथिवीपर गिर पडा और राजाओ तथा स्त्रीजनोके लिए हास्यप्रदान करनेवाला हुआ।

तदनन्तर जो अपने मित्रोके बीचमें चमकीले ताराओसे घिरे हुए चन्द्रमाके समान सुशोभित हो रहे थे ऐसे धीर-वीर जीवन्धर कुमारपर गोविन्द महाराजने अपनी गौरवपूर्ण दृष्टि डाली और मन्द मुसकानसे जिनका मुख उज्ज्वल हो रहा था ऐसे जीवन्धर कुमार उसी समय उठ खडे हो गये ॥१९॥

तत्पश्चात् जो पृथिवीपर क्रीडासहित पैर रख रहे थे, जो विजयलक्ष्मीको रोककर रखने वाली बेडीके कडेकी शङ्का उत्पन्न करनेवाले मरकतमणिनिर्मित बाजूबन्दसे सुशोभित थे और चलते समय हिलनेवाले मोतियोकी मालासे जिनका वक्षःस्थल अत्यन्त सुशोभित हो रहा था ऐसे जीवन्धर कुमारको देखकर वहाँके लोग ऐसा समझने लगे।

कितने ही लोगोने समझा कि यह कुमार राजाओमे शिरोमणि है, कितने ही लोग कहने लगे कि यह मनुष्यके आकारमे छिपा हुआ देव है और काष्ठाङ्गार आदि राजाओंने समझा कि यह साक्षात् मृत्यु ही है ॥२०॥

इस तरह सब लोग जिन्हें देख रहे थे ऐसे जीवन्धर कुमार उस यन्त्रके समीप जा पहुँचे। जीवन्धर कुमार क्या थे मानो विद्यारूपी समुद्रको उल्लसित करनेके लिए चन्द्रमा ही थे। वे वहाँ चन्द्रकलाका अनुकरण करनेवाली दाढोसे सुशोभित वराह यन्त्रको चिरकाल तक देखते हुए उसके छेद करने योग्य अवसरकी प्रतीक्षा करते रहे। तदनन्तर क्षणभरमे ही उछलकर उस यन्त्रके पहियेपर जा चढे और डोरी सहित धनुषकी टङ्कारसे पृथिवीतलको कम्पित करते हुए उन्होने उसी क्षण उस यन्त्रको, राजाओंके गर्वको, मानियोके खेदको और गोविन्द महाराजकी शङ्काको धनुषपर चढाये हुए बाणके द्वारा एक ही साथ छेद डाला।

उसी समय आनन्दसे जिनका हृदय भर रहा था और जो बुद्धिमानोमे अत्यन्त श्रेष्ठ थे ऐसे गोविन्द महाराजने सब राजाओंके आगे जोरसे घोषणा की कि जो धीर वीर पहले समुद्रान्त तक पृथिवीका पालन करते थे उसी प्रशसनीय गुणो और माननीय यशके धारक सत्यन्धर महाराजका यह पुत्र है। यह शत्रु राजाओरूपी वनको जलानेके लिए दावानलके समान है, इसकी भुजाओका पराक्रम बहुत ही प्रसिद्ध है, यह श्रीमान् मेरी बहिनका पुत्र है और वीर लक्ष्मीका वल्लभ है। यह सदा जयवन्त रहे ॥२१–२२॥ धनुष विषयक चातुर्य और शरीरपर प्रकट दिखनेवाले लक्षणोसे राजाओने उसे देखकर उसी क्षण निश्चय कर लिया कि यह यथार्थमे राजा सत्यन्धरका ही पुत्र है। इस प्रकार सुन्दर शरीरके धारक जीवन्धर कुमारको देखकर राजाओने उनका अभिनन्दन किया ॥२३॥

जिस प्रकार वज्रकी गर्जनासे साँप भयभीत हो जाता है उसी प्रकार गोविन्द महाराजकी पूर्वोक्त घोषणासे काष्ठाङ्गार भयभीत होकर मनमे इस तरह विचार करने लगा कि—

यदि यह सचमुच ही सत्यन्धरका लडका है तो खेद है कि हम मारे गये क्योकि इसमे वीरता, शूरता और पराक्रम आदि सभी गुण जागरूक है ॥२४॥

पहले मेरी आज्ञाको मालाकी तरह शिरसे धारण करनेवाले मथनने इस दुष्ट बनियेको किस प्रकार मारा होगा। इससे यह बात बिलकुल सच मालूम होती है कि सब लोग अपना-अपना स्वार्थ सिद्ध करनेमें तत्पर है। मैने इसके मामाको किस लिए बुलाया था? मुझ मूर्खराज को धिक्कार है जो कि अपना ही वध करानेके लिए कार्यको उठाता रहता है। समस्त राजा गोविन्द महाराजके किङ्कर है और वे ही इसे सहायता दे रहे है। तब यह वायुके द्वारा पुरस्कृत अग्नि के समान क्या नहीं करेगा? इस प्रकार चिन्ता करता हुआ महामूर्ख काष्ठाङ्गार बहुत भारी गर्वके कारण जिसमे क्रोध बढ रहा था ऐसे भयङ्कर युद्धके द्वारा कन्याको छीननेकी इच्छा करता हुआ बडी-बडी सेनाओसे युक्त क्षुद्र राजाओंके साथ सलाह करनेके लिए अपने घर चला गया।

तदनन्तर दूसरेका अभिप्राय जाननेवाले एव गोविन्द महाराजके साथ सलाह करनेवाले जीवन्धर कुमारने पिताके देशमे स्थित तथा अन्य परिचित राजाओंके पास स्पष्ट पत्रिकाओंके साथ भेट धारण करनेवाले कितने ही नीतिनिपुण दूत शीघ्र ही भेजे ॥२५॥ उन्होने पत्रमे लिखा था कि मै सत्यन्धर महाराजसे विजया रानीमे उत्पन्न हुआ जीवक नामक पुत्र हूँ। उस समय कुटिल दैवने मुझे माता-पितासे वियुक्त करा दिया था जिससे वैश्यशिरोमणि गन्धोत्कटके घरमे मैं वृद्धि को प्राप्त हुआ था ॥२६॥

यह दुराचारी काष्ठाङ्गार लकडी तथा कोयला आदि बेचकर अपने प्राणोका पालन करता था। परन्तु क्रम-क्रमसे आपके राजाने इसे मन्त्री पदपर आरूढ कर दिया था और इसने उन्हींको मार डाला था यह बात आप सबको विदित ही है।

इसलिए शत्रु होनेसे, राजाका हत्यारा होनेसे और कृतघ्न होनेके कारण यह दुष्ट जिस प्रकार मेरे द्वारा नष्ट करने योग्य है उसी प्रकार आप सबके द्वारा भी नष्ट करने योग्य हैं ॥२७॥ यह चाहे रसातलमे छिपे, चाहे पृथिवी तलमे छिपे, चाहे पर्वतमे छिपे और चाहे वनके मध्यमे छिपे, तो भी मारा ही जायगा इसलिए आपलोग अपनी-अपनी सेनाओंके साथ पधारे ॥२८॥ इस प्रकार जीवन्धर स्वामीका उक्त सन्देश शिरसे धारण करते हुए मण्डलेश्वर राजा, सत्यन्धर महाराजकी भक्तिसे प्रेरित हो अपनी-अपनी सेनाओंके साथ वहाँ आकर इकट्ठे हो गये ॥२९॥

तदनन्तर जीवन्धर कुमारका नयविशाल नामक दूत, नीतिके पारगमी धर्मदत्त नामक वृद्ध मन्त्रीके घर गया। सब समाचारोको जाननेवाला मन्त्री उसे मिलानेके लिए राजमहलमे ले गया। इस तरह वृद्ध मन्त्रीके साथ दूत काष्ठाङ्गारके पास पहुँचा। उस समय काष्ठाङ्गार कुछ परिमित राजाओसे घिरा हुआ था। विनयसहित शिर झुकाकर पास ही बैठे हुए मथनके साथ विश्वासपूर्वक वार्तालाप कर रहा था और क्रोधरूपी अग्निके निकलते हुए श्वासोच्छ्वासरूपी धुएँसे उसका मोतियोका हार मटमैला हो रहा था। वहाँ जाकर धर्मदत्त मन्त्रीने कहा कि—

यद्यपि आप सब कुछ जानते है तो भी राजाको मन्त्रीके वचन सुनने चाहिये क्योकि इन्द्र यद्यपि समस्त कार्योको स्वय देखता है तो भी बृहस्पतिके वचन अवश्य सुनता है ॥ ३० ॥

इस समय उत्कृष्ट बलके धारक गरुडवेग, गोविन्द तथा पल्लव देशाधिपति आदि विद्याधर और भूमि-गोचरी राजाओ एव नन्दाढ्य आदि महाबलवान् मित्रोसे जो परिवृत हैं, प्रलयकालके समुद्रके समान जिनका फैलाव निर्बाध है और जो समस्त पृथिवीतलपर प्रसिद्ध वीर है ऐसे जीवन्धर कुमार युद्धके लिए तैयार हैं।

जिनमें हाथियो और घोडोकी प्रमुखता थी ऐसी मेरी सेनाएँ भी जिन्हें बाधा नहीं पहुँचा सकी थीं उन व्याधोको—भीलोको अनायास ही जीतकर जिसने पहले समस्त पशुओंको छुडाया

था और जिसमे वीणा ही शुल्क थी ऐसे गन्धर्वदत्ताके स्वयवरके समय हुए युद्धमे जिसने अहकारी राजाओके समूहको खदेड दिया था ऐसा जीवन्धर कुमार अकेला ही नही जीता जा सका था फिर अब तो वह अनेक विद्याधर और भूमिगोचरी राजाओसे युक्त है अत कैसे जीता जा सकेगा ?

इसलिए जो आपको इसके पहले प्राप्त नही था ऐसा उसका राजपद उसीकी भुजापर सौपकर पहलेकी तरह मन्त्रीपदपर ही अधिष्ठित रहनेके योग्य है। इस प्रकार धर्मदत्त मन्त्रीने काष्ठाङ्गार से कहा।

धर्मदत्त मन्त्रीके उक्त शब्द सुनकर काष्ठाङ्गार पहले तो कुछ देर तक चुप बैठा रहा। तदनन्तर कानमे मुख लगाकर जब मथनने उसके क्रोधको उत्तेजित किया तब कहने लगा कि अरे नीच ! इस प्रकार भयसहित बहुत कुछ कहनेके लिए तुझसे पूछा ही किसने था ? यदि तू डरपोक है तो घरमे बैठ, तू नपुसक है, व्यर्थ ही बोलनेसे क्या लाभ है ? ॥ ३२ ॥ मदोन्मत्त हाथियोंकी घटाओ, स्पष्ट नाचते हुए घोडो और हर्षित होते हुए योद्धाओके विस्तारसे जिसमे दिशाओके तट आच्छादित है ऐसी रणभूमिमे तलवारकी चमकती हुई धारासे मै युद्धके लिए उद्यत राजाओंकी उज्ज्वल लक्ष्मीका हरणकर कुन्दके फूलके समान उज्ज्वल अपनी कीर्तिके द्वारा समस्त दिशाओंको अभी अभी सफेद करता हूँ ॥ ३३ ॥

दूसरी बात यह है कि जिसकी ललाटकी सीमापर जन्मसे लेकर ससारका राज्य करना नहीं लिखा किन्तु इसके विपरीत व्यापार करना ही लिखा है उस नीच बनियेके लडकेके साथ श्रेष्ठ राजाओंकी आज क्या सन्धि हो सकती है ? ॥ ३४ ॥ सेनाओसे जिसका पार्श्वभाग घिरा हुआ था ऐसे मथनकी बाणावलीसे जो पहले उच्छिष्टकी भाँति बचा रहा आज वह ग्रस्त किया जाता है—अभी पूरा खाया जाता है ॥ ३५ ॥

इस तरह अहकारपूर्ण वचन सुनकर जिसका ललाट क्रोधसे लाल हो रहा था ऐसा नयविशाल नामका दूत बड़ी गम्भीरताके साथ निम्नाकित वचन बोला।

अरे, भीलोंके समूहने जब गावोका समूह हर लिया था और मथन सेनाके साथ भाग गया था तब आप वेगसे किवाड बन्दकर महलके भीतर बैठ रहे थे और स्त्रियोंने जब पकडा था तब कहीं शरीरकी कॅपकॅपी छोड सके थे ॥ ३६ ॥

ऐसे पराक्रमसे मण्डित-भुजदण्ड जिसकी शोभा बढा रहे हैं ऐसे आपका जीवन्धर कुमार के साथ सन्धि करना ही उचित है।

नपुसक जैसी वृत्तिको धारण करनेवाले धर्मदत्तसे क्या और प्रचण्ड वृत्तिको धारण करने वाले आपसे क्या ? जीवन्धर कुमारके हस्ताग्रसे प्रेरित हुआ चक्र ही उन्हे राज्यलक्ष्मी प्रदान करनेके लिए समर्थ है ॥ ३७ ॥

इस प्रकार कहकर तथा वेगसे बाहर निकलकर नयविशाल दूतने समाचार ज्योके त्यो जीवन्धर कुमारसे कह दिये। तदनन्तर युद्धकी विशाल तैयारीसे युक्त जीवन्धर कुमारने पद्मास्यको सेनापति बनाकर गरुडवेग, गोविन्द, लोकपाल तथा पल्लवभूपाल आदि राजाओसे यथायोग्य पूछकर रणाङ्गणमे उतरनेके लिए सेनाओको आदेश दे दिया।

उधर काष्ठाङ्गारने भी रणभूमिके प्रति सेनाका प्रस्थान करानेके लिए अपने सेनापति मथनको आदेश दिया ॥३८॥

तदनन्तर दोनो ओरके सैनिक क्रम-क्रमसे रणाङ्गणमे प्रविष्ट हुए। उस समय उन सैनिकोंकी समीपवर्ती दिशाएँ उन हाथियोसे आच्छादित थीं जो कि दोनो ओरसे अपने विशाल गण्डस्थलोसे झरनेवाले मदकी धाराओका प्रवाह उत्पन्न कर रहे थे और ऐसे जान पडते थे मानो

झरनोसे सहित नीलगिरि ही हो। जिनका शरीर दाँतोकी उज्ज्वल कान्तिसे व्याप्त था इसलिए ऐसे जान पडते थे मानो चन्द्रमाकी किरणोसे चुम्बित प्रलयकालके मेघोकी विडम्बना ही कर रहे हो। जो दोनो कानोमे लगे हुए सफेद चमरोसे सुशोभित थे और उससे ऐसे जान पडते थे मानो पद्म नामकी समानताके कारण आये हुए हसोकी शङ्का ही उत्पन्न कर रहे हो। जो अपने चरणोके निक्षेपसे पृथिवीको कँपा रहे थे और जो मेघोकी सघन गर्जनाका अनुकरण करनेवाले अपने चिङ्घाडके शब्दोसे पहाडकी गुफाओमे सुखसे सोते हुए सिंहोको क्रोधवश उछलकर 'यह हाथियोका शब्द कहाँ हो रहा है ?' इस तरह देखनेमे तत्पर कर रहे थे। वे सैनिक उन घोडोसे सुशोभित थे जिनके आगेके दोनो चरण सूर्यके घोडोको शिरपर ठोकर लगानेके लिए ही मानो ऊपरकी ओर पसर रहे थे। जो प्रलय कालके मेघके द्वारा छोडे हुए ओलोकी वर्षाके समान कठोर था, और पृथिवीतलको मानो जर्जर कर रहा था ऐसे अत्यन्त कठोर-तीक्ष्ण खुरपुटके विन्याससे उत्पन्न धूलिके गुब्बारोसे समस्त जगत्को अन्धा करनेमे जो निपुण थे। जो अपनी हिनहिनाहटके शब्दसे आकाशको भर रहे थे, जो गरुडके मानो प्रतिद्वन्द्वी थे, हवाके मानो पर्याय थे, उच्चै श्रवस् नामक इन्द्रके घोडेके मानो उदाहरण थे, और मनके मानो मूर्तिधारी वेग ही थे। वे सैनिक उन अपरिमित रथोसे परिपूर्ण थे जो कि देवविमानोके समान थे, जिन्होने अपने चक्रोसे पृथिवीतलको खोद दिया था और जो मनोरथोके समान जान पडते थे। इनके सिवाय वे सैनिक उन पैदल सिपाहियोसे भी घिरे हुए थे जो कि अपनी सिंहनादसे समस्त लोकको बहिरा कर रहे थे, जो अनेक प्रकारके शस्त्रोसे अद्भुत जान पडते थे और जिन्होने अपने शरीरपर कवच धारण कर रक्खे थे। वहाँ—

शरद् ऋतुके मेघके समान सफेद गगनचुम्बी डेरोकी पक्ति ऐसी सुशोभित हो रही थी मानो उस विचित्र युद्धको देखने लिए साक्षात् राजपुरी नगरी ही वहाँ आ पहुँची हो ॥३६॥

वह युद्धका रङ्गस्थल बहुत अधिक सुशोभित हो रहा था। उसमे बडी-बडी हजारो गलियाँ बनाई गई थीं। उन सबसे वह विराजमान था। समस्त दिशाओमे मदोन्मत्त हाथियोकी घटासे अन्धकार छा रहा था इसलिए वह रङ्गस्थल वर्षाऋतुके दिनके समान जान पडता था। वह कपडेके उन तम्बुओसे सुशोभित था जो कि गगनचुम्बी थे, विजयार्धकी शोभाकी हँसी उडा रहे थे, उज्ज्वल चूनाके समान सफेद थे। जिनपर लगी हुई वायुकम्पित सफेद पताकाएँ ऐसी जान पडती थी मानो मन्थान गिरिके द्वारा मथित क्षीरसमुद्रके बीचमे उठती हुई तरङ्गे ही हो अथवा जिनपर आकाश-गङ्गाका प्रवाह पड रहा हो ऐसी हिमालयकी चोटियाँ ही हो। जिनका शरीर नील रङ्गके कवचसे आच्छादित था और जो सफेद रङ्गकी टोपी लगाये हुए थे, जो अत्यन्त ऊँचे वेत्रासनोंपर बैठे थे और धर्मसे तन्मय जान पडते थे ऐसे धर्माधिकारी महापुरुषोके द्वारा उसमे सेनाओके विभागकी व्यवस्था की जा रही थी। देदीप्यमान, पैनी एव हाथमे धारण की हुई तलवारमे पडनेवाले प्रतिबिम्बकी किरणरूपी अङ्कुरोसे जिन्होने घामको व्याप्त कर रक्खा था, जिनके मस्तक ऊपरसे आवृत थे और जिनके भुजदण्ड सफेद चन्दनसे लिप्त थे ऐसे सेवक लोग उस रङ्गस्थलकी द्वारभूमि पर अध्यासीन थे, जो अनेक वस्तुओसे सजी हुई थी, जिनमे विक्रेय वस्तुको लेकर खरीदने और बेचनेवाले लोगोकी निरन्तर भीड लगी रहती थी ऐसी बाजारकी बडी-बडी गलियासे वह रङ्गस्थल सुशोभित था। यौवनके मदसे मत्ततरुण जन जिनके पीछे पडे रहते थे ऐसी तरुणी स्त्रियोके द्वारा वहाँके वेशवाट निरन्तर भरे हुए थे। अनेक शस्त्रोकी मरम्मतमें लगे हुए लोग शाणचक्र आदि मरम्मतके साधनोको वहाँ बार-बार घुमाते रहते थे। उन सब साधनोसे वह रङ्गस्थल सदा व्याप्त रहता था।

उस समय युद्ध-क्रीडाके प्रारम्भको सूचित करनेवाले जय-जयके नारोसे, बडे-बडे वा[illegible] शब्दसे, घोडोकी हिनहिनाहटसे, मदोन्मत्त हाथियोकी गर्जनासे, रथोकी चीत्का[illegible]

सिपाहियोकी बार बार प्रकट होनेवाली बहुत भारी सिंहनादसे यह समस्त ससार एक शब्दरूपी सागरमे निमग्न होकर सभी ओर कॉप उठा था ॥४०॥ उस समय रणमें विघ्न करनेवाली जो धूलिकी पक्तिया आकाशमे फैल रही थीं उन्हे नष्ट करनेके लिए ध्वजाएँ ऐसी जान पडती थी मानो यमराजकी बुहारियाँ ही हो ॥४१॥ तदनन्तर युद्धके बाजोका बढता हुआ शब्द सुनकर देवलोग उन्मत्त राजाओकी युद्धक्रीडा देखनेके लिए कौतुकवश आकाशमे इकट्ठे हो गये और साथमे कल्प वृक्षोंके वनसे उन फूलोको लेते आये जिन्होंने कि सुगन्धिके कारण खिचे हुए भ्रमर-समूहके शब्दको धारण कर रक्खा था ॥४२॥ अहङ्कारजन्य अट्टहाससे सहित दोनो ही सेनारूपी सागर, धीरे-धीरे एक दूसरेसे मिलकर इस प्रकार सुशोभित होने लगे जिस प्रकार कि प्रलयकालके समय बढते हुए विशाल वेगके धारक दो समुद्र सुशोभित होते है ॥४३॥ जहाँ जीतके बाजे बज रहे थे और धनुषकी डोरीके शब्द हो रहे थे ऐसे उस युद्धके मैदानमे क्षणभरमे ही पैदल चलनेवाला पैदल चलनेवाले से, घुडसवार घुडसवारसे, मदोन्मत्त हाथीका सवार मदोन्मत्त हाथीके सवारसे और रथपर बैठा योद्धा रथपर बैठे योद्धासे मिल गया—भिडन्त करने लगा ॥४४॥ उस समय मदोन्मत्त हाथियोकी सूँडोसे उछटे हुए जलके कण आकाशमे चमकते हुए ताराओंके समान जान पडते थे, देवाङ्गनाका मुख चन्द्रमा बन गया था, और धूलिसे सूर्य आच्छादित हो गया था इसलिए वह सग्रामकी क्रीडा निर्दोषा—दोषरहित (पक्षमे रात्रि रहित होनेपर भी) रात्रिके समान सुशोभित हो रही थी परन्तु विशेषता यह थी कि रात्रिमे भी रथाङ्ग—रथके पहिये निरन्तर क्रीडा करते रहते थे—घूमते रहते थे ॥४५॥ कोई एक हाथीका सवार शीघ्रतासे हाथीके मुखपर पडे विस्तृत आवरणको दूर नहीं कर पाया कि उसके पहले ही प्रतिद्वन्द्वी हाथीपर बैठे हुए योद्धाओंने अपने धनुषोंसे जो बाण छोडे थे वे सामने पडे हाथियोंके गण्डस्थलोमे जा चुभे थे। उनसे वे हाथी ऐसे जान पडते थे मानो जिनके मुखसे शब्द नहीं निकल रहा था ऐसे मयूरोंसे आरूढ उन्नत शिखरवाले पर्वत ही हो ॥४७॥

जो क्रोधसे चञ्चल थे, युद्धकी कलामे कुशल थे, परस्पर दाँतोके सघटनसे उत्पन्न गम्भीर शब्द और अपनी गर्जनाके द्वारा गगनतलको भर रहे थे, गण्डस्थलोसे झरनेवाली मदधाराकी सुगन्धिसे युक्त कर्णरूपी तालपत्रोसे उत्पन्न वायुके द्वारा जो युद्ध भूमिमे मूर्छित योद्धाओको सचेत कर रहे थे, जिनकी पूँछ झुकी रहती थी, जो जङ्घाओके वेगसे युक्त चरणनिक्षेपके द्वारा पृथ्वीको ऊँची-नीची कर रहे थे, और पूर्व तथा पश्चिमकी वायुसे प्रेरित सजल मेघोके समान जान पड़ते थे, ऐसे कोई दो मदोन्मत्त हाथियोने एक दूसरेका सामनाकर समस्त देवताओको रोमाञ्च उत्पन्न करने वाला भयङ्कर युद्ध किया।

कोई दो हाथी परस्पर युद्ध कर रहे थे। उनके दाँतोकी टक्करसे उत्पन्न हुए अग्निके देदीप्यमान कण मजीठ वर्णके चमरोमे मिल रहे थे जिन्हें योद्धा लोग समझ रहे थे कि क्या ये सुवर्णकी चमकीली चूडियोके टुकडे हैं ? ॥४८॥ जिसका भ्रमण अत्यन्त कठोर था ऐसे किसी हाथीने प्रति-द्वन्द्वीका पैर पकडकर क्रोधवश आकाशमे घुमाकर उसे बहुत ऊँचे फेक दिया परन्तु उस मानी प्रतिद्वन्द्वीने शीघ्र ही आकर अपनी तलवारसे उसके दोनो गण्डस्थल भेद डाले ॥४९॥ उस युद्धमे हाथियोसे उछटे हुए मोतियोंकी निरन्तर वर्षा होती थी जिससे वहाँकी भूमि मुक्तामय (मोतियोसे प्रचुर पक्षमें रोगरहित ) हो गई थी फिर भी खेदकी बात थी कि वह गदाढ्या—रोगोंसे सहित ( पक्षमे गदा नामक शस्त्रसे सहित ) हो गई थी ॥५०॥ कोई एक हाथी किसी शत्रुको सूँडसे पृथिवीपर गिराकर दाँतोसे उसे मारना ही चाहता था कि इतनेमे उस धीरवीर शत्रुने दाँतोके बीचमे घुसकर तलवारसे उसकी सूँड काट दी ॥५१॥ क्रोधसे व्याप्त हुआ कोई हाथी चक्रके द्वारा कटकर अग्रभागसे पृथिवीपर पड़ी खूनसे लथपथ अपनी सूँडको ही पैरसे पीस रहा था ॥५२॥ कोई एक हाथी किसी योद्धाको अपनी सूँडके नथनेसे पकडकर मूलाकी भाँति उसे उछालना

चाहता था कि इतनेमे उस योद्धाने तलवारसे उसकी सूँड काट दी। अब वह हाथी उसे पैरसे पीसनेके लिए नीचे ले गया पर वह योद्धा शीघ्रतासे उसके पैरोंके बीचमेसे निकल पूँछ पकडकर ऊपर चढ गया और लगातार मुट्ठियोकी मारसे उसने उसे मार डाला ॥५३॥

वहाँ कुन्दके फूलके समान सफेद तथा वायुको जीतनेवाले वेगसे युक्त घोडे जब अपने दोनो अगले पैर आकाशकी ओर उठाते थे तब ऐसे जान पडते थे मानो आकाशतलपर आक्रमण करनेके लिए ही तैयार हो रहे हो। उनके सामने बडे-बडे पर्वतोंके समूहके समान जो हाथियोके शरीर पडे हुए थे उन्हे भी वे लॉघ जाते थे। युद्धरूपी सागरमे वे घोडे परस्पर कलह करते हुए कल्लोलों ( तरङ्गों ) के समान सुशोभित हो रहे थे।

खुरोंके आघातसे पृथिवीको कम्पित करनेवाले किसी वेगशाली घोडेका शरीर यद्यपि बाणोंसे व्याप्त हो रहा था तो भी उसने शिक्षाका अनुसरण नहीं छोडा था अर्थात् प्राप्त हुई शिक्षा के अनुसार ही वह प्रवृत्ति कर रहा था। यही नहीं, शत्रु योद्धाने उसका पैर तलवारसे काट डाला था तो भी वह तब तक नही गिरा जब तक कि उसके तलवारने उस शत्रु योद्धाको मार नहीं डाला ॥ ५४ ॥ किसी एक घुडसवारकी दाहिनी भुजा कट गई थी इसलिए वह बॉये हाथसे ही तलवार चलाता हुआ शत्रुके सामने गया था। आश्चर्यकी बात थी कि उस वीरकी अखण्ड शक्तिशाली बायीं भुजा ही शत्रुको खण्डित करनेवाली क्रीडामे दक्षिणता—दाँहिनापन ( पक्षमे चातुर्य ) को प्राप्त हुई थी ॥ ५५ ॥ घुडसवारोंके द्वारा जिनके दण्ड काट दिये गये है ऐसे पृथिवीपर बिखरे हुए, पूर्ण चन्द्रमाके समान कान्तिवाले बडे-बडे छत्र ऐसे सुशोभित हो रहे थे मानो यमराजके भोजनके लिए बिछाये हुए चाँदीके थाल ही हो ॥ ५६ ॥ उस युद्धभूमिमे तलवारोंके द्वारा कटे हुए घोडोंके मुखके अग्रभाग बडे वेगसे खूनके प्रवाहमे बहे जा रहे थे और वे दर्शकोंको यह भ्रान्ति उत्पन्न कर रहे थे कि कुछ घोडोंके शरीर खूनके प्रवाहमे डूब गये है सिर्फ उनके मुख ही ऊपरकी ओर उठ रहे है ॥ ५७ ॥ क्रोधवश शत्रु-योद्धाओंके समीप चलनेवाले योद्धाओंके हाथोंमे जो तलवारे लपलपा रही थीं वे ऐसी जान पडती थीं मानो भुजारूपी चन्दनके वृक्षोंकी कोटरोंसे निकले हुए सॉप शत्रुओंकी प्राणावली ( प्राणसमूह ) को खाना ही चाहते हो ॥ ५८ ॥ युद्ध मार्गको जाननेवाले एव अहकारपूर्ण सिहनादको छोडनेवाले कितने ही योद्धा अपरिमित बाणोंके द्वारा आकाशमे कपडेका मण्डप तान रहे थे अर्थात् लगातार इतने बाण छोड रहे थे कि मण्डप-सा तन गया था। सूर्यके सन्तापजन्य खेदको दूर करनेवाले वे योद्धा अपने भङ्गुर शरीरोंके द्वारा यशरूपी स्थायी शरीरको प्राप्त करनेकी इच्छा करते हुए इधर-उधर घूम रहे थे ॥ ५९ ॥

जिसकी वृत्ति युद्धकलामे निपुण मनुष्योको भी आश्चर्यमे डाल रही थी ऐसे किसी योद्धाके दोनो पैर, यद्यपि भुजारूपी दण्डमे कुछ तिरछी लगाई हुई पताकाके समान रखनेवाली तलवार को धारण करने वाले योद्धाने 'यह हमारे नामके पूर्वभागको धारण करता है, इस क्रोधसे ही मानो काट डाले थे तो भी वह अपने धैर्यके ही समान अखण्डित एव सुदृढ बाँस ( पक्षमे उत्तम कुल ) से उत्पन्न धनुषका सहारा लेकर पृथिवीपर नही गिरा—धनुष पकडकर खडा रहा।

किसी योद्धाका नील मेघके समान काला कवच जब तलवाररूपी लताके द्वारा तोड डाला गया तब उसमेसे निकलती हुई खूनकी धारा बिजलीकी सदृशता प्राप्त कर रही थी ॥ ६० ॥ शत्रु के बाणोंसे जिसका समस्त शरीर व्याप्त था ऐसा कोई एक योद्धा युद्धभूमिमे ऐसा सुशोभित हो रहा था जैसा कि बहुत अँकुरोंसे सहित वृक्ष अथवा अनेक सॉपोसे व्याप्त चन्दनका वृक्ष सुशोभित होता है ॥ ६१ ॥

वीरोमे आगे आगे चलनेवाले किसी पैदल सिपाहीका मुखभाग, प्रसिद्ध शत्रुकी तलवारसे खण्डित मस्तकसे झरनेवाली खूनकी धारासे भयकर दिख रहा था और उससे वह ऐसा जान पडता था मानो बाहर निकलकर फैलनेवाली क्रोधकी परम्परासे ही व्याप्त हो रहा हो। 'स्वामी का कार्य समाप्त हुए बिना प्राणोका निकल जाना अच्छा नहीं, इसलिए प्राणोको रोकनेके लिए ही मानो उसने अपने खण्डित मस्तकको साफासे कसकर बॉध लिया और फिर एक ही साथ हाथमे तलवार, मनमे धैर्य, शत्रुपर दृष्टि और पृथिवीतलपर हजारो शत्रुओंके मस्तकोका पतन करता हुआ देवोकी प्रशसाओ और पुष्पवर्षाओका पात्र बन गया।

उस समय रणाग्रभागमे जब दोनो सेनाएँ परस्पर मिल गईं तब यही विशेषता रह गई थी कि चाहे अपना हो चाहे पराया, जो जिसके आगे था वही उसका शत्रु समझा जाने लगा था॥ ६१॥

उस समय क्रोधसे व्याप्त योद्धाओकी धनुषरूपी लताएँ जब शत्रुओंके बाणोसे कट जाती थीं तब वे चञ्चल तलवारोसे, जब तलवारें टूट जाती थी तब हाथोंसे, जब हाथ कट जाते थे, तब पैरोसे और जब पैर कट जाते थे तब दुर्वचनोसे परस्पर एक दूसरेको मारते थे। इस प्रकार जहॉ विजयदुन्दुभियोके शब्दसे आकाश भर रहा था ऐसा भयानक युद्ध वृद्धिको प्राप्त हो रहा था। इसी समय पद्मास्यने देखा कि मथनके द्वारा छोडे बाणोकी अविरल धाराके पातसे हमारी सेना दीन हो रही है तो उसने हाथमे लिये हुए धनुषके विशाल शब्दसे दोनो ही प्रकारके महीभृतो—राजाओ और पर्वतोको कम्पित कर दिया, क्रोधसे उसका मुख लाल हो गया और वह जिसके पहिये वेगसे घूम रहे थे ऐसे रथके द्वारा, शत्रु-सेनाको जलानेकी इच्छासे ही मानो उसके सामने जा पहुँचा।

पद्मास्यके द्वारा छोडे हुए बहुतसे बाणोंने शत्रुकी सेनाके बीचमे हजारो योद्धाओको पृथिवी पर पक्तिबद्ध गिरा दिया, घोडोके शरीर फाड डाले, हाथियोकी घटाको प्राणरहित कर दिया और कराहते हुए बहुतसे धनुषधारियोको बाणोसे छेदकर मार डाला॥ ६३॥ उस भारी मार-काटके बीच पद्मास्यके अपरिमित बाणोके समूहसे आकाश तथा शत्रुकी सेना भर गई। पृथिवी घायल योद्धाओ, घोडो और हाथियोसे पट गई तथा दिशाएँ शत्रुसेनाकी हाहाकारसे व्याप्त हो गईं॥ ६४॥ शत्रु और उनके स्वामियोंके नये खूनसे नदियोको उत्पन्न करता हुआ पद्मास्य अपनी सेनारूपी समुद्रको सन्तुष्ट कर रहा था॥ ६५॥ 'नामके अक्षर मलिन न हो जावें' इस भावनासे ही मानो उस समय पद्मास्यके बाण राजाओंके हृदयमे प्रविष्ट होकर केवल उनके प्राण ग्रहण करते थे किन्तु खूनका अश भी ग्रहण नहीं करते थे॥ ६६॥

इस प्रकार अपनी सेनाका क्षोभ देख जिन्हें तत्काल ही क्रोध उत्पन्न हुआ था ऐसे मगध और मागध नामके दो राजा धनुषको टेढ़ाकर जिसकी गतिको कोई रोक नही सकता था ऐसे रथके द्वारा वेगसे पद्मास्यके सामने आये। उस समय वे अपने सैनिकरूपी मयूरोके लिए घन-गर्जनाके समान आनन्द देनेवाले सिहनादके द्वारा शत्रुजनोका धैर्य उखाड रहे थे॥

जिस प्रकार सूर्यकी ओर राहु दौडता है उसी प्रकार रथपर आरूढ हुए मागध नामक राजाकी ओर धनुषधारी देवदत्त दौडा॥६७॥

तदनन्तर अत्यन्त बलवान् भुजदण्डके धारक मथन और पद्मास्यका तथा मागध और देवदत्तका वचनागोचर युद्ध हुआ। जिनकी धनुषरूपी लताएँ हाथकी शीघ्रतासे सदा कोरकित (बाणरूपी बोडियोसे सहित) रहती थीं ऐसे शत्रुओके द्वारा निरन्तर छोडे हुए बाणोके समूहसे युद्ध देखनेके लिए आकाशमें इकट्ठे हुए देव लोग दूर हटा दिये गये थे। जो हस्तरूपी पात्रमें स्थित खूनके पीनेमे निरुत्सुक है और आश्चर्यसे जिनके नेत्र निश्चल है ऐसे प्याससे पीडित वेताल

लोग उस युद्धमे बाण धारण करने तथा छोडनेकी कलाको देख रहे थे। परस्पर शस्त्रोकी टक्करसे उत्पन्न होकर उडनेवाले अग्निके भारी तिलगोसे उस युद्धमे हाथियोके समूह भयभीत हो रहे थे। वह युद्ध देव-विद्याधरोकी निर्मयाद प्रशसाका विषय था और समस्त वीरजनोके लिए उत्साह देनेमे समर्थ था।

उस समय पद्मास्यने देखा कि हमारे बहुतसे बाण मथनके बाणोसे खण्डित हो रहे है तो उसने कानके समीप तक डोरी खींचकर इतने अधिक बाण चलाये कि उनसे मथनके सारथि और ध्वजाको भेद डाला तथा अपने कण्ठसे निकलते हुए सिंहनादसे आकाशको विदीर्ण कर दिया ॥६८॥

तदनन्तर भारी क्रोधसे जिसका मुख लाल हो रहा था ऐसे मथनने अर्धचन्द्राकार बाणके द्वारा पद्मास्यके धनुषकी डोरी काट दी। पद्मास्यने उसी क्षण हाथमे दूसरा धनुष लेकर उसपर श्रेष्ठ बाण चढाये और उनके द्वारा शत्रुओका समूह खण्ड-खण्ड कर दिया तथा शत्रुके धनुषको और उसके युद्धसम्बन्धी उत्साहको एक साथ विदीर्ण कर डाला।

उसी प्रकार देवदत्तके चञ्चल करतलसे छूटे हुए कितने ही बाणरूपी पक्षी अपने पर फैला कर युद्धभूमिमे जा पडे और कितने ही उठते हुए भयसे मुक्त होकर ( पक्षमे उठती हुई कान्तिसे युक्त होकर ) आकाशमे स्थित रह गये। इधर सुन्दरतासे युक्त, देवोके कितने ही पुष्पकविमान आकाशमे स्थित हो गये और सुगन्धिसे युक्त कितने ही देवोके पुष्पक—फूल जीवन्धर स्वामीकी समस्त सेनापर आ पडे ॥६९॥ जिसमे कवन्ध—मृतक मनुष्योके धड उड रहे थे ( पक्षमे जिसमे कवन्ध—पानी उठ रहा था—छलक रहा था ऐसी उस वाहिनी तलमे—सेनामे ( पक्षमे नदी तलमे ) जहॉ-जहॉ पुण्डरीक—छत्र ( पक्षमे कमल ) प्रकट दिखाई देता था वही-वहीं उस विजयी देवदत्तके शिलीमुख—बाण ( पक्षमे भ्रमर ) पड रहे थे ॥७०॥

इस प्रकार युद्धमे पागल देवदत्तसम्बन्धी उद्दण्ड भुजाओकी अहकारपूर्ण चेष्टाको जो सहन नहीं कर रहा था, मुकुटमे लगे पद्मराग मणियोके समूहकी प्रभासे जिसके मुखकमल सम्बन्धी क्रोधजन्य लाल कान्तिका समूह पुनरुक्त हो रहा था, जिसका प्रताप शत्रुओको सताप उत्पन्न करने वाला था, और हाथमे कम्पित धनुषरूपी लतासे छूटे हुए बाणोंके समूहसे जिसने शत्रुपक्षका दुरभिमान नष्ट कर दिया था ऐसे मागध नामक राजाने पॉच छ बाणोके द्वारा देवदत्तके रथके घोडे विदीर्ण कर दिये।

तब निर्मल यशके धारक प्रसिद्ध देवदत्तने क्रोधमे आकर अपने तीक्ष्ण बाणोके द्वारा मागधभूपालका कवच तोड डाला, उसके वक्षःस्थलपर शक्ति नामक शस्त्र गडाकर उसकी सामर्थ्य नष्ट कर दी और युद्ध भूमिमे उसे गिरा दिया ॥७१॥

तदनन्तर प्रभुके प्रतापके समान महाशूर वीर मागध नरेशको पृथिवीपर पडा देख जिसके क्रोधसतप्त नेत्रोसे तिलगे निकल रहे थे, जिसका मुख टेढी भौहोसे अत्यन्त भयकर जान पडता था, कान तक खिंचे धनुषसे छोडी बाणवर्षासे जिसने शत्रुओका मद नष्ट कर दिया था, और जिसकी चतुरङ्ग सेना हर्षसे भरी हुई थी, ऐसा कलिङ्ग देशका राजा घोडा, हाथी और पैदल सिपाहियोंके समूहको चीरता हुआ वेगके साथ कौरव-जीवन्धर कुमारकी सेनाको क्षुभित करने लगा।

• उस समय कलिङ्ग नरेशके आकाशचारी बाणोके समूहसे अत्यन्त व्याकुल हुए देव लोग ही डरकर जल्दीसे नही भागे थे किन्तु पृथिवीपर शत्रुओके सैनिक भी उसी क्षण प्रत्येक दिशामें भाग गये थे। साथ ही अपने सैनिकोके भयपूर्ण उद्यम तथा आत्मीय यशकी तरङ्गे भी तत्क्षण वृद्धिगत हो रहे थे ॥७२॥ उसी समय जिस प्रकार सिह हाथीके सामने जाता है उसी प्रकार

श्रीदत्त भी विशाल नादके द्वारा आकाशको भरता और सेनाको हर्षित करता हुआ कलिङ्ग नरेशके सामने गया ॥७३॥

उस समय जिनकी भुजाओका प्रताप समस्त वीर जनोके कानोके लिए आभरणके समान था ऐसे श्रीदत्त और कलिङ्ग-नरेशका ऐसा युद्ध हुआ कि जिसमे परस्पर एक दूसरेके बाण काट दिये जाते थे। देवोके द्वारा भी जिसमे बाण धारण करने तथा छोडनेका पता नहीं चल सकता था, जिसमे जय-पराजयका भान नही होता था, जो पहले कभी देखनेमे नहीं आया था तथा देवोके लिए भी जो अत्यन्त आश्चर्यमे डालने वाला था।

यह श्रीदत्त हाथमे नर्तित धनुषदण्डको खींचकर युद्धमे उस प्रकार बाण छोडता था कि उसका एक ही बाण शत्रुओकी सेनामे दशगुने वीरोको वेगसे नष्ट कर देता था ॥७४॥ छिद्र देख कर गर्जते हुए श्रीदत्तने शिरके साथ-साथ उस राजाका मुकुट पृथिवीपर गिरा दिया ॥७५॥ जिसमे राजाका मस्तक पडा हुआ था ऐसा युद्धका अङ्गण उसके मुकुटसे निकलकर फैले हुए अपरिमित मोतियोसे ऐसा सुशोभित हो रहा था मानो कलिङ्ग नरेशकी राज्यलक्ष्मीके आँसुओकी बूँदोके समूह ही उसमे बिखर गये हो ॥७६॥

तदनन्तर सूर्यके पश्चिम समुद्रमे निमग्न हो जानेपर जो शोक और हर्षके पारावारमे निमग्न हुए थे, कमलोके सङ्कुचित हो जानेपर जिन्होने युद्धके विलासको सकुचित कर दिया था और जगत्के अद्वितीय वीर कामदेवके धनुषकी डोरी चढा लेनेपर जिन्होने तत्काल ही अपने धनुषकी डोरी उतारकर रख दी थी ऐसे दोनो ओरके सैनिक अपने-अपने कटकमे गये। दूसरे दिन शत्रुरूपी वनको जलानेके लिए अङ्गारके समान काष्ठाङ्गारके द्वारा जिसकी विजयकी कथाको बार-बार प्रोत्साहन मिला था ऐसा मथन, प्रतिबिम्बित सूर्यकी प्रभासे दिशाओके अवकाशको पीला करता तथा शत्रुरूपी सेनाके समुद्रको कवलित करता हुआ युद्धके मैदानमे आया।

इधर भूमिगोचरी एव विद्याधर-राजाओसे सङ्गत पद्मास्य भी सेना आगेकर रणाङ्गणमें आ पहुँचा ॥७७॥

तदनन्तर जिनके अग्रभाग मथन और पद्मास्यसे सुशोभित थे, वादन दण्डसे ताडित निसाण आदि अनेक प्रकारके बाजोके शब्दोसे बुलाये हुए देव लोगोके द्वारा जिन्होने आकाशके प्रदेशोको व्याप्त कर दिया था, सिंहनादमे उत्पन्न हुई सिंहगर्जनाके भयसे जिन्होने दिग्गजोंको भयभीत कर दिया था और नवीन मसाणके द्वारा निर्मल की हुई हाथमे लपलपानेवाली तलवारोमें सूर्यका बिम्ब प्रतिबिम्बित होनेसे जो मानो मूर्तिधारी अपने प्रतापको ही धारण कर रहे थे ऐसे दोनो ओरके सैनिक प्रशसाके योग्य युद्ध करने लगे।

जो युद्धरूपी दुर्दिनके समय मत्त मयूरके समान था अथवा युद्धरूपी दुर्दिनके द्वारा जिसने मयूरोंको मत्त कर दिया था और हस्ततलमे उठाये हुए धनुषसे जो अत्यन्त भयकर था ऐसा मथन रणाङ्गणमें इस प्रकार घूम रहा था जिस प्रकार कि जङ्गलमे उद्दण्ड सिंह घूमता है ॥ ७८ ॥ जिस प्रकार मन्दर गिरिने समुद्रको क्षोभित किया था उसी प्रकार मथनने राजाओके साथ, घोडोंको विदारकर, हाथियोको गिराकर और योद्धाओको चीरकर जीवन्धर कुमारकी सेनारूपी समुद्रको क्षोभित कर दिया था ॥ ७९ ॥ पद्मास्य वेगसे रणाङ्गणमें रथ दौडाकर उसके सामने पहुँचा, पल्लवनरेशने काम्पिल्य नरेशका सामना किया और बुद्धिषेणने लाट नरेशका मुकाबला किया ॥ ८० ॥ महाराष्ट्रके सामने गोविन्द राजा पहुँचे तथा अन्य राजाओके सामने नन्दाढ्य और विपुल आदि जाकर खडे हुए ॥ ८१ ॥ जिस प्रकार एक ही समुद्र चारो ओरसे आनेवाली नदियोको स्वीकृत करता जाता है, उसी प्रकार एक पद्मास्यनामका वीर सब ओरसे आनेवाली सेनाओको बाणोके द्वारा स्वीकृत करता जाता था—उनके साथ सामना करता जाता

था ॥ ८२ ॥ उस समय पद्मास्य, जो राजा नम्र हो जाते थे उनके साथ सुजनताका व्यवहार करता था और जो उद्दण्ड होकर शत्रुता प्रकट करते थे उनके साथ युद्ध करता था। इस प्रकार वह विवेकके साथ बाण छोडता था। उधर क्षुद्रता शत्रुओंको नहीं छोड रही थी अर्थात् जिस प्रकारकी गम्भीरता पद्मास्यमे थी उस प्रकारकी गम्भीरता शत्रु पक्षमे नही थी ॥८३॥ बाणावली-रूपी रातको उत्पन्न करनेवाला मथन उस रणाङ्गणमे रात्रिके प्रारम्भके समान आचरण करता था और बाणरूपी किरणोंके द्वारा उसे भेदन करनेवाला पद्मास्य चन्द्रमाके समान आचरण करता था ॥ ८४ ॥

इस प्रकार जो परस्पर एक दूसरेके बाण काटनेमे लगे हुए थे, जिनके शरीर घावोकी चर्चा से अनभिज्ञ थे, प्रशसा करनेमे तत्पर देव लोग आश्चर्यसे आँख फाड-फाडकर जिन्हे निरन्तर देख रहे थे, दिशाओके अन्त तक फैलनेवाली बाणोकी वर्षासे जो आकाशको मानो मूर्तिक बना रहे थे, श्रेष्ठतम वीरको प्राप्त करनेकी इच्छासे बार-बार दोनोंके पास आने-जानेके क्लेशकी परवाह न कर आगे बढनेवाली विजयलक्ष्मीके द्वारा जिनके शरीरोका आलिङ्गन किया जा रहा था, साहसके देखनेके समय देवोके द्वारा बरसाये हुए कल्पवृक्षके फूलोसे जिनकी दोनो भुजाएँ सुगन्धित थीं, और चक्राकार धनुषोके बीचमे शरीरके सुशोभित होनेसे जो मण्डलके बीचमे स्थित एक दूसरेके सन्मुख दो सूर्योंके समान जान पडते थे ऐसे श्रेष्ठवीर पद्मास्य और मथन जब युद्धकी क्रीडा कर रहे थे तब मथनने कुपितमुख हो पद्मास्यके धनुषकी डोरी काट दी और दर्पसे गर्जना करते हुए निम्नाङ्कित शब्द स्वीकृत किये।

अरे! अभी तो धनुषका ही जीव (डोरी) छेदा है उसीसे भयभीत हो कहाँ भाग रहा है! यह मथन अब तेरे भी जीवको (प्राणको) हरण करेगा—छेदेगा ॥ ८५ ॥ मथनके उक्त शब्द सुन गम्भीर शब्दवाले पद्मास्यने बहुत ही स्पष्ट शब्दोमे कहा कि हे मथन! धनुष न सही, मेरे पास शत्रुओंकी सती स्त्रियोके मुखरूपी चन्द्रमाके हास्यको नष्ट करनेवाला चन्द्रहास—तलवार तो है ॥८६॥

इस प्रकार तलवार उठाकर जो उसे हाथमे घुमा रहा था, जिसका पराक्रम सिहके समान था ऐसे पद्मास्यने रथके मध्यसे उछलकर बहुत भारी शीघ्रतासे शत्रुओंकी सेनापर आक्रमण कर दिया और देखते-देखते ही उसने युद्धके मिथ्या अभिमानसे सुशोभित मथनके मस्तकपर तलवार उठाकर गाड दी।

इस प्रकार जब रणके अग्रभागमे मथन पृथिवीपर आ पडा तब पद्मास्यके ऊपर पुष्प-वृष्टि होने लगी और कुपित राजाओंके समूहसे बाणवृष्टि होने लगी ॥ ८७ ॥

उस समय जीवन्धर कुमारकी सेनाका कोलाहल सुनकर जिनका क्रोध बढ रहा था, जिन्होने धनुष टेढे कर लिये थे और जिनका प्रताप सूर्यके समान था ऐसे लाट-नरेश तथा काम्पिल्य नरेश क्रमश बुद्धिषेण और पल्लव नरेशके सम्मुख खडे होकर भयकर युद्ध करने लगे। उनके उस युद्धने बाणसे दिशाओंको भर दिया था, अपने स्वामीको हर्षित किया था तथा देव और विद्याधरोको बहुत भारी आश्चर्य एव हर्ष उत्पन्न किया था। इस प्रकार भयकर युद्ध कर वे दोनो प्रलयाग्निकी तुलना करनेवाले बुद्धिषेण और पल्लव-नरेशकी बाणाग्निमे पतङ्ग हो अर्थात् पतङ्गोके समान जलकर मर गये।

उधर महाराष्ट्रनरेश तथा गोविन्दराजमे बाणोके द्वारा हाथियोको विदारनेवाला तथा जीतका कारणभूत भयकर युद्ध बढ रहा था ॥ ८८ ॥ उस समय वे दोनो ही खिलाडी अनेक प्रकारका ऐसा भयकर युद्ध कर रहे थे कि जो देदीप्यमान बाणोसे व्याप्त था, जिसमे अहंकारी योद्धा अधिक मात्रामे विदीर्ण हो रहे थे, देव लोग जिसकी प्रशसा करते थे, समस्त शस्त्रोंकी लीला जिसमे हो रही थी, जो दर्शकोके लिए उदाहरण स्वरूप था और जो युद्धविद्याके प्रसिद्ध

विशेषज्ञोके लिए भी भय उत्पन्न करनेवाला था ॥ ८६ ॥ कुछ ही समय बाद गोविन्दराजने युद्धभूमिमे अपने बाणसे महाराष्ट्रनरेशका मस्तक काट डाला। उसका कटा हुआ मस्तक जब आकाशमे उछटा तो सूर्यको राहुका भ्रम उत्पन्न करने लगा और गोविन्दराजकी कीर्तिरूपी स्तुति के लिए आकाशमे फहराई हुई पताकाका काम देने लगा ॥ ६० ॥

इस प्रकार अपनी सेनामे बड़े बडे राजाओकी मृत्यु सुनकर बहुत भारी क्रोध उत्पन्न हुआ था ऐसे काष्ठाङ्गारने पूर्ण प्रयत्नके साथ अपनी सेना आगेकर अपने तेजके वैभवसे सूर्यके प्रताप को जीतनेवाले एव शत्रुजनोके लिए यमराजकी समानता धारण करनेवाले राजा लोग, कौरवो की सेनामे क्षोभ उत्पन्न करनेके लिए भेजे।

इधर जिस प्रकार सिंह हाथियोके सामने आता है उसी प्रकार नन्दाढ्य, क्रोधसे उन राजाओके बल और उत्साहको बढाता हुआ उनके सामने आया ॥ ६१ ॥

तदनन्तर नन्दाढ्यने ऐसा युद्ध किया जो कि समस्त वीर जनोकी प्रशसाके योग्य था, जीवन्धरके छोटे भाईके अनुरूप था, पाण्डवोके युद्धका उदाहरण था, नीति-मार्गके उचित था, देवोके नेत्रोको अतृप्तिकर था, अपने सैनिकोको आनन्दित करनेवाला था, कुन्दके समान निर्मल कीर्तिकी तरङ्गोका कारण था, विजयलक्ष्मीके ताण्डव-नृत्यका अखाडा था, कल्पवृक्षकी बहुत भारी पुष्पवृष्टिका स्थान था और कवि लोगोके वचनोका अगोचर था।

उस वीरके तीक्ष्ण और सघन बाणोके द्वारा जब आकाश भर दिया गया तब युद्धको नहीं देखते हुए देव चुपचाप बैठे रहे और युद्धमे मरे हुए वीर सूर्यको न देखकर चिरकाल तक इधर-उधर भटकते रहे ॥ ६२ ॥ उसके बाणोसे जिनके शरीर खण्डित हो गये थे ऐसे शत्रुसमूहके वीर योद्धा ऊपरकी ओर स्वर्गमे गये थे और खूनकी बहती हुई नदियोमे हाथियोके जो टुकडे पड़े थे वे उत्पन्न कमलके समान जान पडते थे ॥ ६३ ॥ नन्दाढ्यने निपीडितकर जिन शत्रु-वीरोको उपेक्षा भावसे छोड दिया था वे ही विलक्षणता—लज्जाको प्राप्त हुए थे परन्तु देव और दानव भी जिसे नहीं देख सकते थे ऐसे उस महायुद्धके अग्रभागमे नन्दाढ्यके द्वारा छोडे हुए बाण विलक्ष्यता—लक्ष्यभ्रष्टताको प्राप्त नहीं होते थे—कभी निशाना नहीं चूकते थे ॥ ६४ ॥

उस समय जो मन्दर गिरिके समान शत्रुओंकी सेनारूपी सागरको क्षुभित कर रहा था, जिसके हाथकी शीघ्रकारिता आश्चर्यमे डालनेवाली थी, रणभूमिमे जिसका रथ किसी विरोधके बिना घूम रहा था, जो अनुपम सेनारूपी सम्पत्तिसे सहित होनेपर भी अद्वितीय था—अकेला था ( पक्षमें अनुपम था ), दोषोंसे रहित होनेपर भी महादोष था—बहुत भारी दोषोंसे युक्त था ( पक्षमे दीर्घ भुजावाला था ) अपरिमित हाथी और घोडे आदि की सहायतासे युक्त होनेपर भी एक धनुष ही जिसका सहायक था, रथमे स्थित होकर भी जो धनुषके सहारे युद्ध करनेवाला था, जिसने यद्यपि शत्रुरूपी इन्धनको दूर हटा दिया था, फिर भी उसकी प्रतापरूपी अग्नि प्रज्वलित हो रही थी और जो लम्बे नेत्रो वाला होकर भी सूक्ष्म नेत्रोवाला था, पक्षमे बारीकीसे पदार्थका विस्तार करनेवाला था, ऐसा नन्दाढ्य यद्यपि एक ही था तो भी उसे दो रूपमे, तीन रूपमे, चार रूपमें देखकर बहुतसे राजा उसी क्षण ईर्ष्यासे ही मानो स्वय मृत्युको प्राप्त हो गये।

उस समय नपुल और विपुल नामके दो योद्धा जब धनुषरूपी लताको खीचकर बाणो की बहुत भारी वर्षा कर रहे थे तब आश्चर्य था कि आकाश, खग-मण्डल अर्थात् बाणोके समूहसे युक्त होकर भी आच्छादित है—उदित होता हुआ खग-मण्डल अर्थात् बाणोका समूह ( पक्षमे सूर्यमण्डल ) जिसमें ऐसा हो गया था ॥ ६५ ॥ उतनेमे ही जिस प्रकार प्रलय कालके समय उठा हुआ निर्मर्याद भयकर गर्जना करनेवाला मेघ पर्वतके शिखरपर बहुत वज्रोकी वर्षा करता है उसी प्रकार दौडते हुए रथसे आगत, क्रोधसे अन्धे एव बहुत भारी गर्जना

करनेवाले कोङ्कणदेशके राजाने बहुत ही शीघ्र नपुलके ऊपर बाणोकी वर्षा करना शुरू कर दी ॥ ९६ ॥ तदनन्तर पश्चिम दिशामे गये हुए सूर्यके समान जिसका प्रताप अत्यन्त क्षीण हो गया था ऐसे मूर्च्छित नपुल वीरको उसका सारथि रणभूमिरूपी आकाशसे बाहर ले गया ॥९७॥

इधर जीवन्धर कुमारने जब यह समाचार सुना तो वे शोकसे कातर हो गये और क्रोधसे उनका मुख लाल हो गया। अपने दामादकी यह दशा देख, जिसने अपनी प्रसिद्ध सेनाके कोलाहलसे समस्त लोकको व्याप्त कर दिया था और जो बहुत भारी पराक्रमका धारक था ऐसा गरुडवेग नामका विद्याधरो का राजा क्रम क्रमसे युद्धकी सीमामे प्रविष्ट हुआ।

रणाग्र भागमे आते आते ही क्रोधसे जिसका मुख भयकर हो रहा था, जो शक्ति, तोमर, शूल, जाल, परिघ, कुन्त, असि और पर्वतो की वर्षा कर रहा था, गर्वपूर्ण भयकर अट्टहाससे जिसने समस्त दिशाओ मे हलचल मचा दी थी, एव युद्धकी कलासे जिसकी भुजाओ का अहकार उन्नत हो रहा था ऐसा विद्याधरो का राजा गरुडवेग आकाशकी सीमामे क्रीडा करने लगा ॥ ९८ ॥ वहाँ गरुडवेगको देखकर शत्रुओमे से कितने ही योद्धा खून उगलने लगे, कितने ही प्राण छोडने लगे, कितने ही भयसे पृथिवीपर जा पडे और भागनेकी इच्छा रखनेवाले कितने ही राजा लोग दिशा-भ्रान्ति होनेके कारण युद्धकी सीमामे ही मानो अधिक अभ्यास करने लगे ॥ ९९ ॥ रे रे नीच कोङ्कण पति ! कहाँ भाग रहा है, युद्धमे कम्पनको प्राप्त मत हो, आगे खडा रह, यमराज तुझे खानेकी चेष्टा कर रहा है, राजा गरुडवेग तेरा शिर गिराकर कानोसे बहते हुए खूनके प्रवाहोसे अभी-अभी भूतोकी तृप्ति करता है—उन्हें तेरा खून पिलाकर सन्तुष्ट करता है ॥ १०० ॥ इस प्रकार सिंहके समान पराक्रमी और शत्रुओके कण्ठरूपी कदली-वृक्षोपर तलवार चलानेवाले विद्याधर सैनिक जोर-जोरसे गर्जना कर रहे थे ॥ १०१ ॥

उस समय फूले हुए पलाश वनके समान, नये नये पत्तोसे युक्त अशोक वनके समान अथवा फूले हुए मन्दार वृक्षोके वनके समान सब ओर घायल हुए अपनी सेनाको देखकर कोङ्कण देशके राजाने पुन गरुडवेगका सामना किया और कर्णफूलकी सुगन्धिसे आकर्षित हुई भृङ्गावलीकी शङ्का करनेवाली डोरीसे निकलनेवाले बाणोकी धारासे आकाशतलको भरने लगा परन्तु बहुत भारी वेगको धारण करनेवाले गरुडवेगने एक क्षणमे ही उसके वक्ष स्थलपर शक्ति नामक शस्त्रका प्रहार कर दिया।

विद्याधरोके राजाने जिनके शरीर विदीर्ण किये हैं ऐसे योद्धा लोग आज मेरे मण्डलको भेद देगे इस भयसे ही मानो सूर्य उस समय वेगसे अस्ताचलकी ऊँची गुफामे जा घुसा था अर्थात् अस्त हो गया था ॥१०२॥

तदनन्तर गरुडवेगके द्वारा उठा-उठाकर फेंके हुए गण्डशैलो—छोटे छोटे पर्वतोके द्वारा जिनके शरीर खण्डित हो गये है ऐसे मरनेसे बाकी बचे हुए सैनिकोके साथ जब काष्ठाङ्गारका सेनापति अपने शिविरमे चला गया तब युद्ध देखनेके लिए सामने आये हुए देवोके हाथोसे बरसाये गये कल्पवृक्षके फूलसे सुगन्धित भुजदण्डमे जिसने धनुष ले रक्खा था, परस्परके हर्षपूर्ण वार्तालापसे जिनका कौतूहल बढ रहा था और युद्धकलामे विलासपूर्ण विजयका स्मरण कर कर जो अपने स्वामीकी प्रशसा करनेमें तत्पर थे ऐसे सैनिक लोग जिसे प्रत्येक क्षण देख रहे थे, जो पल्लवनरेश, गोविन्दराज तथा लोकपाल आदिके साथ वार्तालाप कर रहा था, ऐसा राजा गरुड़-वेग भी अपनी शिविरभूमिमे जा पहुँचा। वहाँ ग्रहणसे उन्मुक्त चन्द्रमाके समान मूर्च्छासे उन्मुक्त नपुलने इसकी अगवानी की।

दूसरे दिन काष्ठाङ्गारने सेनापतियोके लिए मणिमाला, मुकुट, बाजूबन्द, वस्त्र, रथ, सारथी, घोडे तथा कवच आदि देकर स्वय ही शीघ्रता पूर्वक प्रयाण किया ॥१०३॥

इस प्रकार पारितोषिक देनेसे जिसका उत्साह बढाया गया था तथा जो 'मै पहले चलूँ, मै पहले चलूँ,' इस तरह शीघ्रता करनेके लिए विवश थी ऐसी सब ओर चलनेवाली सेनाने जिसके समीपवर्ती पृथ्वीके मैदानको आच्छादित कर लिया था, जो पर्वतके समान विजयगिरि नामके मदस्रावी हाथीपर सवार था, आगे होनेवाले चक्रपातके सूत्रन्यासकी रेखाओकी शङ्का उत्पन्न करनेमे निपुण तीन रेखाओसे सुशोभित कण्ठमे चारो ओरसे लटकनेवाले एवं चक्रपातकी प्रतीक्षामे कण्ठपर बैठे हुए यमराजके हाथसे प्रदत्त पाशके समान दिखनेवाले मोतियोंके हारसे जिसका वक्ष स्थल शोभायमान था, मुकुटमे लगे हुए मणियोमे सूर्यमण्डलका प्रतिबिम्ब पडनेसे जो ऐसा जान पडता था कि जीवन्धर स्वामीके बाणोसे आकाशके आच्छादित होने पर यह मेरे पास नही आ सकेगा इस भावनासे दयाकी खान सूर्यने पहलेसे ही मानो उसका मस्तक ले लिया हो, तथा जिसका मुख टेढी भौंहोसे युक्त था ऐसा काष्ठाङ्गार स्वय ही रणाङ्गणमे आया।

इधर सेनाके बहुत भारी कोलाहलसे जिन्होने दिग्पालोके भवनोके झरोखे व्याप्त कर दिये थे तथा जिनके भुजदण्डकी महिमा पृथिवीतलपर प्रसिद्ध थी ऐसे जीवन्धर स्वामी भी अशनिवेग नामक मदस्रावी गजपर सवार हो क्रम-क्रमसे रणाग्रभागमे पहुँचे ॥ १०४ ॥ उस समय कर्णपुटको जड करनेवाला देवोकी विजयदुन्दुभियोका शब्द जब बार-बार सुमेरु पर्वतकी गुफाओमे प्रवेश करता था तब प्रतिध्वनिसे पूर्ण गुफाओके शब्दोसे देवियोका हर्षसे भरा सगीत-विषयक कौशल निष्फल हो जाता था ॥१०५॥ उस समय रथोसे खुदी पृथिवी तलसे उडकर सामने आनेवाली धूलिको, दिग्गज अपनी सूँडोसे निकलनेवाले जलकणोसे शान्त करते थे और विजयार्ध पर्वतकी एकान्त गुफाओमे वस्त्ररहित स्त्रियोके शरीरपर पडनेवाली धूलिको विद्याधर लोग वस्त्रसे दूर करते थे ॥१०६॥

उस समय उन दोनोके बीच क्षणभरमे ऐसा युद्ध होने लगा जिसे देवोने भी पहले कभी नहीं देखा था, जो मदसे भरा था, वीरोकी दर्पपूर्ण उक्तियोसे उत्कृष्ट था, चञ्चल तलवारोमे प्रतिबिम्बित सूर्यकी क्रान्तिसे जिसका देखना कठिन था, अनुपम था और विजयलक्ष्मीका मानो तुलारोहण था ॥१०७॥ वीरता रूपी लक्ष्मीके प्रथम सचारके मार्ग स्वरूप जीवन्धर स्वामी जब अपने हाथोमे नाचती हुई धनुषरूपी लतापर चढा-चढाकर बाणोको छोडते थे तब विदीर्ण होनेवाले क्षत्रिय योद्धाओंके समूहसे जिसका अन्तस्तल सब ओरसे भिद गया था ऐसा सूर्य-मण्डल आकाशमे स्थित मधुमक्खियोके छत्तेके समान जान पडने लगा था ॥१०८॥ उस समय युद्धमे हर्षसे भरे देव लोग जीवन्धर स्वामीके ऊपर सुगन्धित फूलोका समूह बरसा रहे थे और चतुर जीवन्धर स्वामी मदोन्मत्त हाथियोके विदीर्ण हुए दोनो गण्डस्थलोसे ऊपरकी ओर उचटने वाले उन मोतियोंसे जो कि बाणोपर निवास करनेवाली विजयलक्ष्मीके निकलनेवाले हर्षाश्रुओ की बूँदोंके समान जान पडते थे उनकी प्रतिपूजा—बदलेका सत्कार कर रहे थे ॥१०९॥ इस प्रकार पीछे-पीछे दौडनेवाली वीरलक्ष्मीके द्वारा जिनका शरीर आलिङ्गित था ऐसे जीवन्धर स्वामी सेनाको विदीर्ण करते हुए काष्ठाङ्गारके सम्मुख गये ॥११०॥

इस तरह जिनकी दोनो भुजाएँ विजयलक्ष्मीके ताण्डव-नृत्यकी रङ्गभूमिके समान थीं ऐसे जीवन्धर कुमारको देखकर काष्ठाङ्गार इस प्रकार बोला।

तू अत्यन्त डरपोक वैश्यका लडका कहाँ और धनुषशास्त्रके पारगामी हम कहाँ? फिर भी तेरी युद्धमे जो प्रवृत्ति हो रही है उसमे अपनी अनात्मज्ञता ही कारण समझ ॥१११॥ अरे बनिये! तराजूकी डाँडी थामनेमे जो तेरे हाथकी चतुराई थी उसे तू धनुषके पकडनेमे फैलाना चाहता है! तेरी इस चञ्चलताको धिक्कार है ॥११२॥ अरे मूर्ख! तू साहसके साथ रणमे खडा है सो मरना ही चाहता है। मेरे खड्गरूप साँपके बिना तेरे प्राण रूपी वायुका और कौन पान करेगा? ॥११३॥

इस प्रकार काष्ठाङ्गारके अहङ्कारपूर्ण दुर्वचन सुनकर जीवन्धर कुमारने भी ऐसा कहा कि—

रे कृतघ्न ! मेरे सामने निर्लज्ज होकर बके जा रहा है। तेरा पराक्रम मै पहले देख चुका हूँ। तेरे समान इस पृथिवी पर कोई भी दिखाई नहीं देता जो कि प्रभुके साथ द्रोह करनेमे समर्थ हो ॥११४॥ अरे शत्रु ! चुप रह, चुप रह। तू एक ही तीनो जगत्‌मे सबसे अधिक पापी प्रसिद्ध है। प्राण हरनेवाला मेरा बाण आगे जा रहा है तू युद्धमे अपने प्राणोकी रक्षाका प्रयत्न कर ॥११५॥

इस प्रकार कहनेवाले जीवन्धर स्वामी की वज्रगर्जनाकी शङ्का प्रदान करनेमे निपुण प्रत्यञ्चाके शब्दसे जिसके प्राण ( पक्षमे डोरी ) कॉप रहे थे और जो मजबूत धनुषकोटिसे सहित था ऐसे धनुषरूपी सर्पको खीचकर विषज्वालाके समान आचरण करनेवाले बाण, काष्ठाङ्गार बडे क्रोधसे जीवन्धर स्वामीकी ओर बरसाने लगा।

इधर वीर जीवन्धर स्वामी भी शत्रुके धनुषसे निकले हुए अनेक गम्भीर बाणोको बीचमे ही काट-काटकर, जिनके धारण करने, खींचने और छोडनेका पता ही नही चलता था ऐसे बाण शत्रुपर बरसाने लगे ॥११६॥ जिस प्रकार किसी वादीके मुखसे अपना पक्ष ग्रहण करनेवाले चतुर शब्द निकला करते है। उसी प्रकार उस समय युद्धमे पङ्ख धारण करनेवाले अनेक समर्थ बाण जीवन्धर स्वामीके धनुषसे निकल रहे थे ॥११७॥ उस समय रणाग्रभागमे जीवन्धर स्वामी की बाणवर्षासे आकाशस्थली ऐसी हो गई थी कि उसका सूर्य तत्काल ही छिप गया था और पृथिवी भी ऐसी हो गई थी कि उसमे शत्रु राजाकी सेना छिप गई थी ॥११८॥ विशाल पराक्रमके धारक जीवन्धर स्वामीने बाणरूप पिजरेके द्वारा शत्रुरूपी पक्षियोके समूहको इस प्रकार बॉध दिया कि वह चलने फिरनेमे असमर्थ हो गया ॥११९॥

उस समय जिनके भुजदण्ड उत्कृष्ट पराक्रमसे प्रसिद्ध थे, बाणोका तरकससे निकालना, डोरीपर रखना, खीचना और छोडना ये क्रियाएँ जो मानो एक साथ ही करते इनका अन्तर सिर्फ देव लोग ही समझ पा रहे थे, जो परस्पर एक दूसरेको जीतनेकी इच्छासे योग्य अवसरकी खोजमे थे, जिनकी आश्चर्यपूर्ण कार्यकी चतुराई देखनेके समय सतुष्ट हुए देवोके हस्तकमलो द्वारा बरसाये हुए कल्पवृक्षके फूलोसे जिनके समीपवर्ती प्रदेश ऊँचे हो रहे थे, जो बीचमे घुसी हुई मृत्युकी नाकके समान आचरण करनेवाले भुजदण्डपर चक्राकार धनुष धारण करनेके कारण यमराजकी कोप कुटिल भ्रुकुटियोका सशय उत्पन्न कर रहे थे जिनका उत्साह बढा हुआ था, और जो भयकर युद्ध कर रहे थे ऐसे जीवन्धर स्वामी और काष्ठाङ्गारके बाणोकी परस्परकी टक्करसे जो अग्निके तिलगे निकल रहे थे वे मेघमालाके बीचमे घुसने पर भी शान्त नहीं हो रहे थे।

उस युद्धमे प्रसन्नचित्त एव शूर वीर जीवन्धर स्वामीकी बाणावलीरूपी शरदृऋतुके द्वारा जब शत्रु राजाओंके बाणरूपी मेघोका समस्त समूह छिन्न शरीर होकर क्षण भरमे खण्डित हो गया तब जीवन्धर स्वामीकी सेना ठीक नदीके समान सुशोभित होने लगी थी क्योकि जिस प्रकार नदीमे कमल विकसित रहते है उसी प्रकार उस सेनामे मुख विकसित हो रहे थे और जिस प्रकार नदीमे राजहस पक्षी सुशोभित होते है उसी प्रकार उस सेनामे बडे-बडे राजा सुशोभित हो रहे थे ॥ १२० ॥ शत्रुओंके शस्त्रसमूहका निवारण करनेवाली जो अत्यन्त देदीप्यमान ढाल जीवन्धर स्वामीके हस्तकमलमे स्थित थी युद्धमे शत्रु काष्ठाङ्गारने उसका आधा भाग काटकर अपने हाथमे ले गर्जना की। ढालका वह आधा भाग राहुके द्वारा ग्रस्त चन्द्र-मण्डलके अर्धभागके समान जान पडता था ॥ १२१ ॥ फिर क्या था, जीवन्धर स्वामीने क्रोधमे आकर प्रत्येक दिशामे जिसकी ज्वालाएँ निकल रही थी ऐसा चक्र शत्रुके गलेपर गिराकर शीघ्र ही उसका मस्तक काट डाला। देवोने बहुत अधिक पुष्प बरसाये और कुरुओकी सेनामे हजारो प्रशसाओंके साथ-साथ लोकमे हलचल मचा देनेवाला कोई आश्चर्यजनक कोलाहल हुआ ॥१२२॥

उस समय शत्रु सेनाको भयसे भागती देख दयाकी खान जीवन्धर स्वामीने तत्काल ही अभय घोषणा करा दी और शत्रुके दीन भाई-बन्धुओको बुलाकर उस अवसरके योग्य सभाषण आदिके द्वारा उन्हें शान्त कर दिया।

आज विजया विजयी पुत्रके द्वारा वीर माता हुई और चन्द्रमाके समान मुखवाली मेरी पुत्री चिरकालके लिए वीरकी पत्नी हुई ॥ १२३ ॥ ऐसा कहकर मामा गोविन्दराजने कुलका उद्धार करनेवाले जीवन्धर स्वामीका कौतूहलके साथ अभिनन्दन किया ॥ १२४ ॥ क्षुद्र कृतघ्न-काष्ठाङ्गारके सगसे लगे हुए दोषको दूर करनेकी इच्छासे पृथिवीने जीवन्धर स्वामीके विशाल दोषका आश्रय लिया था यह आश्चर्यकी बात थी (पक्षमे दीर्घ भुजाका आश्रय लिया था) ॥१२५॥

तदनन्तर जीवन्धर स्वामी राजमहलकी ओर चले। इस बीचमे वे चारो ओरसे हस्त-कमल जोडकर खडे हुए सामन्त राजाओके नमस्कारको अवलोकनके द्वारा स्वीकृत करते जाते थे। जिस प्रकार उदयाचलपर सूर्य सुशोभित होता है उसी प्रकार वे मदस्रावी हाथीपर सुशो-भित थे। दूरसे पीठ पीछे आनेवाले सेनापति प्रत्येक क्षण उनके दर्शनके योग्य अवसरकी प्रतीक्षा करते थे। हाथियोपर बैठे हुए गरुडवेग, गोविन्द, पल्लव नरेश, तथा लोकपाल आदि राजाओसे उनका समीपवर्ती प्रदेश घिरा हुआ था। रथोपर बैठे हुए नन्दाढ्य आदि भाई तथा पद्मास्य आदि मित्र उनकी शोभा बढा रहे थे। अपने प्रसन्न मुखरूपी चन्द्रमाके देखनेसे उल्लसित होनेवाले सेनारूपी समुद्रसे उनका अग्रभाग व्याप्त हो रहा था। बडे हर्ष और उद्वेगके साथ पहनाकर जिन्होने वेगसे अपने छत्र उतारकर दूर कर दिये थे, जो परस्परके उत्पीडनसे कुपित घोडोके रोकनेका कष्ट सहन कर रहे थे, समीपमें खडे हुए काष्ठाङ्गारके भाई बन्धु एक-एकका नाम लेकर जिनका परिचय करा रहे थे और प्रणाम करते समय विचलित हुए मुकुट तटमे लगे पद्मराग मणियोकी प्रभाके फैलनेके बहाने जो अपना अनुराग प्रकट कर रहे थे, ऐसे शत्रुपक्षके राजाओका वे यथायोग्य सम्मान करते जाते थे। युद्धमे प्राप्त शत्रुलक्ष्मीके निवासभूत विकसित कमलके समान दिखनेवाले अथवा अपनी सेनारूपी समुद्रकी फेनराशिकी शङ्का करनेवाले छत्रसे वे सुशोभित थे। दोनो ओर ढोले जानेवाले चामरोकी वायुसे उनके कर्णाभरण हिल रहे थे। आगे आगे 'जय हो' 'जय हो' इस तरह ऊँची और मधुर आवाजसे पढनेवाले चारण लोग उनके यशका वैभव बार-बार बखान रहे थे। इस तरह क्रमसे नगरीमे जाकर उन्होने ध्वजा, कलश, तोरण, चँदोवा, आदि आठ प्रकारकी शोभाओसे अलंकृत गलियोंमे प्रवेश किया। नगरकी समस्त युवतियोके बाहुरूपी बाँसोसे निकले मोतियोके समान सुशोभित पुष्प और लाई के उपहारसे उनका सत्कार किया जा रहा था। इस प्रकार चलकर वे राजमहलमे पहुँचे। वहाँ उन्होने—

समस्त राजाओको विदा किया और परिमित परिवारके साथ अन्त पुरमे प्रवेश किया। वहाँ शत्रुकी स्त्रियोको शोकरूपी सागरमे निमग्न देख शीघ्र ही सान्त्वना देनेके लिए तत्पर हो गये—दयाकी खान जो ठहरे ॥ १२६ ॥

तदनन्तर जीवन्धर स्वामीने शोक और भयसे दीन अन्त पुरके लोगोको अपने पास बुलाया। उनमें कुररीके समान रोती हुई काष्ठाङ्गारकी स्त्री तथा उसके पुत्रोको देखकर उनका हृदय दयासे लहराने लगा। निदान, सान्त्वना देनेकी कलामे प्रवीण जीवन्धर स्वामीने अमृतके समान मधुर और विचित्र वचनोके द्वारा उन सबको धैर्य बँधाया।

तदनन्तर जब सूर्य पश्चिम समुद्रमें निमग्न हो गया तब हाथोमे मणिमय दीपक लेनेवाले लोगोसे सेवित होते हुए इन्होने मित्रोके साथ धन-मणियोके समूह, वस्त्र तथा अन्यान्य उज्ज्वल-वस्तुओ से सुशोभित भण्डारमे धीरे-धीरे प्रवेश किया ॥ १२७ ॥

तत्पश्चात् खजानेके धन आदिको अपनी मुहरसे मुद्रितकर निद्रा सम्बन्धी सुखके अनुभव की इच्छा करते हुए जीवन्धर स्वामी महलके ऊपर चढकर मणिमय पलगपर पडे हसतूलके विस्तरपर सो गये। तदनन्तर रात्रि समाप्त होनेपर वन्दीजनोंके मनोहर पद्योंके आलापसे और माङ्गलिक बाजो के विचित्र शब्दो से जागकर उन्हो ने प्रात काल सम्बन्धी कार्य किये और सकल परिवार समेत गोविन्द राजके साथ जिन-मन्दिरमे जाकर वहाँ भगवान्की पूजा विस्तारी।

तदनन्तर सबके साथ राजभवनमे जाकर विदेहके राजा गोविन्द भूपालने मन्त्रिसमूहको सामने बुलाया और शीघ्र ही राज्याभिषेककी तैयारी करनेका आदेश दिया। कुछ ही समय बाद जिनका हृदय कौतुकसे भर रहा था और जिनके नेत्र कमलके समान थे ऐसे गोविन्द महाराजने मन्त्रियो से निम्नाकित प्रश्नो की झडी लगा दी ॥ १२८ ॥

क्या नये-नये रत्नोकी प्रभासे इन्द्रके सभामण्डपकी हँसी उडाने वाला अभिषेक मण्डप बनकर तैयार हो गया ? क्या उस मण्डपमे समस्त वर्णोके वृद्धजन इकट्ठे हो गये ? क्या सुगन्धित शीतल और स्वच्छ तीर्थ जलसे भरे हुए सुवर्णके कलश तैयार हो गये ? क्या अभिषेकके समय उपयोगमे आने वाले समस्त उपकरण उस मण्डपमे तैयार कर लिये ? क्या ज्योतिषी लोग मङ्गलमय मुहूर्तकी सावधानीसे प्रतीक्षा कर रहे हैं ? क्या नाना देशोंके राजा भेंट सजाकर तैयार कर खडे है ? और क्या नगरकी गलियाँ सजा दी गईं ?

ये प्रश्न सुनकर मन्त्रियोने बडे आदरके साथ कहा कि आपकी आज्ञासे सब तैयार है ॥१२९॥ उसी समय सूर्यके समान कान्ति वाला सुदर्शन यक्ष, अपने अनुगामी यक्षोंसे परिवृत हो क्षीरसागरके जलसे भरे कलश लेकर हर्षपूर्वक पिताके पदपर जीवन्धर स्वामीका राज्याभिषेक करनेके लिए आ पहुँचा। उसे देख वहाँ उपस्थित राजाओंका समूह आश्चर्यको प्राप्त हुआ ॥१३०॥

तदनन्तर अभिषेकमण्डपके मध्यमें रखे हुए रत्नमय सिंहासनके ऊपर विराजमान जीवन्धर स्वामीका, यक्षराज तथा गोविन्द महाराज आदि प्रमुख-प्रमुख राजाओंने क्षीरसागरके जलसे हर्षपूर्वक अभिषेक किया। उसी समय बजाये हुए अनेक दुन्दुभि, मृदङ्ग, शङ्ख तथा झल्लरी आदि बाजोंका शब्द, मानो मेघमण्डपको डाँटता हुआ, मानो समस्त लोगोके कानोको फोडता हुआ, मानो लोकको हिलाता हुआ, मानो अभिषेक देखनेके इच्छुक लोगोको बुलाता हुआ और मानो ससारके मध्यमें आक्रमण करता हुआ उत्पन्न हुआ।

तदनन्तर दिव्य रेशमी वस्त्र और आभूषणोंसे जिनका शरीर सुशोभित हो रहा था ऐसे जीवन्धर स्वामीके मस्तकपर यक्षराजने अपने हाथमे धारण किया तथा उज्ज्वल रत्नोंसे जगमगाता हुआ मुकुट धारण किया—बाँधा ॥ १३१ ॥ तदनन्तर जीवन्धर स्वामीसे पूछकर और अपने परिवारको आदेश देकर सुदर्शन यक्ष विमानमे सवार हो अपने भवनकी ओर चला गया ॥१३२॥

उस समय समस्त राजाओके साथ वार्तालाप करनेवाले गोविन्द महाराजको जिन्होने आगे किया था और विनयके साथ जिनका शिर नम्रीभूत हो रहा था ऐसे पद्मास्य नामक मित्रने जिन्हें हस्तावलम्बन दिया था ऐसे जीवन्धर स्वामी सुरगजके समान सवारीके बडे भारी हाथी पर उस तरह आरूढ हुए, जिस तरह कि सूर्य उदयाचलपर और इन्द्र ऐरावत हाथीपर आरूढ होता है। जो प्रजाजन रूपी कुमुदोंके समूहको विकसित करनेके लिए चन्द्रमण्डलके समान था, क्षीरसमुद्रके फेनके समान सफेद था और स्थूल मोतियोकी जालीसे आवृत था ऐसे छत्रसे उनका मस्तक सुशोभित हो रहा था। जो राज्यलक्ष्मीके कटाक्षोकी परम्पराके समान जान पडते थे तथा क्षीरसागरकी चञ्चल लहरोकी समानता धारण करते थे ऐसे दोनों ओर ढोले जानेवाले, सुवर्ण दण्डसे सुशोभित चामरोंके द्वारा उनके वस्त्रका अञ्चल कुछ-कुछ हिल रहा था। उस समय

नगरके समस्त झरोखोके किवाड एक साथ खुल गये थे जिससे ऐसा जान पडता था मानो उन्हें देखनेके कौतूहलसे नगरने नेत्र ही खोल रखे थे। उनके दर्शनके लिए नगरकी स्त्रियाँ महलोंके अग्रभाग पर जा चढी थीं। उन स्त्रियोमे कितनी ही स्त्रियाँ सजावटका काम आधा समाप्तकर बाँये हाथमे मणिमय दर्पण लिये ही दौड पडी थी इसलिए वे ऐसी जान पडती थीं मानो पूर्ण चन्द्रमण्डलसे सुशोभित पूर्णिमाकी रात्रि ही हो। वेगसे चलनेके कारण कितनी ही स्त्रियोकी मेखला उतरकर उनके पैरोमे उलझ गई थी उससे वे ऐसी जान पडती थी मानो शृङ्खलासे युक्त पैरो वाली कामदेव की प्रधान हस्तिनियाँ ही हो। कितनी ही स्त्रियोके चरण कमल गीले लाक्षा रससे लाल-लाल हो रहे थे इसलिए वे ऐसी जान पडती थी मानो कमलोंके द्वारा प्रात कालकी सुनहली धूपका पान करनेवाली कमलिनियाँ ही हो और कितनी ही स्त्रियाँ मरकत मणियोमे खचित झरोखोंमे मुखकमल डालकर झाक रही थी इसलिए ऐसी जान पडती थीं मानो खिले हुए एक कमलसे सुशोभित एव आकाशमे विलसित कमिलिनियोकी तुलना ही कर रही है। उक्त स्त्रियाँ फूलो सहित लाई की अजलियाँ भर-भरकर जीवन्धर कुमारके ऊपर बिखेर रहीं थी। उनकी वे लाई की अञ्जलियाँ हस्तकमलोंसे झडी हुई मकरन्दकी बूदोकी शङ्का उत्पन्न कर रही थीं अथवा नखरूपी चन्द्रमासे निकले हुए तुषार कणोका सशय बढा रही थी। जो आगे चलनेवाले अनेक बाजोके शब्दोंसे मिला हुआ था, अग्रगामी चारण लोगोका 'जय जय'का मधुर शब्द जिसमे मिल रहा था, क्षोभके कारण फूलोपरसे उडते हुए भ्रमरोकी झकारसे जो परिपुष्ट था और महलोंके समूहसे उत्पन्न प्रतिध्वनिके कारण जो अत्यन्त दीर्घ हो रहा था ऐसे कोलाहलसे उन्हाने समस्त दिशाओके अन्तरालको मुखरित कर दिया था। इस प्रकार समस्त नगरीकी प्रदक्षिणा देकर जीवन्धर स्वामी राजभवनके द्वारपर हाथीसे नीचे उतरे। देदीप्यमान मणियोसे शोभित सुवर्ण पात्रको धारण करनेवाली वारवनिताओके समूहने उनकी आरतीका मगलाचार किया। तदनन्तर जिसके विस्तृत चन्दोवेमे मोतियोकी मालाएँ लटक रही थी और जो अधिक मात्रामे जलते हुए धूपसे सुगन्धित था ऐसे मणिमय मण्डपमे प्रवेशकर उन्होने कुल परम्परासे चले आये सिहासनको अलकृत किया।

उस समय जीवन्धर कुमाररूपी चन्द्रमाके महान् उदयसे प्रजाके लोगोका हर्षरूपी सागर लहराने लगा था और पुरवासी स्त्रियोके नयनरूपी कुमुदोमे अश्रुजलके बहाने मकरन्दकी धारा सुशोभित होने लगी थी ॥१३३॥ क्षुद्र राजा काष्ठाङ्गारने प्रजामे इतना अधिक क्षोभ उत्पन्न कर दिया था कि उसे देख दयालु जीवन्धर स्वामीने अपनी कीर्तिसे उज्ज्वल पृथिवीको बारह वर्षके लिए कररहित कर दिया था ॥१३४॥ उन्होने गन्धोत्कटको वृद्ध राजाके स्थान पर बैठाया। नन्दाढ्यको युवराजपद दिया, पद्मास्य आदि समस्त मित्रोको उनके योग्य पदोपर नियुक्त किया, तथा अन्य राजाओको भी दयापूर्वक अपने-अपने पदोपर स्थिर किया ॥१३५॥ राजा जीवन्धरने गन्धर्वदत्ताके अर्धचन्द्रके समान कोमल ललाटपर पट्टराज्ञीका पट्ट बन्धन किया ॥१३६॥ जीवन्धर स्वामीने राजाओकी भेट लेकर उस भेंटसे भी दूने रत्न आदि वस्तुओका समूह बडे हर्षसे उन्हें बदलेमे दिया था ॥१३७॥ राजा जीवन्धरने वृद्ध मन्त्रियोका भी यथायोग्य सन्मान किया था और प्रत्येक वर्णके वृद्धजनोका भी आदरके साथ सत्कार किया था ॥१३८॥ जो उदारता रूपी गुणके सर्वप्रथम उतरनेके लिए मार्ग स्वरूप थे तथा याचकोके लिए इच्छित वस्तुओके देनेमें जिन्होंने आदर बाँध रक्खा था ऐसे जीवन्धर स्वामीके जागृत रहते हुए शास्त्ररूपी समुद्रके पारगामी विद्वान् कहा करते थे कि कल्पवृक्ष, कामधेनु, और चिन्तामणिकी चर्चा केवल हास्यका ही कारण है ॥१३९॥

तदनन्तर चतुरङ्ग सेनाके साथ जाकर नन्दाढ्य उनकी माता विजया महादेवीको ले आया। आते ही उन्होने माताके चरणोमे प्रणाम किया तथा उसे आनन्दरूपी समुद्रमे निमग्न

कर दिया। माताके साथ जो तपस्वी लोग आये थे उन्होंने उन्हें उनकी इच्छासे भी अधिक धन दिया और प्रसन्नताके साथ एक मात्र पुण्यसे प्राप्त होनेवाले मोक्षमार्गका भी उपदेश दिया। अन्य मित्रगण पद्मा आदि रानियोको भी ले आये सो उनके साथ एकान्तमे मिलकर तथा आलिङ्गन चुम्बनकर उनकी समस्त मानसिक व्यथाओको नष्ट करनेवाली हर्षकी भूमि उन्हे प्राप्त कराई।

तदनन्तर गोविन्द महाराजकी उत्तम लक्षणो वाली लक्ष्मणा नामकी कन्याको जो कि कान्तिसे सुवर्णलताके समान थी, कमलकी बोडीके समान गोल स्तनोवाली थी, पूर्णिमाके चन्द्रमाके समान मुखवाली थी और कामदेवके धनुषके समान भौहोसे युक्त थी, उत्तमगुणोसे युक्त लग्नमे जीवन्धर स्वामीने हर्ष पूर्वक विवाहा ॥१४०॥

उस समय, वेगसे इधर-उधर दौडनेवाले परिजनोके हाथमे स्थित वेत्रलताके पारस्परिक सघटनसे उत्पन्न शब्दसे जो मिल रहा था, मन्त्रज्ञ मनुष्योंके स्वच्छन्दतासे बोले हुए मन्त्रोकी ध्वनिसे जिसका विस्तार हो रहा था, सभासद लोगोंके द्वारा दिये हुए आशीर्वादात्मक वचनोसे जिसका विस्तार हो रहा था, घूमनेवाली अन्त पुरकी स्त्रियोंके आभूषणोकी झकारसे जो मनोहर था, आगेसे मनुष्याको हटानेमे तत्पर कञ्चुकी लोगोके शब्दसे जो व्याप्त था, निर्दयतापूर्वक ताडित दुन्दुभि आदि बाजोकी ध्वनिसे जो भरा हुआ था, और जो हजारो प्रकारकी कलकल ध्वनिसे परिपुष्ट था ऐसे उत्सवके कोलाहलसे तीनो लोक भर गये थे।

जयलक्ष्मीके साथ विशाल कीर्तिको प्राप्त करनेवाले धीर-वीर जीवन्धर स्वामी, राज्यलक्ष्मीके साथ कुमारी लक्ष्मणाको भी प्राप्तकर प्रजामण्डलकी रक्षा करने लगे ॥१४१॥

*इस प्रकार महाकवि श्री हरिचन्द्रविरचित जीवन्धरचम्पू-काव्यमे लक्ष्मणाकी प्राप्तिका वर्णन करनेवाला दशम लम्भ समाप्त हुआ।*

# एकादश लम्भ

राजा जीवन्धर अपनी भुजाके द्वारा कुन्दके समान निर्मल कीर्तिके समूहसे हर्षित रहनेवाली पृथिवीको धारण करते थे। उत्तम मधुके निष्यन्दके समान सुशोभित मधुर वाणीसे सत्यके विलासको धारण करते थे। चित्तके द्वारा राजनीतिकी पदवीको धारण करते थे। नेत्रके द्वारा समस्त प्रजाके योग और क्षेमकी कला धारण करते थे तथा हस्तके द्वारा दानका जल धारण करते थे अर्थात् दानका सकल्प करनेके लिए हाथमे सदा जल लिये रहते थे ॥ १ ॥ राजा जीवन्धरके प्रजापालनमे तत्पर रहनेपर पृथिवी उत्तम राजासे युक्त रत्नगर्भा और वसुन्धरा—धन-धान्यसे पूर्ण हो गई थी ॥ २ ॥

उनका यशोमण्डल—कीर्तिका समूह ठण्डा होनेपर भी शत्रुओंके सतापका कारण था, स्थिर होनेपर भी निरन्तर भ्रमण करनेवाला था, निर्मल होकर भी शत्रुओंके मुखकमलको मलिन करनेवाला था, धवल होकर भी प्रजाके अनुराग—प्रेम ( पक्षमे लालिमा ) से युक्त था, राजमण्डल-नृपतिसमूह ( पक्षमे चन्द्रमण्डल ) की निन्दा करनेवाला होकर भी महाराजमण्डल-महाराजाओंके समूहको आनन्दित करनेवाला था। उनके प्रतापके अकुर दिशारूप सुन्दरियोंके केशपाशोमे कल्हार—लाल कमल की शङ्काको, कानोमे किसलयसमूहके सन्देहको, स्थूल कुचकलशोपर केशर

की शोभा को, कमरमे कुसमानी रङ्गमे रँगे वस्त्रकी शोभाको, करकमलोमे पद्मराग मणिनिर्मित कङ्कणकी शोभाको, और पैरोमे लाखके रसकी ( महावरकी ) शोभाको उत्पन्न करते थे।

अग्निके द्वारा सतप्त होकर पिघले हुए सुवर्णके समान वर्ण वाले, जीवन्धर स्वामीके प्रताप के अशोसे जब समस्त पर्वत लिप्त होकर पीले-पीले दिखने लगे तब देवियोको मेरु पर्वतके विषयमे भ्रम हो गया था ॥ ३ ॥ पद्माकर—कमलाके सरोवरसे सुशोभित इस राजहस—हस विशेषका, सदा बहुधा अनेक प्रकारसे अवननिघ्नत्व—जलके आधीन नहीं रहना आश्चर्यकारक था अथवा बहुधा—अनेक प्रकारसे वननिघ्नत्व—जलके आधीन रहना, तथा बहु-धावन निघ्नत्व—बहुत दौड-धूपके आधीन रहना आश्चर्य कारक नहीं था क्योकि हस पक्षीका उक्त स्वभाव ही है। पक्षमे पद्माकर—लक्ष्मीके हाथोसे सुशोभित इस श्रेष्ठ राजाका सदा बहुधा अनेक प्रकारसे वननिघ्नत्व—वनके आधीन रहना—वनमे निवास करना आश्चर्यकारक था अथवा अनेक प्रकारसे अवननिघ्नत्व—रक्षाके आधीन रहना आश्चर्यकारक नहीं था ॥ ४ ॥ जिसका आकार अत्यन्त मनोहर था और लक्षण उत्कृष्ट थे ऐसी लक्ष्मणा—सारसकी पत्नी राजहस —हसविशेषकी पत्नी हुई थी यह आश्चर्यकी बात देखी गई थी। पक्षमे लक्ष्मणा—गोविन्दराजकी लक्ष्मणा नामकी पुत्री, राजहस—श्रेष्ठ राजा जीवन्धर स्वामीकी पत्नी हुई थी ॥ ५ ॥

यह जीवन्धर स्वामी, बलभद्रके चिह्नोसे सुशोभित तथा पद्म-राग इस नामसे सहित होनेपर भी सुमित्रानन्दन—लक्ष्मण थे यह आश्चर्यकी बात थी ( पक्षमे उत्तम चिह्नोसे सहित तथा कमल जैसी शोभासे सुशोभित होकर भी सुमित्रानन्दन—अच्छे मित्रोको आनन्दित करने वाले थे। ) विजयसे आनन्दयुक्त होकर भी कुण्डलोसे सुशोभित राजा कर्ण थे अर्थात् महाभारतमे कर्णकी हार हुई तो पर यह तो विजयके सहित थे अत आश्चर्यकी बात थी। ( पक्षमे- विजया रानीके पुत्र होकर कुण्डलोसे सुशोभित कानोसे युक्त थे ) धृतराष्ट्र होकर भी—दुर्योधनादि कौरवोके पिता होकर भी धर्ममय थे—युधिष्ठिरादि पाण्डवोके पिता थे यह आश्चर्यकी बात थी। ( पक्षमे—राष्ट्रको धारण करनेवाले होकर भी धर्मसे ओत-प्रोत थे। ) गन्धर्वोंके लिए अधिक हर्षके देनेवाले होकर भी देवोके लिए अधिक हर्ष देनेवाले थे यह आश्चर्यकी बात थी। पक्षमे—गन्धर्व-दत्ता नामक भार्याके लिए अधिक हर्ष देनेवाले होकर भी सुदर्शन नामक देवके लिए अधिक हर्षके देनेवाले थे। और महिषी— भैससे उत्पन्न होकर भी वृषोत्पादी—बैलको उत्पन्न करनेवाले थे। यह आश्चर्य की बात थी। पक्षमे—महिषी विजया रानीसे उत्पन्न होकर भी वृषोत्पादी—धर्म उत्पन्न करनेवाले थे।

जीवन्धररूपी चन्द्रमाका शरीर यद्यपि लक्ष्मणा—कलङ्कसे अङ्कित था तो भी निर्मल था—उज्ज्वल था यह आश्चर्यकी बात थी। पक्षमे—उनका शरीर लक्ष्मणा नामक भार्यासे अथवा सामुद्रिक शास्त्रमें प्रणीत उत्तम चिह्नोसे युक्त होकर भी निर्मल था—निर्दोष था। इसी प्रकार वे कुवलयाह्लादी—नील कमलोके आह्लादक होकर भी पद्मानन्दी—कमलोको आनन्दित करनेवाले थे। पक्षमे—पृथिवीमण्डलको आनन्ददायी होकर भी लक्ष्मीको आनन्द देनेवाले थे ॥३॥

किसी समय राजा जीवन्धरने शिल्प शास्त्रके पारगामी कारीगरोके द्वारा जिनेन्द्र भगवान् का एक ऐसा मन्दिर बनवाया जो कि महामूल्य अनेक प्रकारके रत्नोकी राशियोकी उत्तम कान्तिसे युक्त था, समस्त भव्य जीवोको आनन्द उत्पन्न करनेवाला था, देवोके नेत्रोकी तृप्तिको पूर्ण करने वाला नहीं था अर्थात् जिसे देखते हुए देव लोग कभी अघाते ही नहीं थे, और जो अकृत्रिम चैत्यालयके समान जान पडता था। उस मन्दिरमे भगवान्के नित्योत्सव, तथा पक्षोत्सव आदि प्रमुख उत्सवोकी परम्परा निरन्तर जारी रही आवे इसके लिए, शत्रुओको नष्ट करनेवाले, समस्त गुणोसे सुन्दर तथा साक्षात् कामदेवकी तुलना करनेवाले जीवन्धर स्वामी जब उस व्यवस्थाके

योग्य उत्तम क्षेत्र प्रदान करनेके लिए उद्यत हुए तब विजयादेवीने पूर्वकृत उपकारोकी स्मृतिसे उत्पन्न हर्षके कारण उस क्षेत्रका स्वामित्व तपस्वियोके लिए दिला दिया।

तदनन्तर किसी समय समस्त शीलव्रतोकी खान एव विशाल-बुद्धिकी धारक राजमाता विजया यह जानती हुई विरक्त हो गई कि मै इस कुटिल ससारमे विशाल यशके धारक तथा पराक्रमसे शत्रुओंको जीतनेवाले पुत्रपर इसके पिताका पद देख ही लिया है अब मुझे अन्य किस बातकी आवश्यकता है ? ।।७।।

तत्पश्चात् विजया देवीने अपनी आठो बहुओको पास बुलाकर कहा कि जिनके केश अत्यन्त कुटिल है, जिनकी शरीररूपी लता सुवर्ण वल्लीके समान है, जो निर्मर्याद गुणोसे सहित है और जो हसके समान चालवाली है ऐसी हे मेरी बहुओ ! तुम लोग मुझे पहले, स्वप्नमे आठ मालाओके रूपमे दिखी थी और इस समय धारण की हुई नूतन मालाओके रूपमे दिख रही हो। आप लोगोका वैभव इसी तरह उत्तरोत्तर बढता रहे, यह कहकर उसने प्रकृत बातको इस तरह प्रकट किया।

हे पूर्ण चन्द्रके समान मुखवाली बहुओ ! आज मेरे हृदयमे इस सारहीन भयङ्कर ससार के विषयमे विरक्ति उत्पन्न हो रही है और वही विरक्ति मुझे दीक्षा लेनेके लिए शीघ्रता कर रही है ।।८।।

आप लोग भी कुरुवशरूपी वशलताके मोतीके समान आचरण करनेवाले पुत्र उत्पन्नकर निरन्तर पतिके साथ सुखका अनुभवकर अन्तिम अवस्थामे दीक्षा धारण करनेके योग्य हैं।

सासके यह वचन सुनकर बहुओका मन शोकसे विह्वल हो गया और वे अपना मुख-कमल नीचाकर सासके सामने बैठी रहीं ।।९।। इसके बाद विजया देवीने प्रिय पुत्र जीवन्धर राजाको पासमे बुलाया और जिस प्रकार मेघमाला अपनी ध्वनिसे हसको दुखी करती है उसी प्रकार वह वैराग्यके वचनोसे पुत्रको दुखी करने लगी ।।१०।।

उसी समय गन्धोत्कटकी पत्नी सुनन्दाको भी वैराग्य उत्पन्न हो गया अत उसके साथ महादेवी विजयाने अत्यन्त दुखी राजा जीवन्धरको बडी कठिनाईसे समझाकर पद्मा नामकी उत्तम आर्याके पास विधिपूर्वक दीक्षा ले ली। आर्यिकाओमे अग्रगण्य पद्मा नामकी आर्यिकाने विजया और सुनन्दाके लिए आर्याका पद दिया और राजा जीवन्धरको यह कहकर समझाया कि आकाशसे पडती हुई रत्नवृष्टिके समान दीक्षाका निषेध नही करना चाहिए।

इस प्रकार मधुर वाणीसे समझाये हुए धीर वीर राजाने दोनो माताओके चरणकमलोमे विनयपूर्वक नमस्कार किया और फिर परिवारके साथ अपने घरमे प्रवेश किया ।।११।।

तदनन्तर कुछ दिन व्यतीत होनेपर क्रमसे, जिस तरह सरसियोके जलमे चन्द्रमाके प्रतिबिम्ब प्रवेश करते है उसी तरह आठो देवियोके उदरमे गर्भोंने प्रवेश किया।

दर्पणकी लक्ष्मीके समान जो गन्धर्वदत्ता आदि देवियाँ थीं उन्होने गर्भके बहाने प्रतिफलित राजाके प्रतिबिम्बको धारण किया था ।। १२ ।। उस समय उन देवियोका मुख खिले हुए कमलके समान सुशोभित हो रहा था और चक्रवाक पक्षीके जोडेकी तुलना करनेवाला स्तनोका युगल, चूचूकतल कृष्ण हो जानेके कारण, जिसका अग्रभाग तमालपत्रसे सुशोभित है ऐसे नवनिर्मित सुवर्ण घटके समान जान पडता था ।।१३।। उन देवियोके मध्यभागने भी उस समय दुर्बलता छोड दी थी तथा प्रतिदिन स्थूल होते रहनेके कारण वह मणिमय करधनीसे दुखी रहता था ।।१४।।

तदनन्तर प्रसवका समय आनेपर शुभ दिनमे जब कि घडीका ज्ञान करानेवाले साधनोमे स्वाधीन चित्तवाले ज्योतिषी लोग सावधान होकर लग्न निकाल रहे थे, देवियोने उस तरह पुत्रोको उत्पन्न किया जिस तरह कि मेघमाला बिजलीको उत्पन्न करती है। पश्चात् बहुत भारी हर्षसे जिनके नेत्र विकसित हो रहे थे ऐसे राजा जीवन्धरने पुत्रोको देखकर शुभ दिनमे महोत्स

किया और उन गन्धर्वदत्ता आदि देवियोके पुत्रोके सत्यन्धर, सुदर्शन, धरणि, गन्धोत्कट, विजय, दत्त, भरत, तथा गोविन्द नाम प्रकट किये ।

इस तरह इन्द्रके समान लक्ष्मीके धारक धीर वीर राजा जीवन्धरको सुखसे निवास करते हुए तीस वर्ष व्यतीत हो गये ॥१५॥ महाराज जीवन्धर, प्रसिद्धिमे चक्रवर्ती भरतके समान थे, नीतिमें राजा रामचन्द्रके तुल्य थे, सम्पत्तिमे इन्द्रके सदृश थे, धर्ममे युधिष्ठिरके समकक्ष थे और युद्धमे अर्जुनके अनुरूप थे । इस प्रकार भाग्यके भाण्डार स्वरूप जीवन्धर स्वामी भुजाके द्वारा धारणकर चिर काल तक पृथिवीका शासन करते रहे ॥१६॥

किसी समय, जिसमे वनोका अन्त भाग सुशोभित हो रहा था, कोयलोकी कूकसे जिसमे दिग्दिगन्त मुखरित हो रहे थे और विरही जनोको जो दुःख देने वाला था ऐसा वसन्तका समय आया । तब फूल-फल आदिकी भेंट करते हुए वनपालने राजासे वनविहारकी प्रार्थना की । फलस्वरूप राजा आठो स्त्रियोके साथ नगरसे निकलकर जिसमे अधिक मात्रामे उत्तमोत्तम फल-फूल तथा पल्लव आदि लग रहे थे ऐसे उपवनमे जा पहुँचे । वहाँ उन्होने वनपालके द्वारा एक-एकके क्रमसे दिखाये हुए पल्लवो, फूलो और फलोसे लदे वृक्षोको देखते हुए चिरकाल तक विहार किया ।

वहाँ देवियोने कौतुकवश अपने हाथोसे फूलोका चयन भी किया था । फूलोका चयन करते समय उन देवियोके स्तन हिल रहे थे, मध्यभाग झुक रहे थे, कपोल पसीनासे तर हो रहे थे, मुखमण्डल केशोसे व्याकुल हो रहे थे, और चञ्चल कङ्कण झन-झन शब्द कर रहे थे ॥१७॥

इस तरह चिरकाल तक की हुई अनेक प्रकारकी वनक्रीडाओसे जो थक चुकी थी, क्रीडा के समर्दसे जिन्होने फूलोको अस्त-व्यस्त कर दिया था और जिनके नेत्रोके अन्तभाग चञ्चल हो रहे थे ऐसी स्त्रियोके समूहके साथ वे कहीं बैठ गये । वहाँ उन्होने गन्धर्वदत्ताके दोनो स्तन-कलशोपर कामदेव रूपी मदोन्मत्त हाथीकी मदधाराके समान आचरण करनेवाली कस्तूरीकी धारा छोडी तो गुणमालाके वक्षःस्थलपर सुगन्धित कस्तूरीसे मिश्रित चन्दनके रसका लेप लगा दिया । सुरमञ्जरीकी नाभिके ऊपर केशरके पङ्कसे लताका चित्र बनाया तो पद्माके गालो पर मकरीका चित्र लिख दिया । क्षेमश्रीके मुखपर कस्तूरीका तिलक लगाया तो लक्ष्मणाके स्तनोपर मकरिकाके आकारपत्रकी रचना कर दी । इसी तरह अन्य स्त्रियोके भी यथायोग्य अलकरण कार्यको करते हुए जीवन्धर स्वामी हर्षके साथ बैठे थे ।

वहाँ बैठे-बैठे ही उन्होने वनके भीतर क्रीडा करनेवाला एक वानरोका ऐसा झुण्ड देखा जो कि एक वृक्षसे ऊँची शाखावाले दूसरे वृक्षपर जल्दीसे चढ जाता था, भयके कारण जिनके पक्षी उड गये थे ऐसे वृक्षोको जो चञ्चल बना रहा था तथा निरन्तर अपने उदरोसे बच्चोको चिपटाकर उछलती हुई वानरियोसे जो घिरा था ॥१८॥ उन वानरोमे एक वानरी अपने पतिका अन्य वानरीके साथ सपर्क देखकर रुष्ट हो गई थी और तरुण वानर बडी दीनताके साथ अनेक उपायोसे उस वानरीको शान्त करनेका प्रयत्न कर रहा था परन्तु चिरकाल तक प्रयत्न करनेपर भी वह उसे शान्त नहीं कर पा रहा था ॥१९॥

तदनन्तर क्रोधसे भरी उस वानरीको शान्त करनेके लिए जब वह वानर समर्थ नहीं हो सका तो उसने दीन दशा बनाकर अपने आपको मृतककी तरह जमीनपर लिटा दिया । उस मायावी वानरको मृतककी तरह जमीनपर पडा देख वह वानरी भयसे कॉप उठी और उसने पास जाकर उसकी वह दशा दूर कर दी ।

तदनन्तर जिसका अन्तःकरण बहुत भारी हर्षसे युक्त था ऐसे उस तरुण वानरने वानरीका आनन्द बढानेके लिए उसे कटहलका एक बडा पका फल दिया ही था कि वनपालने अपने हाथ की चञ्चल छडीसे वानरीको डॉटकर वह सुन्दर फल शीघ्र ही छीन लिया ॥२०॥ जीवन्धर

स्वामी इस समस्त घटनाको दयापूर्वक देख रहे थे। देखते ही उनकी आशाएँ विषयोमे जानेसे रुक गई। पुण्योदयसे सहित एव काललब्धिसे प्रेरित होकर वे चतुर जीवन्धर स्वामी उस समय हृदयमे ऐसा विचार करने लगे ॥२१॥ कि यह वानर काष्ठाङ्गारके समान है, यह फल राज्यके समान है, और यह वनपाल मेरे समान है अर्थात् जिस प्रकार मैने काष्ठाङ्गारसे राज्य छीन लिया है। वास्तवमे यह राज्य मेरे द्वारा छोडने योग्य है ॥२२॥ जो राजलक्ष्मी बहुत दु खसे प्राप्त होती है, कठिनाईसे जिसकी रक्षा होती है, जो चपल है, जिसका अन्त दु खदायी है और जो नष्ट होकर भी चिरकाल तक दु ख उत्पन्न करती रही है उस राज-लक्ष्मीमे सुखका लेश कब हो सकता है? अर्थात् कभी नहीं हो सकता ॥२३॥ जिस प्रकार नदियोके समूहसे समुद्र और बहुत भारी ईन्धनसे अग्नि सन्तुष्ट नही होती उसी प्रकार कामके वशीभूत हुआ यह पुरुष कभी भी काम भोगोसे सतुष्ट नहीं होता है ॥२४॥ यह राज्य तेलरहित दीपककी लौके समान है, जीवन चञ्चल है, यह शरीर बिजलीके समान क्षणभङ्गुर है, और आयु चपल मेघके तुल्य है। इस तरह इस ससारकी सन्ततिमे कुछ भी सुख नहीं है। फिर भी उसमे मूढ हुआ पुरुष अपना हित नही करता किन्तु इसके विपरीत मोह बढानेवाला व्यर्थका कार्य ही करता है ॥२५॥ नश्वर विषयोके द्वारा लुभाया हुआ बेचारा मनुष्य, मोहवश बहुत दु ख देनेवाले आरम्भजनित दोषोको नहीं समझता है ॥२६॥ यह मेरी कोमलाङ्गी स्त्री है, यह बहुत बुद्धिमान् पुत्र है, और ये मेरे पूर्वसचित धन है इस तरह निर्बुद्धि हुआ यह नरपशु—अज्ञानी मानव, अणु बराबर सुखमे इच्छा उत्पन्नकर आरम्भके वशीभूत होता है और अधिकतर पहाडके समान बहुत भारी दु ख ही प्राप्त करता है ॥२७॥ जो मनुष्य अविनाशी मोक्ष-लक्ष्मीको छोडकर राज-लक्ष्मी प्राप्त करते है वे ग्रीष्म कालमे शीतल जलकी धारा छोडकर मृग-मरीचिकाका सेवन करते है ॥२८॥ इसलिए बडी कठिनाईसे दुर्लभ मनुष्य-जन्म पाकर बुद्धिमान् मानवको आत्महितमे प्रमाद करना उचित नही है ॥२९॥

इस प्रकार मनमे विचारते हुए जीवन्धर स्वामीने उस समय बारह भावनाओके द्वारा ऐसा वैराग्य प्राप्त कर लिया जिसे कोई चञ्चल नहीं कर सकता था। वे राज्यादिको तृणके समान तुच्छ मानते हुए वनसे बाहर निकले। बाहर आकर उन्होने जिनेन्द्र भगवान्की पूजा की और धर्मरूपी अमृतके प्रदान करनेमे आलस्यरहित मुनिराजसे अपने मणिमय मुकुटके अग्रभागमे हस्तकमल लगाकर धर्मका श्रवण किया।

धीर वीर एव लक्ष्मीपति राजा जीवन्धर, धर्मका श्रवणकर धर्मविद्याके जानकार हो गये सो ठीक ही है, क्योकि मणियोके सस्कार करनेमे निपुण बुद्धिमान् मनुष्योके द्वारा मसानके ऊपर चढाया हुआ उत्तम मणि निर्मल ही हो जाता है ॥३०॥ तदनन्तर विनयी राजाने पूर्वभव जानने की इच्छासे, उन चारण ऋद्धिधारी मुनियोमे जो ज्येष्ठ मुनि थे उनसे पूछा ॥३१॥ राजाके द्वारा पूछे गये अवधिज्ञानी मुनिराज जीवन्धर स्वामीके पूर्वभव ज्योके त्यो कहने लगे ॥३२॥

समस्त पृथिवीतलका ललामभूत एव धातकीखण्ड द्वीपका आभूषण स्वरूप एक भूमितिलक नामका नगर है। वह नगर, अत्यन्त गहरी परिखासे घिरा हुआ था इसलिए ऐसा जान पडता था मानो बहुत भारी होनेके कारण दूसरी पृथिवीकी आशङ्कासे आये हुए समुद्रसे ही घिरा हो। विजयार्ध पर्वतके शिखरोकी शङ्का उत्पन्न करनेवाले, गगनचुम्बी एव चूनासे सफेद महलोसे वह नगर सुशोभित था इसलिए ऐसा जान पडता था मानो निरन्तर होनेवाले महोत्सवोको देखने की इच्छासे आगत विमानगामी देवोके विमानोसे ही सुशोभित हो। वहॉके ऊँचे महलोमे स्थित स्त्रियोके द्वारा किये हुए सगीतके मङ्गलमय शब्दसे नीचे चलनेवाले चन्द्रमाका हिरण सदा आकृष्ट होता रहता था। वहॉ स्त्रियोके मणिमय आभूषणोकी प्रभासे अन्धकारका समूह नष्ट रहता था अत वहॉके निवासी लोगोको रात-दिनका कुछ विभाग ही नही मालूम

होता था और न चक्रवाक पक्षियोका युगल ही कभी बिछुडता था। साथ ही इन्हीं आभूषणो की प्रभासे वहाँ दीपक भी व्यर्थ रहते थे।

उस भूमितिलक नगरमे पवनवेग नामसे प्रसिद्ध गुणवान् और प्रतापी राजा रहता था। उस राजाने क्षीरसमुद्रके फेनके समान कान्तिवाली अपनी कीर्तिसे समस्त दिशाओके विस्तृत अन्तरालको लिप्त कर रखा था ॥३३॥ उस राजाकी जयवती नामकी रानी थी। वह रानी अपनी सुन्दरतासे रतिका गर्व छुडाने वाली थी और कानोके अन्त तक उसके लम्बे नेत्र थे ॥३४॥ आप उस राजाके यशोधर नामक पुत्र थे। उस समय आप इतने अधिक सुन्दर थे कि अपने शोभासम्पन्न शरीरके द्वारा कामदेवको भी पराजित करते थे। आपकी आठ स्त्रियाँ थीं जो कि स्तनरूपी दो पर्वतोके भारसे स्थिरताको प्राप्त हुई, ब्रह्मा द्वारा निर्मित मनोहर बिजलियोके समान सुशोभित थी ॥३५॥

जिस प्रकार हाथी हथिनियोके साथ विहार करनेके लिए किसी उपवनमे जाता है उसी प्रकार आप भी किसी समय अपनी यौवनवती स्त्रियोके साथ हर्षपूर्वक उपवनमे गये। वहाँ जाकर आप सामने ही सुशोभित तालाब पर पहुँचे। आपके पहुँचते ही वहाँ जो राजहस पक्षी थे वे आपकी स्त्रियोकी चाल देखनेसे लज्जित होकर ही मानो मनोहर नूपुरो की झनकारका अनुकरण करनेवाले अपने शब्दोसे समस्त उपवनको शब्दायमान करते हुए क्षण भरमे उड गये। केवल एक अत्यन्त कोमल राजहसका बालक शेष रह गया। पूर्ण पङ्ख उत्पन्न न होनेके कारण वह आकाशमे उडनेमे असमर्थ था। वह एक खिले हुए कमल पर भय सहित लुढक रहा था, कमलिनीरूपी स्त्रीके मुखरूपी कमलकी नाकके चञ्चल मोतीके समान जान पडता था, कमल वनमे रहनेवाली लक्ष्मीके मुखकमलसे निकलते हुए हास्यके खण्डके समान जान पडता था और वन-देवताके विकसित फूलोसे निर्मित गेदकी शका कर रहा था। उस राजहसके शिशुको आपने किसी सेवकसे पकडकर अपने महलमे बुलवा लिया और सुवर्णशलाकाओसे निर्मित पिंजडेमे रखकर मीठे दूध भात आदिके उपचारसे आप उसका अच्छी तरह पालन करने लगे।

हे नरोत्तम ! किसी एक दिन अपनी स्त्रियोके स्तनकलशोके समीप उस बालहसको रखकर आपने ऐसा कहा था कि हे हस ! तू कमलोका विरह भोगनेमें समर्थ नही है इसलिए आज इन स्त्रियोके स्तनरूपी कमलोकी बोडियोमे विहारकर क्रीडा कर ॥३६॥

इस तरह आप उस हसके बच्चेको कुटिल केशोवाली स्त्रियोके साथ निरन्तर क्रीडा कराते हुए सुखसे रहते थे। किसी दिन धर्मज्ञ मनुष्योमे अग्रेसर तुम्हारे पिताने हसके बच्चेको बन्धनमे डालनेका समाचार सुना तो वे बहुत कुपित हुए। उन्होंने तुम्हें बुलाकर अनेक प्रकारसे धर्मकी परिपाटी-परम्पराका उपदेश दिया। तदनन्तर कानोके लिए अमृतके समान आचरण करनेवाले उस धर्मोपदेशके ज्ञानसे तुम्हारा वैराग्य बढ़ गया इसलिए पिताके रोकनेपर भी तुमने वैराग्यसे प्राप्त जिनदीक्षामे कठिनाईसे आचरण करने योग्य तपश्चरणमे दक्ष हो अपनी आठो स्त्रियोके साथ सर्वश्रेष्ठ तप धारण कर लिया। अन्तमे अपने किये हुए पुण्यके फलस्वरूप सहस्रार नामक बारहवे स्वर्गमे देव हुए और चिरकाल तक वहाँके सुख भोगकर पृथिवीतल पर इन्हीं आठ स्त्रियोके साथ आप राजा जीवन्धर हुए है।

हे श्रेष्ठ राजन् ! आपने पूर्व भवमे राजहसके शिशुका उसके माता-पिताके साथ वियोग किया था उसके फलस्वरूप आप भी चिरकाल तक माता-पिताके विरहको प्राप्त हुए है ॥३७॥ इस प्रकार राजा जीवन्धरने छोटे भाइयो, अपनी स्त्रियो तथा अन्य स्नेही लोगोके साथ मुनिराजके वचन सुने। सुनते ही जिस प्रकार वज्रपातसे साँप डर जाता है उसी प्रकार वे राज्यसे डर गये। मुनिराजकी पूजाकर वे नगरमे आये और ससारसे प्रकट होने वाले सुखको हलाहलके समान दु:खरूप मानने लगे। उन्होने तप धारण करनेमे अपनी बुद्धि स्थिर की ॥३८॥

तत्पश्चात् राजा जीवन्धरने राज्यका पालन करनेके लिए युवराज नन्दाढ्यको आज्ञा दी परन्तु उसने तपका राज्य प्राप्त करनेकी ही इच्छा प्रकट की। अन्तमे विवश होकर उन्होंने मङ्गलमय मुहूर्तमे जिनेन्द्र भगवान्की पूजाकर राज्य वितरणका उत्सव किया और जिसकी भुजाएँ, प्रसिद्ध पराक्रम रूपी लक्ष्मीके क्रीडा-भवनके समान आचरण करती थीं, जो समस्त कलाओंका भाण्डार था, जो धनुप विद्यामे निपुण था और कीर्ति, प्रताप, विभव तथा सौन्दर्य रूप सम्पत्तिके द्वारा उन्हींका अनुकरण कर रहा था ऐसे गन्धर्वदत्ताके सत्यन्धर नामक पुत्रका राज्याभिषेककर उन्होंने उसे इस प्रकार उपदेश दिया।

हे पूर्ण चन्द्रके समान मुखवाले पुत्र! तेरी जिह्वाके अग्रभागपर असत्य वाणी, कानोंके समीपमे कुटिलतासे भरे नीच मनुष्योंके वचन, नेत्रोंके मार्गमे परस्त्रीका रूप, मनमे कुमार्ग विषयक उद्योग और मुखमे क्रोधका आवेश वास न करे ॥३९॥ हे पुत्र! तू मनमे जिनेन्द्र भगवान्के चरण, कानोंमे धर्मरूपी अमृत और प्रजासमूहके हितमे अपने नेत्रोंकी वृत्ति सदा धारण करना। इसी तरह तू सुखसे पृथिवीका पालन कर सकेगा ॥४०॥

इस तरह अपने पुत्र सत्यन्धरको समझाकर तथा अन्य पुत्रोंको भी यथायोग्य पदोंपर प्रतिष्ठितकर श्री महावीर भगवान्के चरणकमलोंकी भक्ति और वैराग्यसे प्रेरित हुए राजा जीवन्धर भगवान् महावीरकी समवसरण सभाके निकट पहुँचे। जाते समय मार्गमे उनका पार्श्वभाग समस्त मित्रोंके समूहसे घिरा हुआ था, सतोषसे भरी आठों स्त्रियोंसे उनका समीप-वर्ती प्रदेश व्याप्त था, तथा सत्यन्धर आदि पुत्र जिसके आगे आगे चल रहे थे, जो वेलाका उल्लङ्घनकर बहनेवाले समुद्रके जलकी नदीके समान जान पडती थीं, निर्दयतापूर्वक ताडित भेरी आदि बाजोंकी विशिष्ट प्रतिध्वनिसे जिसने कुलाचलोंकी कन्दराएँ प्रतिध्वनित कर दी थी ऐसी पीछे दौडनेवाली मनोहर सेना उन्हे बिदाई देनेके लिए आई थी। उस सेनाने प्रणाम पूर्वक उन्हे यथाक्रमसे बिदाई थी। समवसरणके समीप जाकर उन्होंने तीन प्रदक्षिणाएँ दी और फिर प्रसन्नचित्त हो बहुत भारी आश्चर्यसे नेत्रोंको विस्तृतकर भीतर प्रवेश किया।

समवसरण सभाके पास ही रत्नोंकी धूलिसे निर्मित, इन्द्र धनुषका अनुकरण करने वाला धूलिसाल नामका कोट था जो कि ऐसा जान पडता था मानो जिनेन्द्र देवको वरनेके लिए मुक्ति रूपी लक्ष्मीके द्वारा पासमे फेंका हुआ कङ्कण ही था ॥४१॥

उस समवसरण सभामे गगनतलको चुंबित करनेवाले एव मन्द-मन्द वायुसे हिलनेवाली पताकाओंके अग्रभागसे सुशोभित चार मानस्तम्भ थे जो कि क्रोधादि चार कषायोंको नष्ट करनेके लिए सभाकी लक्ष्मीके द्वारा उठाई हुई चार तर्जनी नामक अगुलियोंका कार्यभार धारण करते हुए-से जान पडते थे।

वह सभा रूपी लक्ष्मी सालकान्त–कोटसे सुन्दर ( पक्षमे अलकोंके अन्त भागसे सहित ) मुखको—अग्रभागको ( पक्षमे मुखको ) धारण कर रही थी इसलिए वहाँ जो निर्मल सरसियाँ थीं वे लीला दर्पणकी शोभा प्राप्त कर रही थीं ॥४२॥

वहाँ खिले हुए कमलोंके समूहसे सुशोभित और स्फटिकके समान स्वच्छ जलसे भरी हुई परिखा ऐसी जान पडती थी मानो ताराओंसे सहित आकाशकी लक्ष्मी ही हो अथवा महा महिमासे सुशोभित भगवान्के दर्शन करनेके लिए आई हुई स्वर्ग-लोककी मन्दाकिनी ही हो। वह परिखा भीतर छिपी हुई मछलियोंसे भी सुशोभित थी और उससे ऐसी जान पडती थी मानो उन मछलियोंको देवाङ्गनाओंने अपने नेत्रोंके विलाससे जीत लिया था इसलिए लज्जाके कारण ही मानो वे मछलियाँ उस परिखाके भीतर जा छिपी हो।

उस सभामे अत्यन्त सुगन्धित फूलोंकी वाटिकाएं थीं और उनके आगे जगमगाते हुए मणियोंसे व्याप्त कोट सुशोभित हो रहा था। चारों मुख्य दरवाजोंके बीचमे दोनों ओर नाट्य

भवन सुशोभित थे और उनके आगे मार्गमे धूपसे सुशोभित सुवर्णकलश शोभा पा रहे थे ॥४३॥

उस सभाके ऊपरका आकाश धूपघटोसे निकलने वाली जिन धूमकी रेखाओसे व्याप्त हो रहा था वे ऐसी जान पडती थी मानो जिनेन्द्र भगवान्‌के दर्शनके द्वारा, एकत्रित भव्य जीवोके समूहसे उनकी पापकी परम्पराएँ ही निकलकर भाग रही थी। दिशारूपी स्त्रियोके कर्णपूरके समान दिखनेवाले श्रेष्ठ पल्लवोसे सुशोभित एव इन्द्रके उद्यानको जीतनेके लिए ऊपर उठाये हुए हाथोकी समानता प्राप्त करनेवाले गगनचुम्बी चार चैत्यवृक्षोसे सुशोभित तथा अनेक प्रकारके धारागृहो, निकुञ्जो और सुवर्णमय क्रीडापर्वतोसे सुशोभित चार वन उस सभाकी शोभा बढा रहे थे। जिसके तोरण नाना प्रकारके मणियोके समूहसे खचित थे। ऐसी सुवर्णमय वेदिकासे वह सभा अलकृत थी। मयूर, हाथी, सिह आदि मुख्य-मुख्य चिह्नोसे चिह्नित तथा आकाश-तलमे फहरानेसे खिची हुई आकाश गङ्गाकी तरङ्गोकी सभावना बढाने वाली, सलग्न मोतियोकी कान्तिकी परम्परासे सुन्दर पताकाओसे वह सभा सुशोभित थी। आगे चलकर उस सुवर्णमय कोटसे सुशोभित थी जो कि भगवान्‌के मुखारविन्दसे निकली हुई दिव्य ध्वनिको सुननेके कौतूहलसे कुण्डलका आकार बनाकर उपस्थित हुआ मानो मेरु पर्वत ही था। वह सभा सबका मन हरनेवाले फूलोसे लदे कल्पवृक्षोंके वनसे सुशोभित थी। समस्त जगत्‌को आनन्दका समूह प्रदान करनेवाली एव चार गोपुरासे समुद्भासित वज्रमय वेदिकासे युक्त थी। जिनेन्द्र भगवान्‌के दर्शनके कौतूहलसे प्रकट हुए नव पदार्थोके समान दिखनेवाले, प्रतिमाओसे युक्त नौ नौ स्तूपोको धारण कर रही थी। भगवान्‌के दर्शनकी इच्छासे आये हुए मूर्तिधारी आकाशके समान सुशोभित स्फटिकके कोटसे अलकृत थी और निरन्तर चमकनेवाले चन्द्रकान्त मणियोसे निर्मित एव भव्य जीवोके समूहसे अधिष्ठित बाहर सभाओसे बहुत ही अधिक सुशोभित हो रही थी।

वहाँ प्रवेशकर उन्होने गन्धकुटीसभा नामक स्थानमे मणियोसे प्रकाशित सिंहासनके अग्रभागपर उदयाचलपर सूर्यके समान विराजमान वीर जिनेन्द्रके कौतुकके साथ दर्शन किये ॥४४॥ विधि-विधान को जाननेवाले राजा जीवन्धरने प्रदक्षिणा देकर जगत्पूज्य भगवान् महावीर स्वामी की भक्तिपूर्वक पूजा की और तदनन्तर पूजाकी विधिसे सतुष्ट चित्त होकर निम्न प्रकार उनकी स्तुति की ॥४५॥

हे स्वामिन्! जिसने गगनचुम्बी शाखाओके द्वारा आकाश और दिशाओके अन्तरको रोक रखा है, जो भ्रमरोके शब्दके बहाने आपके निर्मल गुणोका गान कर रहा है और जो आपके दर्शनसे अनुरक्त हो चञ्चल पल्लवोके द्वारा नृत्य कर रहा है ऐसा यह आपका अशोक वृक्ष अनेक प्रकारके फूलो और पल्लवोके समूहसे ऐसा जान पडता है मानो मूर्तिधारी वसन्त ही हो ॥४६॥ हे जिनराज! हे सम्पूर्ण एव स्पष्ट ज्ञानके सागर! आपकी वह अत्यन्त सफेद पुष्पोकी वर्षा, आपका दर्शन करनेके लिए आकाश-मार्गसे आई हुई चाँदनी है क्या? अथवा आपके भयसे कामदेवके हाथसे छूटी हुई उसकी बाणो की परम्परा है क्या? ॥४७॥ हे जिनेन्द्र, हे स्वामिन्! गम्भीर गर्जनासे युक्त, एव मेघध्वनिके समूहका अनुकरण करनेवाला आपका यह दुन्दुभि समस्त मिथ्यामतियोको बुलाकर कह रहा है कि अरे रे कुतीर्थो! अपनी बुद्धिसे विचारकर तुम्ही लोग कहो कि कहाँ तो यह अपार लक्ष्मी और कहाँ यह निश्चल नि स्पृहता?—कहाँ यह समस्त पदार्थोंको विषय करनेवाला स्पष्ट ज्ञान और कहाँ यह अहकारका अभाव? नम्रता ॥४८॥

हे समस्त जगत्‌के स्वामी! हे समस्त पदार्थोके जाननेमे चतुर! हे सुमेरु पर्वतके समान धीर! हे वीर जिनेन्द्र! आपका यह छत्रत्रय ऐसा जान पडता है मानो तीनो लोकोके ऐश्वर्य की महिमाको प्रकट करनेवाला, एव भूत, भविष्यत् और वर्तमानको विषय करनेवाला, आपका ज्ञानत्रय ही हो। अथवा अपना प्रभुत्व प्रकट करनेके लिये देवोके द्वारा चक्राकारकर आकाशमे

तीन भागोमे रखा हुआ क्षीर सागरका जल ही हो। यह छत्रत्रय यद्यपि अत्यन्त स्वच्छ स्वभाव वाला है तो भी भव्य समूह को अनुराग—लालिमा ( पक्षमे प्रेम ) उत्पन्न करनेवाला है यह आश्चर्य की बात है।

हे जिनपते ! दर्शनके लिए आये हुए सूर्यमण्डलकी शङ्का उत्पन्न करनेवाले एव मणिमय दर्पणके समान आभा रखनेवाले आपके भामण्डलमे भव्य जीवोका समूह स्पष्ट रूपसे अपने अतीत जन्मोकी परम्पराको देखता है ॥४९॥ हे स्वामिन् ! आपके चमरो की पक्ति ऐसी सुशोभित होती है मानो चन्द्रमाके समान आपके विद्यमान रहने पर चन्द्रमा की किरणे व्यर्थ है इसलिये विधाताने उन्हें दण्डमे बॉधकर अलग रख छोडा हो। और उन्हीं की यह भक्ति हो ॥५०॥ हिरण गरदन उठा उठाकर जिसे निरन्तर सुनते है और जिसने अमृत की धाराको जीत लिया है ऐसी आपकी दिव्य ध्वनि अत्यन्त सुशोभित हो रही है ॥५१॥

निरन्तर नमस्कार करनेवाले देवसमूहके मुकुटतटमे लगे मोतियो की कान्तिसे पुनरुक्त नखरूपी चॉदनीके द्वारा समस्त मनुष्योके नेत्ररूपी नील कमलोको आनन्दित करनेवाले हे वीर जिनेन्द्र ! आपका सिहासन उपवनके समान है क्योंकि जिस प्रकार उपवन अनेक पत्र और लताओसे सहित तथा मुँह खोले सिंहोसे युक्त होता है उसी प्रकार यह सिहासन भी नाना प्रकारके पत्तो और बेलबूटोसे सहित तथा मुँह खोले कृत्रिम सिहोसे युक्त है। अथवा समुद्रके जलके समान है क्योंकि जिस प्रकार समुद्रका जल रत्न तथा मकरोसे सहित होता है उसी प्रकार यह सिहासन भी रत्नमय मकरोसे सहित है। अथवा सुमेरु के शिखरके समान है क्योंकि जिस प्रकार सुमेरुका शिखर अत्यन्त ऊँचा होता है, इस तरह अनेक उपमाओको धारण करनेवाला आपका सिहासन समस्त जगत्के आनन्दको बढा रहा है।

इस प्रकार आठ प्रातिहार्योंसे सेवित हे श्रीमन् ! वीर जिनेन्द्र ! 'ससाररूपी सागरमे डूबे हुए मुझे निकालिये—मेरा उद्धार कीजिये' यह कहकर राजा जीवन्धरने भक्तिके अधिकतासे देवाधिदेव भगवान् महावीर स्वामीको नमस्कार किया ॥५२॥ तदनन्तर जिनेन्द्रदेव की आज्ञा प्राप्तकर कुशल जीवन्धर स्वामीने मामा गोविन्द नरेश आदि राजाओके साथ गणधरको नमस्कार किया और जिनेन्द्र देवके द्वारा कहा हुआ निर्ग्रन्थ सयम ( निर्ग्रन्थ दीक्षा ) धारणकर उन्हींके समीप तप किया ॥५३॥ वह जीवन्धर स्वामी यद्यपि कुरूपशोभित थे—कुत्सित रूपसे सुशोभित थे तो भी सुरूप—सुन्दर रूपके धारक इस नामसे प्रसिद्ध थे। ( पक्षमे कुरुवशमे उपशोभित होकर सुरूप नामसे प्रसिद्ध थे ) और मदन-काम होकर भी शिव—महादेवजी को सुख उत्पन्न करनेमे आदरसे युक्त थे ( पक्षमे कामदेव पदवीके धारक होकर भी शिव—मोक्ष सम्बन्धी सुखमे आदर धारण करनेवाले थे ) ॥५४॥

यह रहने दो इसके सिवाय और भी आश्चर्यजनक बाते उनमे दिखाई देती थीं।

जो पहले सुन्दर लोचनोके धारक स्त्रियोके द्वारा सगी यह कहकर प्रशसित हुए थे ( पक्षमे सगीति–उत्तम गानके द्वारा प्रशसित हुए थे ) वही अब सुहृज्जनोमे विद्वज्जनोमे असगी निष्परिग्रह इस तरहकी प्रसिद्धिको प्राप्त हुए थे ॥५५॥ गन्धर्वदत्ता आदि देवियोने भी अपनी-अपनी माताओके साथ चन्दना नामक आर्याके पास उत्कृष्ट सयम धारण कर लिया ॥५६॥ तपमे प्रवीण, धीर वीर, एव माननीय गुणोसे सुन्दर महामुनि जीवन्धर स्वामीने यथाक्रमसे अत्यन्त मजबूत आठ कर्मोंको नष्टकर पूर्ण रत्नत्रय प्राप्त किया ॥५७॥ इस प्रकार जो अपने आठ गुणोसे पुष्टिको प्राप्त हुए थे, और हरिचन्द्र कविने अपने मधुर वचन रूपी पुष्पोके समूहसे भक्तिवश जिनके दोनो चरण-कमलोकी पूजा की थी वे जीवन्धर स्वामी सिद्ध होकर लोकोत्तर प्रभासे युक्त, अनुपम तथा अविनाशी सुखकी परम्परासे सुशोभित मुक्तिरूपी लक्ष्मीको प्राप्त हुए ॥ ५८ ॥ महाकवि हरिचन्द्र ग्रन्थके अन्तमे मगल-कामना करते हुए कहते है कि राजा प्रतिदिन प्रजाका कल्याण

करनेमे समर्थ हो, उत्तम वर्षा हो, रोगोका समूह नाशको प्राप्त हो, लक्ष्मी सरस्वतीके साथ प्रतिदिन परिचय करे, जिनेन्द्र देवका मत जयवन्त हो और सबकी भक्ति जिनेन्द्रदेवमे सुशोभित हो ॥५६॥ पूर्णचन्द्रकी चाँदनीके समान निर्मल-धवल तथा आनन्द उत्पन्न करनेवाली कुरुकुलपति जीवन्धर स्वामीकी कीर्ति तीनो लोकोमे निरन्तर बढती रहे और रससे सुशोभित अलकारोसे युक्त तथा कामदेव पदके धारक जीवन्धर स्वामीके उपाख्यानसे अलकृत हमारी मधुर वाणी विद्वानोके मुखोमे नृत्य करती रहे ॥६०॥

*इस प्रकार महाकवि श्री हरिचन्द्रविरचित जीवन्धरचम्पू-काव्यमे मुक्तिकी प्राप्तिका वर्णन करनेवाला ग्यारहवाँ लम्भ समाप्त हुआ।*

# श्लोकानुक्रमणिका